भक्ति विनु केहि अपमान सह्यौ ।
कहा-कहा न असाधुनि कीनौ, हरि-बल धर्म रह्यौ ॥
अधम राज-मद माते लै, सिबिका जडभरत नह्यौ ।
निगड सहे वसुदेव देवकी, सुत पटकत दुःसह सह्यौ ॥
हरि-ममता प्रह्लाद विषाद न जान्यौ, दुख सहदेव दह्यौ ।
पट लूटत द्रौपदि नहिं मटकी, हरि कौ सरन चह्यौ ॥
मत्त सभा कौरवनि विदुर सों, कहा-कहा न कह्यौ ।
सरनागत आरत गजपति कों, आपुन चक्र गह्यौ ॥
हा, हरि, नाथ ! पुकारत आरत, और कौन निवह्यौ ।
'व्यास' वचन सुन मधुकरसाह, भक्ति-फल सदा लह्यौ ॥१६८॥

काहे भजन करत सकुचात ?
पर-धन, पर-दारा-तन चितवत, तव कहि क्यों न लजात ॥
मिथ्या वाद-विवाद वकन कों, फूल्यौ फिरत कुजात ।
फूट्यौ कर्म, भर्म हिय वाढ़्यौ, तजि अमृत विष खात ॥
डहक्यौ आइ पाइ भल अवसर, भक्ति विमुख भयौ गात ।
सहज सिराय गई माया में, वहुत गये पछतात ॥
पाछै गई सु जान दै रे, अव सुन लै यह बात ।
हरि गुन गाइ नॉच निर्भय ह्वै, 'व्यास' लखी यह घात ॥१६९॥

कहत सुनत वहुत दिन वीते भक्ति न मन मे आई ।
स्याम-कृपा विनु, साधु-संग विनु, कहि कौनैं रति पाई ॥
अपनैं-अपनैं मत मद भूले, करत आपनी भाई ।
कह्यौ हमारौ वहुत करत हैं, वहुतनि में प्रभुताई ॥
मैं समुझी सव, काहू न समझी, मैं सवहिन समुझाई ।
भोरे भक्त हुते सव तव के, हम तौ वहु चतुराई ॥
हमहीं अति परिपक्व भये, औरनि के सवै कचाई ।
कहनि सुहेली, रहनि दुहेली, वातनि वहुत वड़ाई ॥
हरि-मंदिर माला धरि, गुरु करि, जीवनि के दुखदाई ।
दया, दीनता, दास-भाव विनु, मिलै न 'व्यास' कन्हाई ॥१७०॥

राग सारंग

कलिजुग मन दीजै हरि-नामैं ।
आराधन-साधन धन-कारन, कत कीजै वेकामैं ॥
साधुनि के गुन नाहि न लागैं, दोष विरानैं तामैं ।
सेवा मंदिर भक्ति भागवत, अव न होत विनु दामैं ॥

हरि साधुनि विनु कछू न भावै, ऐसे गुन हैं कामैं ।
जाहि भलौ सबही कौ भावै, 'व्यास' भक्ति है तामैं ॥१७१॥

राग सारग व धनाश्री

कलिजुग स्याम-नाम आधार ।
हरि के चरन-सरन विनु, काल-व्याल पै कहूँ न उवार ॥
देवी - देवा पूजा करि - करि, धार वहे ससार ।
स्वान पूँछ गहि भव - सागर कौ, क्यों पावहुगे पार ॥
छूट्यौ अपनौ धर्म सवनि पै, ज्ञान विवेक विचार ।
एक लोभ के आगें, सकल गुननि कौ पर्‌यौ विडार ॥
बाह्मन करत सूद्र की सेवा, तजि विद्या - आचार ।
रज छाँड़ी रजपूत, कपूतन लाज नही ससार ॥
वनिक - वनिक मे मेलि जौडरी, जोरत कपट भँडार ।
कुल की नारि गारि दै भर्तहिं, ज्यों रति गाइवि जार‡ ॥
और सवै असमंजस हरि विनु, नाहिन कहूँ उवार ।
'व्यास' वचन माने विनु जुग - जुग सेवहुगे जमद्वार ॥१७२॥

तौ लगि रवनी लगत रवानी ।
जव लगि मोहन-मुख-छवि वारक, उर अतर नहिं आनी ॥
तौ लगि स्रवननि सुनत सुहाइ, न और पुरान-कहानी ।
जौ लगि साधुनि पर वारक हू, सुनी न सुक-मुख-वानी ॥
तव लगि जोग, जज्ञ, व्रत, तीरथ, भावत पावक पानी ।
लव लगि गुरु-उपदेस न जान्यौ, प्रेम-भक्ति हू वानी ।
जव लगि 'व्यास' निरास दास ह्वै, भजी नहीं रजधानी ॥१७३॥

राग सारग व विलावल

सपनौ सौ धन अपनौ स्याम ।
आदि अंत तासों न विछुरिवौ, परत काल सों काम ॥
तन, धन, सुत, दारा, काराग्रह, तजहु भजहु लै नाम ।
देखि - देखि फूलहु जिनि भूलहु, जग नट कौ सौ आम ॥
जैसैं बछरा के धोखे सों, गैया चाटत चाम ।
ऐसैं 'व्यास' आस सव झूठी, साँचौ हरि अभिराम ॥१७४॥

राग धनाश्री

साँचौई गोपाल-गोपाल रढ़िवौ ।
रूप-सील-गुन कौन काम कौ, हरि की भक्ति विनु पढ़िवौ ॥

‡ गाइविजार (ख, ग ), गाय_विजार (च, छ )

जोग, जज्ञ, जप, तप, संजम, ब्रत, कलई कौ सौ मढ़िवौ ।
नाम-कुठार विना को काटै, पाप - बृंद कौ वढ़िवो ।।
जैसें अन्न विना तुस कूटत, बारू में तेल न कढ़िवौ ।
ऐसैंहिं करम-धरम सव हरि विनु, विन वैसादर डढ़िवौ ।।
जैसे परदारा सों रति करि, पति विनु रासभ चढ़िवौ ।
ऐसैंहिं 'व्यास' निरास भये विनु, कहु वातनि कौ गढ़िवौ ।।१७५।।

राग गौरी व धनाश्री

वृंदावन साँचौ धन भैया ।
कनक-कूट कोटिक लगि तजियै, भजियै कुँवर कन्हैया ।।
जहाँ श्री राधा - चरन रैंनु की कमला लेत वलैया ।
तिनमें गोपी नाँचति - गावति, मोहन वैंनु वजैया ।।
कामधेनु कौ छीरसिंधु तजि, भजहु नंद की गैया ।
चारयौ मुक्ति कहा लै करियै, जहाँ जसोदा मैया ।।
अदभुत लीला, अदभुत वैभव, साँचौ सुकदेव कहैया ।
आरत 'व्यास' पुकारत वन में, थोरेई लोग सुनैया !!१७६।।

राग सारग व धनाश्री

श्री वृंदावन अनन्यनि की गति ।
अनत रहत दुख सहत सुखनि लगि, जाइ हठीले (हू) की पति ।।
सुक वरजे सुकरत अभिमानी, विपयिन संग गई मति ।
कृष्न-कृपा विनु तृष्ना वाढ़ी, कनक - कामिनी सों रति ।।
सीता राम सरीखे विछुरे, माया वर्तमान अति ।
अजहूँ माया मोह न छूटत, 'व्यास' मीच सिर गाजति ।।१७७।।

जाके मन लोभ वसै सो कहा हरि जानै ।
स्याम - कृपा विनु साधु - वचन नहिं मानै ।।
साधुन सों विमुख भूत - पितरन कों मानै ।
गनिका कौ पूत पितहिं कैसें पहिचानै ।।
इहि विधि जगत जनम-जनम वहुतन के हाथ विकानै ।
'व्यास' स्याम-भक्ति विनु को, को नहीं खिसानै ।।१७८।।

राग नट

मनहिं नचावै विपय - वासना, क्यों हिरदै हरि आवै ।
हौं असमर्थ अनाथ, मारयतु पाचनि, को समुझावै ।।
सखा सग के अग करत नहिं, सखी न मोहिं वचावै ।
लहुरौ भैया करि विरोध, औरनि पै मोहिं हँसावै ।।

बिनु आगहिं घरु लगत जु लायौ, सो कोऊ न बुझावै ।
भीतर भाजि दुरयौ बाहिर कौं, भक्त न सोधौ पावै ।।
तोरौ पानौं सुत - दारा हँसि बसत परौसी गावै ।
एकै आस 'व्यास' नहिं समुझत, खात पीवन बहकावै ।।१७६।।

राग धनाश्री

तृष्ना कृष्न - कृपा बिनु सबकैं ।
जती सती कौ धीरज न रहै, माया - लोभ बात के बबकैं ।।
जग घोराहि काम दौरावत, मारत आसा चाबुक ठबकै ।
गह्यौ आसरौ बृदावन कौ, काटर‡ 'व्यास' भयौ है अबकैं ।।१८०।।

राग कान्हरौ

श्री कृष्न-सरन रहे तृष्ना जैहै ।
भजि गोपाल कृपालहिं निसिदिन, काल-व्याल कबहूँ नहिं खैहै ।।
साधु - सिंह की जो सगति रहै, तौ न निकट माया-मृग रैहै ।
'व्यास' भक्ति बिनु गति नहिं लहियै, जम के द्वार नरक दुख सैहै ।।१८१।।

राग धनाश्री

जैसैं प्यारे लागत दाम ।
ऐसैं रसिक अनन्यन लागत, प्यारे स्यामा-स्याम ।।
काया-जाया सौं रति बाढ़ी, कौन कहै निहकाम ?
राग-तान-तालहिं मन दीनौं, लेइ न हरि-गुन-ग्राम ।।
पाप हरन, सुचि-करन 'व्यास', पतितन कौं है हरि-नाम ।।१८२।।

राग सारंग

नियता पतितन कौ हरि-नाम ।
उचरत ही मुँह कुचरत कलि कौ, खोज न राखत स्याम ।।
चोर मध्य या मित्र, ब्रह्म, गुरु, दारा, सुत आराम ।
अधवतन हरि बोलत हीं, भगवत दियौ निज-धाम ।।
कौन अजामिल हू तें पापी, जाकौं जम हँसि कियौ प्रनाम ।
हरि-पद-पंकज-छत्र-छाँह बिनु, मिटै न दुख-रवि-घाम ।।
ब्रजवासी 'व्यास' बबूर किये हरि, और भक्त कुल आम ।।१८३।।

राग कान्हरौ

पतित पवित्र किये हरि-नागर ।
एक नाम के लेत सबनि के, सूखि गये अघ-सागर ।।

---

‡ काटर ( ख, ग ), कट्टर ( च, छ

अधम अजामिल हू कों उबरी, मुक्ति-पौर की आगर ।
हरि-हरि कहत कौन पापी के, पाप लिखे जम-कागर ।।
जैसैं राजनीत की संका, चोरन होत अचागर ।
गौरस्याम कौ सरन तक्यौ जिनि, तिनकी कौन बराबर ।।
ऐसैं 'व्यास' अनन्य सभा में और न होत उजागर ।।१८४।।

राग कान्हरौ

हरि कहि लेहु कछू नहिं रैहै ।
सपनौ सौ जोवन-धन अपनौ, सुत-सपत-दारा - घर जैहै ।।
कोटिक करम धरम कौ करता, एक भक्ति बिनु गति नहिं पैहै ।
संतत सिंह सरन रहि को अब ,कोटि स्वान परि धौ कहा लैहै ।।
कुल - कन्या भरतारहिं तजि, गनिका कैसैं पतिहिं रिझैहै ।
कदली निकट बारि कर, को जड अंड - बबूर - धतूरे बैहै ।।
हीरा हेम निगड़ दुखदाता, चंदन फूल भार को मैहै ।
प्यासे परत सुधासिंधु हित, कौन अंध बिष घोरि अचैहै ।।
सुरसरि परिहरि कौन पातकी, पावन छोड सुरा-जल न्हैहै ।
'व्यास' उपासक हरि कौ ह्वै, को देव-पितर-भूतन कर गैहै ।।१८५।।

हरि के नाम के भरोसैं रहियै ।
साधन-विधि-व्यौपार न कलिजुग, निसि-दिन हरि-हरि कहियै ।।
अपनैं धरम विमुख नर, हरि-भजन बिना भवसिंधु न तरियै ।
और न कछू उपाव, भाव करि, संत-चरन-रज गहियै ।।
माया-काल न गुन सब झूठे, दुख - सुख विधि सब महियै ।
'व्यास' निरास भयौ, हरि के बल साँचौ सुख तब लहियै ।।१८६।।

राग कान्हरौ

गाइ लेहु गोपालहिं, यह कलिकाल वृथा न बितीजै ।
बिछुरत हू न जानि है, तन-मन-धनहिं न भूलि पतीजै ।।
दामिन कैसी चमक मीचु की, कामिनि त्यौं न चितीजै ।
करता - हरता परमेसुर, बिनु काजहिं कत पछतीजै ।।
भोग करत दुख-रोग बढ़त, हरि - नाम प्रसाद हितीजै ।
'व्यास' स्याम के दास कहावत, कपट भँडार रितीजै ।।१८७।।

हरि-गुन गावत कलिजुग रहियै ।
विधि - व्यौहार रह्यौ न कछू अब, साधु - चरन निजु गहियै ।।
इहिं संसार-समुद्र बोहित उठि, हरि - हरि कहत निबहियै ।
'व्यास' स्याम की आस करहु, उपहास सबनि की महियै ।।१८८।।

राग कान्हरौ

मन मेरे तजियै राजा-संगति ।
स्यामहिं भुलवत दाम-काम वस, इनि वातनि जैहै पति ॥
विपयनि के उर क्यों आवत हरि, पोच भई तेरी मति ।
सुख कहँ साधन करत अभागे, निसि-दिन दुख पावत अति ॥
'व्यास' निरास भये विनु, भगति विना न कहूँ गति ॥१८९॥

राग कान्हरौ

जाकैं हरि धनु नाहिन माल ।
जो गरीव गरवत काहे कौं, वादि वजावत गाल ॥
है कपूत वंस-कुल-वोरा, काँचु रच्यौ ज्यों लाल ।
तासों धनिक कहौ जिनि कोऊ, है कोरौ कगाल ॥
तरपट परै जानियै तव ही, कंठ गहै जम-जाल ।
'व्यासदास' सपनें की सपति, को गहि भयौ निहाल ॥१९०॥

राग कान्हरौ

सवै करत पद की रति, कहा हम थोरे हरिहिं रिभावत ।
राग-रागिनी तान-मान महिं, लालन लगतैं आवत ॥
कछू जुगति ना मो कहँ उपजत, उर में मोहन गावत ।
सवा लाख कीनें तिलोचन हरि कौं, को दरसन पावत ॥
भाव विना न भक्ति-रस उपजै, यह सव संत वतावत ।
कियें उपाय राधिका, मोहन 'व्यास'हिं निकट न आवत ॥१९१॥

राग नट

कहत सव लोभहिं लागौ पाप ।
तऊ न छूटत लोभ होत हू, वाढ़्यौ उर परिताप ।
जैसैं पंकहिं पंक न छूटहिं, सूखि सरीरहिं आप ।
ऐसैं जोग, जज्ञ, तीरथ, व्रत, मन कौ मिटै न ताप ॥
विद्यानानि* कृष्न जादव कौं, मुनि नें दीनौ कोपि सराप ।
'व्यास' भक्ति विनु दुर्लभ लोकनि तजत सोक अगधाप ॥१९२॥

राग कान्हरौ

लोक चतुर्दस लोभ फिरायौ । कवहुँक राजा रंक सुहायौ ॥
कवहुँक वाँभन सुपच कहायौ । 'व्यास' वचन सुनि साधुन पायौ ॥१९३॥

* विद्यावानि (ग), विद्यमान (ख, च, छ),

राग सारंग

जाके मन बसै काम-कामिनि - धन ।
ताकैं सपनै हू न संभवै, आनँद-कंद स्याम-घन ॥
भक्ति, भागवत भजत तहाँ नहिं, जहाँ विषय आचरन ।
दया, दीनता, करुना तहाँ, जहाँ नहिं जीव - आहरन ॥
विमद विमत्सर संत जहाँ हैं, भगवत - लीला - सरन ।
'व्यास' आस की पास बँधे, ते बूडे ग्रह आचरन ॥१६४॥

राग बिलावल

निष्काम ह्वै स्याम जो गावहु ।
साँचे-साँचे साधुनि में तुम, साँचे साधु कहावहु ॥
बिनु लीनैं जो नाँचहु, तौ तुम प्रेम - भक्ति-फल पावहु ।
दाम-काम ना हरि-नाम कौ गुन लगै न कोटि रिझावहु ॥
इंद्रीजित ह्वै अजितहिं मन दै, तन धन सुख बिसरावहु ।
बिमुखन के द्वारैं उझकत ही, मुख जिनि हरिहिं दिखावहु ॥
अगनित दोष रोष तृष्ना महँ, कृष्नहिं कहा लजावहु ।
आसा-बंधन तें नँदनंदन, 'व्यास'हिं वेगि छुड़ावहु ॥१६५॥

राग मारग

सो न मिल्यौ जो कबहुँ न बिछुरै ।
हरि कौ साथ सु ओर निबाहूँ, जो मन माँझ फुरै ॥
जैसैं पथरहिं भिदत न पानी, परसत फटक धुरै ।
ऐसैं जड़ सचेत के चित सौं, साँचौ हित न जुरै ॥
अनी, आगि में परत बनी लगि सूर सती न मुरै ।
गिरवर तरवर सिंधु भेद कैं, फिरि न नदी बहुरै ॥
ठग, बग, डिंभी लोगनि की गत, आदि - अंत न दुरै ।
दया, दीनता, दास - भाव बिनु 'व्यास' न स्याम ढुरै ॥१६६॥

दुविधा तब जैहै या मन की
निर्भय ह्वै कैं जब सेवहुगे, रज श्री वृंदावन की ॥
कामरि लै, करुवा जब लैहै, सीतल छाँह कुंजन की ।
अति उदार लीला गावहुगे, मोहन - स्याम सुघन की ॥
इन पाँइनि परिकरमा दैहैं, मथुरा - गोवर्धन की ।
'व्यास' आस जब टेक पकरिहैं, ऐसैं पावन पन की ॥१६७॥

सबै सुख, विमुखनि कों दुख-रूप।
जहाँ न रसिक अनन्य सेईयतु वृंदावन के भूप॥
जहाँ न जीव-दया, न दीनता-भाव, न भक्ति अनूप।
कनक-कूट कोटिक लगि तजि, भज हरि-मंदिर जु अजूप।
'व्यास' वचन सुनि राज परीछत विसराये गृह-कूप॥१९८॥

राग सारग

हरि-विमुखन कों दारुन दुख पायौ।
निसि-दिन विषै-भोग की चिंता, अतकाल दिन आयौ॥
औंडी नींव खुदाइ दाम दै. ऊँचौ घर करवायौ।
'व्यास' बृथा ऐसे साधन करि, जनम-जनम डहकायौ॥१९९॥

विमुखनि रुचित न कुंजन वसिवौ।
जिनमें राधा-मोहन विहरत, देखि सुखद मुख हँसिवौ॥
निसि-दिन-छिन छूटत नहिं कामिनि, चरनन सों सिर घसिवौ।
चुंवत मन-आनंद विकाने, रह कुल व्याकुल गसिवौ॥
अंग-अंग रसरंग रचे, सुख सचे, कुसुम कच खसिवौ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि, पिय सँग जमुना-जल में धसिवौ॥२००॥

राग सारग

बहिनी-बेटा, हरि कों न तजियै।
जा संगति ते पति-गति नासै, ता संगति ते लजियै॥
माता, पिता, भैया, भामिनि, कुल, सखी, सखा नहिं भजियै।
साधुनि के पथ चलियै, ऊवट चलै सु बेगि वरजियै॥
गुरुहिं न आवै गारि बातन की, सो सामग्री सजियै।
'व्यास' विमुख ब्राह्मन परिहरियै, सुपच भक्त की कूखि उपजियै॥२०१॥

जौ पै कोऊ साँची प्रीति करि जानैं।
तौ या वन में राधा-रमनैं, मन लगाइ गहि आनैं॥
सुनियत कथा स्याम जू की एकै, प्रीति के हाथ विकानैं।
ता मोहन की महिमा कैसैं, विपई 'व्यास' वखानैं॥२०२॥

साँची प्रीति हरति उपहासहिं।
कपट-प्रीति-रँग राचि परस्पर, जब-कब होहि बिनासहिं॥
मुँह-मीठी वातनि मन मोहत, हरत पराई आसहिं।
दावानलहिं न ओस* बुझावत, कुहुर न हरत डुकासहिं† ॥

* ओस (च, छ), वोस (ख, ग)

† डुकासहि (च, छ), ढुकासहि (ख) ढुकामहिं (ग)

पीर पराई धीर हरत कछु, कहत न आप व्यथा सहिं ।
घर के सुत ज्यों जिय कायर,कोकिल चित चोरत कलवासहिं ।
ऐसे कपटिन की संगति तजि,'व्यास' भजहु हरि-दासहिं ॥२०३॥

साँची प्रीति के हरि गाहक ।
जान राइ सब ही हरि जानत, परत प्रेम कौ लाहक ॥
कपट निकट न रहै नट-नागर, दीननि के दुख दाहक ।
'व्यास' न कोऊ और सहाइक, भक्ति-भार को वाहक ॥२०४॥

राग सारंग

हरि सों कीजै प्रीति निबाहि ।
कपट कियें नागर-नट जानत, सबके मन की डाहि ॥
मैं फिरि देख्यौ लोक-चतुर्दस, नीरस घर-घर आहि ।
अपनै-अपनै स्वारथ के सब, मन दीजै अब काहि ॥
भक्ति-प्रताप न जानत त्रिपई, भव-सागर अवगाहि ।
जार-जुवति-गनिका कौ बेटा, पहिचानैं न पिताहिं† ॥
जैसैं प्यासौ मृग धावत, नहिं पावत मृग-तृष्नाहि ।
ऐसैं तन, धन, सुत, दारा सब झूँठे, मधुकरसाहि ॥२०५॥

प्रीति कपट की जब तब टूटै ।
चोढ़ गाय ज्यौं हुँकरि बछेरुहिं, थन लागत मुख कूटै ॥
कबहुँक बचन बोल मीठे से, तमकि तुपक सी फूटै ।
पाखंडिन की संगति खोटी, ज्यों ठग मिलि सब§ लूटै ॥
कृपावंत भगवंत होहिं तब, दारुन दुख ते छूटै ।
साधु-संग तें 'व्यास' परम सुख, भक्ति-रतन कहा खूटै ॥२०६॥

राग रामकली

वादि सुख* - स्वाद, वेकाज पंडित पढ़त ।
स्याम-जस, भक्ति-रस, कहै नहिं भागवत,
हक नाहक कहा कनक-कामिनि विषै निसिदिन रढ़त ॥
करत साधन सकल, धन-मान चित धरि,
कटक भटकत मृषा बचन-रचना गढ़त ।

---

† पहिचानै न पिताहि (च, छ), पहिचानै पतिताह (ख); पहिचानै पतिताहि (ग)

§ सब (ख), सग (ग, च, छ)

* सुख (च, छ), नुख (ख, ग)

अस्व - गज हेत नृपति नर ठगत, रातनि—
जगत, नैंक आदर जान गर्व - पर्वत चढ़त ॥
हरिदास निंद करि, पित्र-भूत वंदि उर,
कृष्न - गोपाल सुभ नाम नहिं मुख रढ़त ।
'व्यास' मन त्रास नहिं करत जमदूत की,
जातना‡ कठिन सहि लेत पावत डढ़त ॥२०७॥

राग सारग

पढ़त - पढ़ावत जो मन मान्यौ ।
कौन काम गोपाल - भक्ति सों, जो पुरान पढ़ि जान्यौ ॥
घर-घर भटकि, मटकि कामिनि लगि, गाल पटकि धन आन्यौ ।
निसिदिन विषै-स्वाद - रस - लंपट, तजि पाँचनि की कान्यौ ॥
सपनै हूँ न किये हरि अपने, हित† हरिवस बखान्यौ ।
सुने न वचन साधु के मन दै, चरन पखारि न अँचयौ पान्यौ ॥
सारासार विवेक न जान्यौ, मन - संदेह न भान्यौ ।
दया, दीनता, दास-भाव विनु, 'व्यास' न हरि पहिचान्यौ ॥२०८॥

राग सारग

हिय में आवत हरि न पढ़ै ।
अभिमानी क्यो दास होत, दीनन के कध चढ़ै ॥
भक्ति - प्रीति तौ खोवत धन लगि, रोवत गुली डढ़ै ।
ठगत राजसिनि, डगत धर्म ते, फूलत दाम वढ़ै ॥
जव - तव पीतरि प्रगट होत, कलई सों कनक मढ़ै ।
'व्यास' कपट सों हरि न मिलत, ज्यो सूरहिं रनहिं कढ़ै ॥२०९॥

राग सारग

आपु न पढ़ि औरनि समुझावत । दोषहिं प्रगटत, गुनहिं दुरावत ॥
नीर मिलै सब छीर भिडावत । सत - सभा सपनैं नहिं आवत ॥
अपनैं ही घर वड़े कहावत । औरनि ठगि आपुन ठगवावत ॥
गनिका के से भाव वनावत । हरि-बिमुखनि पै सचु नहिं पावत ॥
इहिं विधि जनम-जनम डहकावत । 'व्यासहिं' अभिमानी नहिं भावत ॥२१०॥

भक्ति न जनमैं पढ़ैं पढ़ायैं ।
कृष्न-कृपा विनु, साधु-सग विनु, कह कुल गाल वजायैं ॥
हरि सों ठैन न सुबर मानहीं, पिटभरि रागहिं गायैं ।
हरिहिं रिझाइ सकै को नटवा, नट - भट पै नचवायैं ॥

---

‡ जाचना (ख), जान्तिना (ग), यातना (च, छ),
† हित (ख), हिति (ग), श्री (छ), (श्री) हित (च)

सपनें हू न मिलैं हरि लोभिनि, बाजे विविध सुनायें ।
सुभटनि जूझत हरि न मिलै अब, सती न पावक पायें ।।
दान दियें भगवान न भेटैं, कोटिक तीरथ न्हायें ।
नाऊ, जाट, चमार, जुलाहे, छीपा हरि दुलरायें ।।
मत्सर बाढ़्यौ भट्ट-गुसाँइन, स्वामी 'व्यास' कहायें ।।२११।।

राग सारंग

भई काहू कैं भक्ति पढ़ै न ।
धन कौं पंडित कहत भागवत, होत न हरि सौ ठैंन ।।
उपज्यौ भाव कबीर धीर कौं, वेद पुरान पढ़ैं न ।
माँस छाँडि रैदास भक्त भये, कृपा - तुरग चढ़ैं न ।।
विपइनि तजैं पिंगला सुधरी, करुना राज बढ़ैं न ।
'व्यास' प्रतीति बिना न कहूँ सुख,ज्यौं दुख उरग कढ़ै न ।।२१२।।

बाह्मन के मन भक्ति न आवै । भूलै आप, सबनि समुझावै ।।
औरनि ठगि-ठगि अपुन ठगावै । आपुन सोवै, सबनि जगावै ।।
वेद-पुरान बेचि धन ल्यावै । सत्या तजि हत्याहिं मिलावै ।।
हरि-हरिदास न देख्यौ भावै । भूत, पितर, देवता पुजावै ।।
अपुन नरक परि कुलहिं बुलावै । 'व्यास'भक्ति बिनु को गति पावै।।२१३

हरि बिनु जम की पाँसि जनेऊ ।
सुक-सनकादिक मुकति भये, हरि-भजन करत हैं तेऊ ।।
अगिन-कुंड रौरव कुंडनि सम, मूँज मेखला बधनु ।
स्रुवा डंड स्वाहा-रव हाहा, भूलि गये नँदनंदनु ।।
कुस त्रिसूल, कटक रित्विज करि, द्विज-पंडित जम-जूप ।
प्रोडासान जु मास खवावत, आचारज जम रूप ।।
इहिं विधि कलजुग जज्ञ करत, कंचन-कामिनि की आस ।
केवल भक्ति-भागवत बिनु,छिन ना जीवै सुख पावै'व्यास' ।।२१४।।

राग कान्हरौ

साकत बाह्मन, गूँगौ ऊँट ।
भार लेत संसार, अहार विकट काँटे कौ सूँट ।।
चालि हालि सहि, नकुवा छेदि, चढ़्यौ उटहेरौ टूँट ।
नकनकाइ मारत हारत हू, देत न जल कौ घूँट ।।
लयें कुदान कारटो† खाइ, बढ़ाइ निलज जग-खूँट ।
'व्यास' वचन मानें बिनु बाढ़्यौ, दारुन दुख कौ बूँट ।।२१५।।

† कारटौ (ग, च), कान्टो (ख), काटो (छ)

राग सारग

पितर सेप जड़ स्यामहिं देत ।
तिहिं पापी अपुने पितरनि के मुख मे मेली रेत ॥
सो ठाकुर-सेवक न जानिवौ, जो अधमनि की जूठन लेत ।
तिनकी सगति पति-गति जैहै, मेरे चित यह चेत ॥
स्याम केस सित होत न धोयैं, कौला होत न सेत ।
सहज भक्ति विनु 'व्यास' नहीं कन सेवत ऊसर खेत ॥२१६॥

राग सारग

करौ भैया ! साधुन ही सो सग ।
पति-गति जाइ असाधु संग ते, काम करत चित भग ॥
हरि तें हरि-दासन की सेवा, परम-भक्ति कौ अग ।
जिनके पद तीरथमै पावन, उपजावत रस-रंग ॥
तिनके वस दसरथ-सुत मार्‌यौ, माया-कनक-कुरंग ।
तिनके कहत 'व्यास' प्रभु सुमिर्‌यौ, सत्वर* धनुष निषंग ॥२१७॥

राग सारग

जो तू माला तिलक धरै ।
तौ या तन-मन-व्रत की लज्जा, ओर निवाह करै ॥
करि वहु भॉति भरोसौ हरि कौ, भव-सागर उतरै ।
मनसा, बाचा और कर्मना, तृन करि गनतु धरै ॥
सती न फिरत घाट ऊपर तें, सिर सिंदूर परै ।
'व्यासदास' कौ कुंजबिहारी, प्रीत न कहुँ विसरै† ॥२१८॥

राग सारंग

मूँड़ मुड़ाये की लाज निवहियै ।
माला तिलक स्वॉग धरि हरि कौ, मारि-गारि सब ही की सहियै ॥
विधि-ब्यौपार जार सों कलिजुग, हरि-भर्त्तार गाढ़ौ करि गहियै ।
अनन्य-व्रत धरि सत जिनि छॉडहु,बिमद§ संतनि की सगति रहियै ॥
अग्नि खाहु,विष पियहु,परौ जल, विषयनि कौ मुख भूल न चहियै ।
'व्यास' आस करि राधा-धव की, श्री वृंदावन बेगि उमहियै ॥२१९॥

* सत्वर (च, छ) । (ख, ग) प्रतियों में सत्वर नहीं है ।

† प्रीति न कहूँ बिसरै (च, छ), प्रति कबहू बिसरै (ख)

§ बिमद (ग, च, छ), विसद (ख)

कर लै करुआ कुंज सहाइक ।
पीलू-पैचू, साग-सैंगरे, छाछि-समाँ मन-भाइक ॥
विहरत स्यामा-स्याम सनेही, दीनन के सुखदाइक ।
वृंदावन की रेनु-धेनु, तरु-तीर सेइबे लाइक ॥
अभिमानीनि सजा दै रोकत, ब्रजवासी हरि-पाइक ।
काम-केलि सुख के रखवारे, हरपत वरपत साइक ॥
मगन सबै आनंदसिंधु मे, नंदादिक ब्रज-नाइक ।
'व्यास' रास-भूमिहिं नहिं परसत, नीरस माया माइक ॥२२०॥

राग सारग व धनाश्री

सोई घरी, सोई दिन, सोई पल, सोई छिन, जबहिं मिलत मेरे प्यारे के प्यारे ।
सोई घर-घरनी, सोई सुत, गुरु हित,* जिनकैं रसिक नैंननि के तारे ।
सोई 'व्यास', सोई दास, त्रास तजि हरि भजि, रास दिखावै, सोई प्रान हमारे ॥

राग कान्हरौ

सोई जननी, जो भक्तहिं जावै । सोई जनक, सु भक्ति सिखावै ॥
सोई गुरु, जो साधु सिखावै । सोई साधु, जो विषै छुड़ावै ॥
सोई धर्म, जो भर्म नसावै । सोई धन, जो प्रीति बढावै ॥
सोई सूर, जो मन न चलावै । सोई धीर, जो चित न डुलावै ॥
सोई मुख, जो हरि-गुन गावै । सोई 'व्यास', जो रास करावै† ॥२२२॥

राग नट

कोई रसिक स्याम-रस पीवैगौ । पीवैगौ सोई जीवैगौ ॥
पीवैगौ सोई फूलैगौ । तन-मन देख न भूलैगौ ॥
पीवैगौ सो नाचैगौ । साधु-संग मिलि राचैगौ ॥
चाखैगौ सो जानैगौ । कहनै कौन पत्यानैगौ ॥
'व्यास' दास जिय भावैगौ । तब अग-खवासी पावैगौ ॥२२३॥

साँची भक्ति और सब झूंठी ।
पाई नारद स्याम-कृपा ते, खात साधु की जूंठी ॥
जिन-जिन कौ हरि काज सँवार्यौ, सृंगी रिषि सों रूठी ।
'व्यास' सुनी कि सुनी सुकदेव, परीछत ऊपर तूठी ॥२२४॥

---

* सुत गुरु हित ( च, छ ), सुत गुर हिति ( ग ),
सन गुर हित ( ख )

† करावै ( ख, च, छ ), बनावै ( ग )

राग सारंग

मेरौ मन मानत नाचैं - गायैं ।
एकै प्रेम - भक्ति कौ फल है, मोहनलाल रिझायैं ।।
गदगद सुर, पुलकित जस गावत, नैननि नीर वहायै ।
नट-गोपाल कपट नहिं मानत, कोटिन स्वाँग वनायैं ।।
तजि अभिमान-दीनता जन की, स्याम रहत सचु पायैं ।
'व्यास' सुपच तारे, कुल वोरे विप्रनि हरि विसरायैं ।।२२५।।

राग गौरी

राधावल्लभ के गुननि गाइ लेहु ।
तजहु असाधु, सग भजि साधुनि, हरि सों हित उपजाइ लेहु ।।
बृंदावन निरुपाधि राधिकारमन सों, प्रीति वढाइ लेहु ।
नव-निकुंज सुख-पुंजनि वरषत, नैंननि सुख दिखराइ लेहु ।।
पावन पुलिन रासमंडल में, मन दै तनहिं नचाइ लेहु ।
गदगद सुर, पुलकित कोमल चित, आनँद-नीर वहाइ लेहु ।।
विमद-विमत्सर रसिक-अनन्य - चरन - रज सिर लपटाइ लेहु ।
इहिं विधि महाप्रसादहिं पावत, सहचरि 'व्यास' कहाइ लेहु ।।२२६।।

कुंजनि-कुंजनि रसमय लूट ।
दस दिसि निसि-वासर बृंदावन - चंद, बृंद सव छूट ।।
राग-भोग अनुरागनि विलसत, जा तन देख्यौ कूट ।
गुन-सागर नागर रस - रूप - कूप - जल जात न टूट ।।
रसिक अनन्य कहाइ अनत वसि, राजा-राउ न फूट ।
लोक - प्रतिष्ठा विष्टा लगि, सतु हार्‌यौ चारौं खूट ।।
ज्यौं आनवोलैं ऊँट भार सहि, भजि काटै सरहूट ।
ऐसैं 'व्यास' दुरास - पास वँधि, क्यों आवै पसु छूट ।।२२७।।

राग गौरी

हरि-गुन गावत कलिजुग सुनियतु, भयौ सवनि कौ काज ।
साखि - भागवत बोलत अजहूँ, काहै करत अकाज ।।
सुक-सनकादिक जेहि रस माते, तजि संसार - समाज ।
जेहिं रस राज परीछति राँचे, बिसरि गयौ जल-नाज ।।
जिहिं रस प्रेम-मगन भई गोपी, तजि सुत-पति-गृह-लाज ।
सो रस 'व्यासदास' की जीवनि, राधा - मोहन आज ।।२२८।।

राग गौरी

स्याम-कृपा बिनु दिन दुख दूनौं ।
अपने ही अभिमान जरत जग, भयौ काज अति भूनौ ॥
भक्ति-मुक्ति कौ दाता है हरि, प्रभु बगसत अति पूनौ ।
कूरनि कौं मुहरें देत, 'व्यास' कौं ईंटै - पाथर - चूनौ ॥२२९॥

## १६. सिद्धावस्था—

राग सारंग

जासों लोग अधर्म कहत हैं, सोई धर्म है मेरौ ।
लोग दाहिने मारग लाग्यौ, हौं बाँये चलत हौं डेरौ ॥
द्वै-द्वै लोचन सब ही कें, हौं एक आँखि कौ ढेरौ ।
और आब हौं कौन काम कौ, ज्यों बन बुरौ बहेरौ ॥
लोगन कौं पुर - पट्टन - खेरौ, नाहिन मेरौ बसेरौ ।
मृगया करि जो काम न आवै, मर्कट माँस अहेरौ ॥
जिनकी ये सब छोति करत हैं, तिनहीं कौ हौं चेरौ ।
सूजी नरी घुरहुटी 'व्यास' के मन में बस्यौ बँदेरौ ॥२३०॥

राग सारंग

अब मैं वृंदावन-धन पायौ ।
राधा - चरन - सरन मनु दीनौं, मोहनलाल रिझायौ ॥
सूतौ हुतौ विषै - मंदिर मे, श्री गुरु टेरि जगायौ ।
अब तो 'व्यास' विहार विलोकत, सुक-नारद मुनि गायौ ॥२३१॥

राग धनाश्री

हरि बिनु, छिन न कहूँ सुख पायौ ।
दुख - सुख - सपति - विपति भोगवत, स्वर्ग - नर्क फिरि आयौ ॥
लोक चतुर्दस बहुविधि भटक्यौ, स्वारथ लगि, मैं हरि बिसरायौ ।
कोटि गाय - बाँभन मारे कौ, ताप - पाप उपजायौ ॥
कबहुँक सुपच सरीर धर्‌यौ, चोरी बल उदर बढ़ायौ ।
कबहुँक विद्या - बाद - स्वाद लगि, बाह्मन ह्वै पुजवायौ ।
कबहुँक रंक निसंक भयो, घर - घर फिरि जूठो खायौ ।
कबहुँक सिंहासन पर बैठ्यौ, छत्र - चौर ढरवायौ ॥
कबहुँक कंचन - कामिनि लगि, रन - दूलह बिरद बुलायौ ।
कबहुँक विषयी - विषयनि कारन, घर तजि मूंड़ मुड़ायौ ॥
ऐसैं नाना धर्म - कर्म करि, जनम - जनम डहकायौ ।
अबकै रसिक अनन्यनि 'व्यास'हिं, राधा - रमन बनायौ ॥२३२

राग भूपाली

बिसद कदंबनि की कल वाटी ।
बृंदावन रस-वीथिन रसमय, रसिकन की परिपाटी ।।
नवदल-माल-तमाल-गुच्छ-छबि, तोरन - रचना ठाटी ।
अमित नमित फूलनि की भूलनि, रमित महल की टाटी ।।
अति आवेस सुदेस निलज ह्वै, लाज लाज की काटी ।
स्यामा-स्याम केलि-वल रोकी, मदन-मान की घाटी ।।
सरस सुधग राग-रागिनि मिलि, गावत है करनाटी ।
तान-तरंग सुनत ही, सकल गुनन की परदा फाटी ।।
और सकल साधन नीरस, या रस बिन सब गुर माटी ।
छाँड़ि प्रपंच नाँच नट कौ सौ 'व्यास' संधि यह डाटी ।।२३३।।

राग सारंग व भूपाली

तन अब ही कौ कामै आयौ ।
साधु-चरन कौ संग कियौ, जिन हरि जू कौ नाम लिवायौ ।।
धन्य वदन मेरौ, जिनि रसिकनि कौ जूठौ खायौ ।
रसना मेरी धन्य, अनन्यनि कौ चरनोदक प्यायौ ।।
धन्य सीस मेरौ, श्रीराधा - रमन - रेनु - रस लायौ ।
धन्य नैन मेरे, जिन बृंदावन कौ सुख दिखरायौ ।।
धन्य स्रवन मेरे, श्री राधा - रमन - बिहार सुनायौ ।
धन्य चरन मेरे, श्री बृंदावन गहि अनत न धायौ ।।
धन्य हाथ मेरे, जिन कुंजन में हरि - मंदिर छायौ ।
धन्य 'व्यास' के श्री गुरु, जिन सर्वोपरि रंग बतायौ ।।२३४।।

राग कान्हरौ

मनुवाँ मेरे*, तू हरि-पद अटक्यौ ।
अब तै साँचौ सुख पायौ, तब दुख लगि घर - घर भटक्यौ ।।
भली करी तैं मोह तोरिकै, बृंदावन कों सटक्यौ ।
तैं देख्यौ कुंजनि में मोहन, राधा के उर लटक्यौ ।।
तेरे वस को - को न विगूच्यौ, जन्मत - मरत न मटक्यौ ।
'व्यास' दास ह्वै कै किनि उबरहु, आसा-डाइन सब जग गटक्यौ ।।२३५।।

सुधार्यौ हरि मेरौ परलोक ।
श्री बृंदावन में कीन्हौ, दीन्हौ हरि अपनौ निज ओक ।।

---

* मन बावरे ( छ ), मनुआँ मेरे ( ग ), मनुवाँ मेरे ( ख )

माता कौं सौ हेत कियौ हरि, जानि आपनौ तोक ।
चरन - धूरि मेरे सिर मेली, और सबन है रोक ।
ते नर राकस, कूकर, गदहा, ऊँट, वृषभ, गज, बोक ।
'व्यास' जु वृंदावन तजि भटकत. .ता सिर पनहीं ठोक ॥२३६॥

स्याम निबेर्यौ सबकौ झगरौ ।
निजु दासनि के दास करे हम, पायौ नाम अचगरौ ॥
देवी - देवा, भूत - पितर, सबही कौ फार्‌यौ कगरौ ।
पावन गुन गावत तन सुधर्‌यौ, तब रसिकन पथ डगरौ ॥
मिटि गइ चिंता मेरे मन की, छूटि गयौ भ्रम सगरौ ।
चारि पदारथ हू नें न्यारौ, 'व्यास' भक्ति - सुख अगरौ ॥२३७॥

गरजत हौं, नाहिंन नैकौ डरु ।
और सहाइ करत है, मेरौ श्री गोपाल धुरधरु ॥
धन गोधन मेरैं, रस गोरस, छाया करत कलपतरु ।
जाति-पाँति बल्लभ (गोप) कुल मेरैं, वृंदावन साँचौ घरु ॥
बंसीवट, जमुना-तट, खरिक - खोरि - बीथी जीवन बरु ।
विहरत 'व्यास' रास में, हंस - हंसिनी मान - सरोवरु ॥२३८॥

राग नट

लोग वेकाज करत उपहास ।
स्याम सग खेलत सचु पायौ, काम कियौ कुल नास ॥
कठिन हिलग कौ फंदा‡ पर्‌यौ, अब कैसैं होत निकास† ।
पिय मों हित हठ और निवाह्यौ, जौ लगि कंठ उसास ॥
मोहन - मुख - सुख की चाहनि में, कैसैं मानौं त्रास ।
'व्यास' उदास भये, रस चाहैं, तजि नागर कौ पास ॥२३९॥

हरि पाये मैं लोलक चैया ।
जोग, जग्य, तीरथ, व्रत, संजम, कर्म, धर्म मेरी करत बलैया ॥
वेद - पुरान - स्मृति - तरु कौ फल, प्यारौ कुँवर कन्हैया ।
वृंदावन घर, नंद पिता, जसुदा ताकी है मैया ॥
राधा जाकी घरनि तरुनि - मनि, श्रीदामा जाकौ है भैया ।
सतत राग-भोग जूठनि कौ, 'व्यास'हिं करौ बिलैया ॥२४०॥

---

‡ फंद (ग, छ); पथ (ख),

† निकास (च, छ), निवास (ख, ग);

राग बिलावल

साँचौ धनु मेरैं दीनदयाल ।
जुग-जुग लेत-देत नहिं निघटै, मैं पायौ अजगैबी माल ।।
ता बिनु सकल लोक की सपति, पायैं हू जु होइ बेहाल ।
ताकौ नाम, रूप, गुन गावत, निकट न आवै माया - काल ।।
नवल-किसोर भव-बंध छोरिहै, रंक सुदामा कियौ निहाल ।
निज दासनि दिन पुष्ट करत हरि, दुष्टनि कौ कीनौ मति-चाल ।।
रसिक अनन्य किये जिहिं बटुवा, नटवा ह्वै रीझे गोपाल ।
सुख, संतोष, मोक्ष भक्तनि दै, बिमुखनि दारुन दुख-जजाल ।।
श्री राधा मानसरोवर अँग-अँग, मुक्ता चुनि-चुनि जियत मराल ।
कामधेनु तजि 'व्यास' किन्हैं भजि, निस-दिन बाढ़यौ छाती-साल ।।२४१।।

जैसे सुख मोहन हमहिं दिखावत ।
ऐसे सुख भुगति मुकति के भोगी, सपनैं हू नहिं पावत ।
दरसन दै सब पाप दूरि करि, परसत ताप नसावत ।
महाप्रसाद बिषाद हरत मन, मोद बढ़त गुन गावत ।।
उपजत प्रीति-प्रतीति साधु-मुख, श्री भगवत सुनावत ।
हरि की कृपा जानियै तब ही, सत घरहिं जब आवत ।।
ाहिं बिधि 'व्यास' कहाइ अनन्य, पाइ सुख, अनत न कितहूँ धावत ।।

राग केदारौ

नाचत-गावत हरि सुख पावत ।
नाँचि-गाइ लीजै दिन द्वै, पुनि कठिन काल-दिन आवत ।।
नाँचत नाऊ, जाट, जुलाहौ, छीपा नीकैं गावत ।
पीपा अरु रैदास, बिप्र जयदेव सु भलैं रिझावत ।।
नाँचत सनक, सनंदन अरु सुक, नारद सुनि सचु पावत ।
नाँचत गन गधर्व-देवता 'व्यास'हिं कान्ह जगावत ।।२४३।।

राग केदारौ

मेरे भाँवते स्यामा-स्याम ।
रास - बिलास करत बृंदावन, बिबिध बिनोद ललाम ।।
नख-सिख अंग लुभारे - प्यारे, ज्यों लोभिन कों दाम ।
रूप-अवधि, गुन-जलधि, रग-निधि, सब बिधि पूरन-काम ।।
मद हसनि छबि छली अलिहिं, बंक बिलोकनि बाम ।
'व्यास' बिहार निहारति रसिकनि, भूले तन-मन-धाम ।।२४४।।

राग धनाश्री

अरौमी-परौसी हमारे भैय्या-वधु, भँवर, पिक, चातिक, चक, तमचोर।
प्यारे कारे - पीरे खग - मृग, हितुवा चंद - चकोर॥
मोहन धुनहिं सुनावत गावत, मन भावत चितचोर।
विटप - वेलि, फल - फूल हमारे, मूल निकुंज - किसोर॥
सुंदर, सुघर, सुदिन हैं हमारे, संत - केलि निसि - भोर।
सुखनि करत, दुख हरत हमारे, त्रिविध समीर - झकोर॥
तन - मन - ताप बुझावत जमुना - वारि विहारि हिलोर।
रैनु - धैनु आनदकंद, रस वैन सप्त सुर घोर॥
रास - विलास 'व्यास' की जीवनि, जोरी जोवन - जोर॥२४५॥

राग सारंग

लगैं जो बृंदावन कौ रंग।
सब संदेह देह के जैहै, अरु विषयनि कौ संग॥
जैसैं बाजहिं नाजु लगत ही, करत है उदर मृदंग।
ऐसैं सहज माधुरी परसत, उपजत गुन कौ अंग॥
जैसैं कामी कामिनि देखत, बाढ़त दुसह अनंग।
ऐसैं ही 'व्यास' विहार विलोकत, साधन सौं चित भंग॥२४६॥

## १७. साधक अवस्था—

राग सारंग

मन दै जुगलकिसोरहिं गाउ।
सेवत राधा संग बृंदावन, वारक देखन आउ॥
या सुख ते टरियै वा सुख लगि, करियै वेग उपाउ।
अपनै कर कुठार गहि रहि, कत मारत अपनै पाउ॥
विषै-भोग कौं विषयनि सेवत, यह सयान वहि जाउ।
'व्यास' आस तजि छिन-भंगुर की, देह सवारौ दाउ॥२४७॥

परम पद कहत कौन सौं लोग।
कोऊ तहाँ ते गयौ न आयौ, ऐसौ सुख - सजोग॥
मेरे मतैं साधु है सोई, जहाँ भक्ति - रस - भोग।
'व्यास' करत है आस तहाँ की, जहाँ न भय - भव रोग॥२४८॥

करता स्याम सनेही सब कैं।
जुग जुगवतु जग जीवनि कैसैं, जिनहिं छाँड़िहैं अब कैं॥
बहुत दुखित दुख-सागर ते, हरि काढ़ि लये कर केसनि ह्वै कैं।
इतनी आस 'व्यास' की पुजवहु, राखहु बृंदावन मे ह्वकैं॥२४९॥

राग सारग

सुनि बिनती मेरी तू रसना, राधावल्लभ गाइ ।
बृथा काल खोवहि, जिन सोवहि, छिन-भंगुर तन आइ ।।
सुनि सुख - सदन वदन मेरे, तू प्रीति-प्रसादहिं पाइ ।
सुनि दुख - मोचन मेरे लोचन, जुगल-किसोर दिखाइ ।।
सुनहि स्रवन, रति-भवन किसोरहिं गावत नैकु सुनाइ ।
सुनि नासा, तू चारु चरन पंकज की बास सुँघाइ ।।
सुनि तू सिर, पावन चरनोदक रुचि अभिषेक कराइ ।
सुनि कर, तू मदिर की सेवा सुख पर प्रीति बढ़ाइ ।।
सुनहि चरन, तू बृंदावन तें अनत न पैंड चलाइ ।
सुनि मन, हरपि रासलीला पर संतत रुचि उपजाइ ।।
सुनि चित, बिनती आस तजहि नित, दासहिं हाथ बिकाइ ।
सुनि बुधि, सुकरि जु कुंज-महल में सुख-पुंजहिं बरषाइ ।।
सुनहि लोक-करता की इंद्री, बिषै - बिकार बिहाइ ।
सुनि बनिता, हरि की दासी ह्वै, मेरो करहि सहाइ ।।
सुनि सुत, नवलकिसोर-दास ह्वै, हरि-गुन गाव-गवाव ।
सुनि सिष, हौं भव-जल बूडत हौं, हरि-पद सेवहु नाव ।।
इहिं कलि-काल गुपाल-भजन कौ आनि पर्‌यौ है दाव ।
विनती सुनहु 'व्यास' की सब ही, हरि बिनु अनत न ठाव ।।२५०।।

राग देवगधार

गावत मन दीजै गोपालहिं ।
नॉचत हरि पर चितु दीजै, तौ प्रीति बढ़ै प्रतिपालहिं ।।
बिनु अनुरागहिं, राग न मीठौ, सीठौ बिनु गुन-मालहिं ।
सब साधन सीठे धन कारन, कत कूटत है गालहिं ।।
गदगद सुर पुलकति असुवनि बिनु, भक्ति न भावत लालहिं ।
ऐसौ काकौ भाग, जु नॉचत - गावत पावत कालहिं ।।
मुँह गावत गोपालहिं कपटी, मन में धरि भूपालहिं ।
हाथी कौ सौ स्वॉग धरत, पुनि चलत स्वान की चालहिं ।।
घर-घर भटकि-मटकि धन कारन, पहरि लजावतु मालहिं ।
पथरा गरैं बॉधि किनि बूडहु, जब छॉडत नॅदलालहिं ।।
अधम प्रतिष्टा बिष्टा लगि तजि, बसि बृंदाविपिन रसालहिं ।
आसा-पासि बॅधे क्यों छूटै, 'व्यास' बिसारि कृपालहिं ।।२५१।।

राग देवगंधार

रसना, स्यामहिं नैंक लड़ाउ री ।
चढ़ि बैकुंठ-नसैनी हरि-पद, प्रेम - प्रसादहिं पाउ री ॥
छाँड़ि पराई निंदा, बिंदा - गोबिंदा - गुन गाउ री ।
भव-सागर तरिबे के काजैं, नाहिंन आन उपाउ री ॥
वे ही काजै जा देही कौ, छिन - छिन घटत जु आउ री ।
इहिं कलि-काल गुपाल-भजन बिनु, सुख सपने नहिं पाउ री ॥
हरि-बिमुखन कौं आजु नाजु-जल, कारी धारि बहाउ री ।
रसिक अनन्यनि की जूठनि पर, 'व्यास'हिं रुचि उपजाउ री ॥२५२॥

मन रति, वृंदावन सों कीजैं ।
खायौ पियौ भर्‌यौ भूंज्यौ अब, जीवन कौ फल लीजैं ॥
काज - अकाज जानि सब अपुनौ, दाउ सवारौ दीजैं ।
देखि धेनु, सुनि बैनु, रैन तजि, धृक-धृक जग जो जीजैं ॥
जमुना - तट बंसीवट निकट रहत, जो यह तन छीजैं ।
बरषत स्यामास्याम-रास-रस, 'व्यास' नैन भरि पीजैं ॥२५३॥

राग सारंग

मन, तू वृंदावन के मारग लागि ।
तेरौ न कोउ, न तू काहू कौ, माया-मोह तजि भागि ॥
यह कलि-काल-व्याल बिष भोयौ, जगु सोयौ, तू जागि ।
भवसागर हरि - बोहित कौ, तू होहि कृपा करि कागि ॥
गो-गिरि-सर-सरिता-द्रुम-कुंजनि सों जोरहि अनुरागि ।
'व्यास' आसि करि राधा-धव की, ब्रजबासिन के कौरा माँगि ॥२५४॥

हरि मिलिहैं मोहि वृंदावन में ।
साधु - वचन† मैं साँचे जाने, फूल भई मेरे मन मे ॥
विहरत संग देखि अलिंगन जुत, निबिड़ निकुंज-भवन मे ।
नैन सिराइ पाइ गहिबी, तब धीरज रहै कवन मे ॥
कबहुँकि रास-विलास प्रगटिहै, सुंदर सुभग पुलिन मे ।
विविध विहार - अहार लच्यौ है, 'व्यासदास' लोचन मे ॥२५५॥

राग सारंग

हम कब होहिंगे ब्रजबासी ।
ठाकुर नंदकिसोर हमारे, ठकुराइन राधा सी ॥

---

† वचन (च, छ), चरन (ख) ।

सखी - सहेली कब मिलिहैं, वे हरिबंसी - हरिदासी ।
बंसीवट की सीतल छैंयाँ, सुभग नदी जमुना सी ।।
जाकी वैभव करत लालसा, कर मीडत कमला सी ।
इतनी आस 'व्यास' की पुजवौ, बृंदाविपिन - विलासी ।।२५६।।

बृंदावन कबहिं बसाइहौ ।
कर करुवा, हरवा गुंजनि के, कटि कोपीन कसाइहौ ।।
बर-घरनी, करनी कुल की तें, मो मन कबहिं नसाइहौ ।
नाँक सकोरि, बिदोरि बदन, इन बिमुखनि कबहिं हँसाइहौ ।।
सुभग भूमि में चपल चरन ये, बन-बन कबहिं फिराइहौ ।
राधाकृष्न नाम द्वै अच्छर, रसना रसहिं रमाइहौ ।।
बंसीवट जमुना-तट के सुख, मो मन कबहिं लभाइहौ ।
'व्यास'दास कों नील-पीत-पट, कुंजनि दुरि दरसाँइहौ ।।२५७।।

अब न और कछु करनै, रहनै है बृंदावन ।
हौनौ होइ सो होइ किनि, दिन-दिन आयु घटति झूठे तन ।।
मिलिहैं हित ललितादिक दासी, रास में गावत सुनि मन ।
जमुना - पुलिन - कुंज, बन - बीथिनि, बिहरत गौर-स्याम-घन ।।
कहा सुत-सपति - गृह - दारा, काटहु हरि माया के फंदन ।
'व्यास' आस छाँडहु सब ही की, कृपा करी राधा-नंदनंदन ।।२५८।।

करि मन बृंदावन सों हेत ।
निसि-दिन-छिन छाया जिनि छाँडहि, रसिकन कौ रस-खेत ।।
जहँ श्री राधा - मोहन बिहरत, करि कुंजनि संकेत ।
पुलिन रास - रस - रंजित देखत, मनमथ होत अचेत ।।
बृंदावन तजि, जे सुख चाहत, तेई राकस - प्रेत ।
'व्यासदास' के उर में बैठ्यौ, मोहन कहि-कहि देत ।।२५९।।

राग केदारौ

करि मन, बृंदावन मे वास ।
कपट-प्रीति के लोगनि तजि, भजि जौ लगि कंठ उसास ।।
खेलत राधा - मोहन, जामहिं होत सदा निसि रास ।
कुंज - कुटीर तीर जमुना के, धीर समीर बिलास ।।
नख-सिख बिटप बेलि लपटाने, जहँ-तहँ कुसुम-बिकास ।
बीथिनि बीच कीच रँग जाकौ, नाहिंन कहूँ निकास ।।
सुख की खान जान बंसीवट, कीनौ सुरत अवास ।
पावक - रवि कौ तेज न, संतत सरद बसत निवास ।।

हरित भूमि, जल सीतल, छाहीं, गाय-ग्वाल कौ पास।
ग्रहै फिरत दधि-दूध चहूँ दिसि, सकल दुखन कौ नास* ॥
स्यामहिं गावति गोपी, रसिक अनन्यनि होत उगास* ।
पुजवहु आस 'व्यास' की सोहन, अब जिनि करहु विसास ॥२६०॥

राग सारंग

रहि मन, वृंदावन की सरन।
और न ठौर कहूँ मो-तोकों, संपति चार्यौ चरन ॥
कुंज-केलि कमनीय, कुसुम-सयनीय देखि, सुख-करन।
राग भोग संजोग होत जहँ, रजनी रति† की तरन ॥
तरुनी-तरुन प्रताप चाँप वल, काल-व्याल कौ डर न।
तरनि तेज कर भूमि न परसत, पावक माया वरन ॥
वहत मरुत मकरंद उड़ावत, मृदु छबि सीतल परन।
सुक, सनकादिक, नारद गावत, सुख पावत आधरन ॥
यह रस पसु नीरस सतु छाँडै, भाजत पेटहिं भरन।
'व्यास' अनन्य भक्त की जीवनि, वन में मंगल मरन ॥२६१॥

होहु मन वृंदावन कौ स्वान।
जो गति तोकों दैहैं ऐसी, सो गति लहै न आन ॥
वेगि विसरिहै कामिनि-कूकरि, सुनत स्याम-गुन-गान।
ब्रजवासिन की जूठन जेंवत, वेगि मिलैं भगवान ॥
जहाँ कल्पतरु, कामधेनु के वृंद विराजत जान।
वाजत जहाँ स्याम-स्यामा के सुरत-समर-नीसान ॥
सदा सनातन राधा वन कौ, प्रलै खिसत नहिं पान।
तीरथ और सकल जवहीं लगि, तव लगि ससि अरु भान ॥
है वैकुंठ एक सुनियतु, ताकौ साधन गुरु कौ ज्ञान।
ब्रज मे भये चत्रभुज कों, राका वर वैनु-विपान ॥
नंद-जसोदा गो-गोपिन के, मोहन तन-धन-प्रान।
'व्यास' वेद ब्रज-वैभव जानत नाहिन, करत वखान ॥२६२॥

राग देवगधार

ऐसो मन कब करिहौ हरि मेरो।
कर करवा, कामरि काँधे पर, कुंजनि-माँझ वसेरो ॥

---

* (ख) प्रति में ये दोनों पंक्तियाँ नहीं है।

† रति (ग, छ); रस (ख)

व्रजवासिन के टूँक भूख में, घर - घर छाछि - महेरौ ।
छुधा लगै जब माँगि खाउँगौ, गनौ न साँझ - सवेरौ ॥
रास - विलास बृत्ति कर पाऊँ, मेरैं खूँट न खेरौ ।
'व्यास' विदेही बृंदावन में, हरि - भक्तन कौ चेरौ ॥२६३॥

राग सारंग

वलि जाऊँ, वलि जाऊँ, राधा मोहि रहन दै बृंदावन की सरन ।
मोकों ठौर न और कहूँ अब, सेउँगौ ये चरन ॥
सहचरि ह्वै तेरी सेवा करौं, पहिराऊँ आभरन ।
अति उदार अँग - अग माधुरी, रोम-रोम सुख करन ॥
देखौं केलि - बेलि मंदिर में, सुनि किंकिन - रव स्रवन ।
दीजै बेगि 'व्यास' कों यह सुख, जहाँ न जीवन - मरन ॥२६४॥

राधा, आसा पुजवौ मेरी ।
हा, हा, कुँवरि-किसोरी वलि जाऊँ, करहु आपनी चेरी ॥
मोहिं स्याम कौ डर नहिं, स्यामा ! छुटत न आसा तेरी ।
अगति जाति तैं मेरी देही, भव - सागर तैं फेरी ॥
कामधेनु के संग न सोहै, सदाँ छोति में छेरी ।
तुव पद-पकज - पारस परसत, 'व्यास' कहा अब खेरी ॥२६५॥

राग गौरी

किसोरी, तेरे चरननि की रज पाऊँ ।
वैठि रहौं कुंजनि के कौनैं, स्याम - राधिका गाऊँ ॥
या रज सिव-सनकादिक-लोचन, सो रज सीस चढ़ाऊँ ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि निरखत, विमल-विमल जस गाऊँ ॥२६६॥

किसोरी, मोहिं अपनी करि लीजै ।
और दियैं कछु भावत नाहीं, श्री बृंदावन दीजै ॥
खग - मृग - पसु - पछी या वन के, चरन-सरन रख लीजै ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि निरखत, महल-टहलनी कीजै ॥२६७॥

राग सारंग

जीवत मरत बृंदावन सरनैं ।
सुनहु सुचित ह्वै राधामोहन, यह विनती मन धरनैं ॥
यहै परम पुरुषारथ मेरैं, और कछू नहिं करनैं ।
स्याम भरोसे तेरे व्रत के, नहीं 'व्यास' कों टरनैं ॥२६८॥

राग सारंग

कहाँ हौं वृंदावन तजि जाउँ।
मोसे नीच-पोच को अनत न, हरि बिन और न ठाउँ ॥
सुख-पुंजनि कुंजनि के देखत, विषय विषै क्यों खाउँ।
एक आगि कौ डाढ़्यौ, दूजी आग माँझ न बुझाउँ ॥
एक प्रसन्न न मोपर निसि-दिन, छिन-छिन सबै कुढाउँ।
राधारमन-सरन बिनु अब, हौं काके पेट समाउँ ॥
भोजन-छाजन की चिंता नहिं, मरिबे हू न डराउँ।
सिर पर सेंदुर 'व्यास' धर्‌यौ, अब ह्वै है स्याम सहाउँ ॥२६९॥

राग सारंग

जरतु जग अपने ही अभिमान।
लोभ लहरि ते भागि उबरियै, रहियै हरि की आन ॥
एकनि विद्या-धन-कुल कौ मद, एक गुनी गुन-गान।
एक रहत जोवन-मदमाते, एक व्रती तप-दान ॥
भारत, रामायन मूसल सुनि, अजहुँ न जागे कान।
'व्यास' वायसहिं वेगि उड़ावहु, हरि की कृपा-कमान ॥२७०॥

राग सारंग

मोहिं देउ भक्ति कौ दान।
या संपति कौ दाता और न, हौं मागौं कछु आन ॥
एक चुरू जल प्यासौ जीवै, यौं राखे कौ मान।
पाछैं सुधा-सिंधु कहा कीजै, छूटि गये जो प्रान ॥
ऐसैं अंगनि देइ कुरंग, सुनत नादहिं सहि बान।
जैसैं मद-गयंद बिनु बिछुरैं, सहि न सकत ऐलान ॥
तैसैं भृंग बँध्यौ जल-सुत सौं, एक लोभ परधान।
ऐसैं 'व्यास' आस कर बाँधे, मुकरे वे भगवान ॥२७१॥

मेरे तन सो वृंदावन सौं, हरि जिन करहु बिछोह।
अरु यह साधु-संग जिन छूटौ, ब्रजवासिन सौं टोह ॥
देउ कृपाल कृपा करि मोकौं, राधा-पति सौं मोह।
विपई विषय कनक-कामिनि सौं, मोहिं करौ निरमोह ॥
चारु-चरन-रज-पारस परस्यौ चाहत हौं मन-लोह।
रागादिक वैरिन मे 'व्यास'हिं मोहन करहु निलोह ॥२७२॥

राग गौरी ( अठताल )

ऐसौ बृंदावन मोहिं सरनैं ।
जा महँ स्यामा-स्याम विराजत, तीन काल दोउ तरनैं ।।
सदा किसोर विटप-मंडल-दल, किसलय कुसुमत फरनैं ।
अद्भुत जोटहिं ओट राखि, सेवत नित चार्यौ चरनैं ।।
निविड-निकुंज मंजु कुंजावलि, चलत पत्र मन-हरनैं ।
विहरत विपिन-खड रति-मंडन, राधा-हरि के सरनैं ।।
रसिक अनन्यनि मोहन - वन तें अनत कहूँ नहिं टरनैं ।
'व्यास' धर्म तजि भक्ति गही, ताहू तजि नर्कहिं परनैं ।।२७३।।

राग कान्हरौ

मेरी पराधीनता मेटौ हरि किन ।
अपने सरन राखि लेहु वलिजाऊँ, विमुखनि के द्वारैं डभक्कौं जिन ।।
तुम्हरे दासहिं आस और की, उपजत नाहिंन, स्याम तुम्हें घिन ।
सिंघन के वालक भूखे हू तजत प्रान, नहिं चरत हर्यौ तृन ।।
ताही प्रभु की प्रभुता साँची, जाकौ सेवक सुख पावै दिन ।
'व्यास' हिं आस राधिका-वर की, जग रूठौ, तूठौ अब ही किन।।२७४।।

राग कान्हरौ तथा सारंग

ऐसैहिं काल जाइ जो वीति ।
निसि-दिन कुंज-निकुंजनि डोलत, कहत-सुनत रस-रीति ।।
विमद विमत्सर चरन-सरन ह्वै, विषै जाइ जो जीति ।
नाँचत - गावत रास - रेनु में, तन छूटै जो प्रीति ।।
या रस विनु सव साधन फीके, ज्यौं विनु लौंन पहीति ।
रसिकनि की हरि आस पुजैहैं, यह 'व्यास'हिं परतीति ।।२७५।।

राग कान्हरौ

श्री राधावल्लभ कौ हौं भावतौ चेरौ ।
राधावल्लभ कहत सुनत ही, मन न नैम जम केरौ ।।
राधावल्लभ वस्तु भूलि हू, कियौ अनत नहिं फेरौ ।
राधावल्लभ 'व्यासदास' कैं, सुनहु स्रवन दै टेरौ ।।२७६।।

राग कान्हरौ

श्री राधावल्लभ तुम मेरे हित ।
और सवै स्वारथ के सगी, गुरी चोपरी दै पोपत पितु ।।
यह मैं जानि सवनि सों तोरी, तुम सों जोरी, दै चरनन चितु ।
इतनी आस'व्यास'की पुजवहु, ज्यों चातिक पोपत पावस रितु।।२७७।।

## १८. कनिष्ठ भक्तावस्था—

जौ पै सबहिन भक्ति सुहाती।
तौ विद्या, विधि, बरन, धर्म की, जाति रसातल जाती॥
होते जो न बहिर्मुख कलिजुग, आनँद सृष्टि अघाती।
होती सहज समीति सबनि में, प्रीति न कहूँ समाती॥
जो भागवत रीति गुरु चलते, तौ कति भक्ति बिकाती।
जो साधुन कौ संग न तजते, तौ कत जरती छाती॥
जो मंदिर करि हरि कों भजते, तौ कत लिखते पाती।
जथा लाभ-संतोष रहत ही, मिलते स्याम सँगाती॥
कृष्न-कृपा न होइ सबहिनि पै, माया जाहि डराती।
'व्यासदास' भागि किन उबरौ, आगि तें आसा ताती॥२७८॥

हमारैं कौन भक्ति की रीति।
साधन पुरुषारथ कछु नाहीं, सतन सों न समीति॥
कायर, कुटिल, अधम, लोभी, हम निसदिन करत अनीत।
सपनैंहूँ नहिं स्याम-चरन-रति, विषइनि सों बहु प्रीति॥
तीरथ, करम, धरम, व्रत नाहीं, लोक-वेद की भीति।
महा पतित-पावन हरि कहियतु, 'व्यास'हिं यह परतीति॥२७९॥

राग सारंग

अब हम हू से भक्त कहावत।
माला-तिलक स्वाँग धरि हरि कौ, नाम बेचि धन लावत॥
स्यामहिं छाँडत काम विवस ह्वै, कामिनि ही लगि धावत।
हरुवे होत तूल तृन हू तें, पर-घर गये न भावत॥
श्री गुरु कौ उपदेस लेस नहिं, औरन मंत्र सुनावत।
छल-बल लेत, देत नहिं दीननि, अपने जस कों गावत॥
भक्ति न सूझत सुनत भागवत, साधु न मन मे आवत।
कियौ अकाज 'व्यास' कौ आसा, बन ही मे घर छावत॥२८०॥

मोसौ पतित न अनत समाइ।
याही तें मैं बृंदावन कौ सरन गह्यौ है आइ॥
बहुतनि सों मैं हित करि देख्यौ, अनत न कहूँ खटाइ।
कपटि छाँड़ि मैं भक्ति कराई, दारा-सुतनि नचाइ॥
भक्त पुजाये लीला करि, सबही की जूँठनि खाइ।
ता ऊपर बिरचे सब मोसौं, कोटि कलंक लगाइ॥
अजहूँ दाँत पन्हैया गहि, तिनहू के चाटौ पाइ।
तौ न तिन्हें परतीत 'व्यास' की, संत छाँडे पति जाइ॥२८१॥

## १६. कुटुंब–उपदेश—

राग–सारंग

विनती सुनियै वैष्नव दासी ।
जा सरीर मे वसत निरंतर, नरक व्याधि, पित, खाँसी ।।
ताहि भुलाइ, हरिहिं दृढ़ गहियौ, हँसत संग सुख वासी ।
बढ़ै सुहाग ताहि मन दीजै, और वराक विसासी ।।
ताहि छाँडि हित करौ और सों, गरै परै जम–फाँसी ।
दीपक हाथ परै कूवा में, जगत करै सब हाँसी ।।
सर्वोपरि राधापति सौं रति, करत अनन्य विलासी ।
तिनकी पद रज सरन 'व्यास' कौं, गति बृंदावन वासी ।।२८२।।

राग सारंग

जो त्रिय होय न हरि की दासी ।
कीजै कहा रूप, गुन सुंदर, नाहिंन स्याम-उपासी ।।
तौ दासी गनिका सम जानौ, दुष्ट, राँड, मसवासी ।
निसि-दिन अपनौ अंजन-मजन करत, विषय की रासी ।।
परमारथ स्वपनै नहिं जानत, अंध बँधी जम-फाँसी ।
ताके सग रग पति जैहै, ताते भली उदासी ।।
साकत नारि जु घर में राखै, निस्चै नरक निवासी ।
जिहिं घर साधु न आवत कबहूँ, गुरु-गोविंद मिलासी ।।
हरि कौ नाम लेत नहिं कबहूँ, याहीं तें सब नासी ।
'व्यासदास' जोई पै कीजै, मिटै जगत की हाँसी ।।२८३।।

राग धनाश्री

भक्त न भयौ भक्त कौ पूत ।
भक्त होइ साकत कें, ज्यौं श्रुतिदेव सुदामा सूत ।।
उग्रसेन के कंस, वली कें वानासुर जम ऊत ।
भीपम कें रुक्म, विभीपन के घर भयौ कपूत ।।
सेन, धना, रैदास भयौ जयदेव, कबीर अभूत ।
बूड्यौ वस कबीर कौ, जब भयौ कमाला पूत ।।
होइ भक्त कें साकत, जानियौ अन्य काहु कौ मूत ।
ब्रह्मा कें नारद, 'व्यास' के विदुर, सुक अवधूत ।।२८४।।

राग धनाश्री

कर्मठ गुरु सकल[1] जग बाँध्यौ, करम-धरम अरुझाये ।
काका, बाबा, घर-गुरु कीनैं, घर ही कान फुकाये ॥
जिनकैं भक्ति कहाँ ते उपजै, साधु न मन मे आये ।
क्रोध रारि हिंसा के माँडें, सिष्य न गुरु सुहाये ॥
प्रभुता रहत न तन के नाते, कोटिक ग्रंथ सुनाये ।
बड़े कुलीन, विद्या-अभिमानी, सुतौ पताल पठाये ॥
जगत-प्रतिष्ठा बिष्टा सी तजि, सरन स्याम कें आये ।
'व्यासदास' कुल तजी बड़ाई, तब हरि-भक्त कहाये ॥२८५॥

हरि-बिमुखनि, जननी जिन जावै । हरि की भक्ति बिनु, कुलहिं लजावै ॥
हरि-बिनु विद्या नरक बतावै । हरिनाम पढै साधुन अति भावै ॥
हरि बोलि, हरि बोलि, कहूँ न धावै । हरि बोले बिनु 'व्यास' मुँह न दिखावै ॥

जिहिं कुल उपज्यौ पूत कपूत ।
ताकौ बंस नास ह्वै जैहै, जिनि गिधयौ जमदूत ॥
जो सुत पितहिं बिरोधै, सोई है सबहिन कौ भूत ।
याकी साखि कंस आहुक की, जिनि हठि कियौ कुसूत ॥
सोई भक्त भागवत मानैं, नहिं मानै सो भूत ।
इहिं सगति तें पति-गति बिसरै, हूजौ पिता अऊत ॥
यह पाखंड-प्रपंच छाँड़ियै, चोर चिकनियाँ धूत ।
'व्यासादि'कन बतायौ, सुक-सौनक मान्यौ सूत ॥ २८७ ॥

राग सारग

हमारे घर की भक्ति घटी ।
उपजे नाती-पूत बहिमुँख, बिगरी सबै गटी ॥
सुत जो भक्त न भयौ, तौ वा पिता की गरी कटी ।
भक्त-बिमुख भये मम गुरु सत्य सुकल हू मीच ठटी ॥
ता सतजुग ते हौं कलिजुग उपज्यौ, काम, क्रोध, कपटी ।
माला-तिलक दंभ कों मेरें हरि-नाम सीस पटी ॥
कृष्न नचाये तृष्ना के, मैं कीनी आरभटी ।
किहिं कारन हरि 'व्यास'हिं दीन्ही, बृंदावनहिं तटी ॥२८८॥

---

1 'गुरु सकल' (ख, च), 'गुरु सुकल' (छ)

राग गौरी

मरैं वे, जिन मेरे घर गनेस पुजायौ ।
जे पदार्थ सतन के काजैं, ते सारे सकतन नें खायौ ॥
'व्यासदास' कन्या पेटहिं क्यों न मरी, अनन्य धर्म में दाग लगायौ ॥२८६॥

जो हौं सत्य सुकुल कौ जायौ ।
तौ मेरौ पन साँचौ करि हरि, तुम दारुन दुख पायौ ॥
मो अनन्य के मदिर में, जिन थापि गनेस पुजायौ ।
तिनकौ बस बेगि हरि तोरहु, गाइ गूह जिन खायौ ॥
जिन जीवत हौं हत्यौ लोभ लगि, तिहिं बेटन कौ गरौ कटायौ ।
तिहिं मेरौ अपमान कियौ, जिहिं काल हुंकारि बुलायौ ॥
जिनकौ खोज न रहौ कहौं हरि, जिहिं हरि-परस छुड़ायौ ।
रास-विलास जहाँ होते तहँ, मलियागोरिल गायौ ॥
गुरु गोविंदहिं मारि, गारि दै, सो पापी घर नायौ ।
यहै पाप बेगि ही फलिहै, हथजुग बृथा कहायौ* ॥
बेगम मिहरी आपु कों रुची†, भरुवनि भात खवायौ ।
तेहि संगति उपजी यह ममता, बाह्मन बाँधि वहायौ ॥
जो मैं कह्यौ सोई हरि कीनौ, यह परचौ जग पायौ ।
'व्यास' जु वचै, लुनैगौ दुख-सुख, यह मत बेद बतायौ ॥२९०॥

राग सारंग

करि मन साकत कौ मुँह कारौ ।
साकत मोहिं न देख्यौ भावै, कहा बूढौ, कहा बारौ ॥
साकत देखें डर लागतु है, नाहर हू तें भारौ ।
भक्त हेत मम प्रान हनत है, नैकु न डरै मटयारौ ॥
आठैं - चौदस कूँड़ौ पूजें, अभागे कौ ज्ञान अँध्यारौ ।
'व्यासदास' यह संगति तजियै, भजियै स्याम सवारौ ॥२९१॥

सेइयौ, स्यामा-स्याम बृंदावनवासी ।
रसिक अनन्य कहाय अनत रहि, विषै-व्याल विपुलहिं सहि हासी ॥
साधु न वसत असाधु-संग महँ, जब - तब प्रीति - भंग दुखरासी ।
देह, गेह, संपति, सुत, दारा, अधर, गड, भग, उरज उपासी ॥

---

* कहायौ (ग), कथायौ (ख), गमायौ (च, छ)

† बेगम मिहरी आपु कों रुची (ख), बेग समार हरि आपु कौ रिचि (ग), बेगि महावरि आपुन कों रचि (च), बेगम महेरी आपुन कों रचि (छ)

पूतन के हित मूत पियत हैं, भूत - विप्रे कर कासी ।
तिन सों ममता करि हरि बिसरे, जानत मद न, तिनहिं बिसासी ।।
स्वारथ-परमारथ पथ छूट्यौ, उपजी खाज कोढ़ मे खासी ।
देह बूड़ बूढ़्यौ वंस 'व्यास' कौ, बिसर्‌यौ कुंज-निकुंज-निवासी ।।२६२।।

अब साँचेहू कलिजुग आयौ ।
पूत न कह्यौ पिता कौ मानत, करत आपनौ भायौ ।।
बेटी बेचत सक न मानत, दिन - दिन मोल बढ़ायौ ।
याही ते बरषा मदि होति है, पुन्य तें पाप सवायौ ।।
मथुरा खुदत, कटत बृंदावन, मुनिजन सोच उपायौ ।
इतनौ दु.ख सहिवे के काजैं, काहे कों 'व्यास' जिवायौ ।।२६३।।

बिनु भक्तिहिं जे भक्त कहावत ।
भीतर कपट निपट सब ही सों, ऊपर उज्जल ह्वै जु दिखावत ।।
धन सबही कौ मूसि ठूसि कैं,घर भरि सठ सो सुतनि खवावत ।
दिन-दिन क्रोध विरोध जगत सों,सो धन बोध हियौ हरि आवत ।।
झूठी बात न अटकत, भटकत, पटकत पाग फिरादनि धावत ।
पर्‌यौ रहै पाटी तर निसि-दिन, विपयिन घर आयौ नहिं भावत ।।
कोऊ न लेतु नाउँ गाउँ में, ठाँव - ठाँव पनहीं जु ठुकावत ।
ऐसे कुल में उपजे पाँवर, 'व्यासै' घर-घर फिरत लजावत ।।२६४।।

हरि भक्तन तें समधी प्यारे ।
आये सत दूर बैठारौ, फोरत कान हमारे ।।
दूर देस तें सारे आये, ते घर में बैठारे ।
उत्तम पलिका, सौरि सुपेती, भोजन बहुत सवारे ।।
भक्तनि दीजै चून चनन कौ, इनकों सिलवट न्यारे ।
'व्यासदास' ऐसे विमुखनि, जम सदा कढ़ोरत हारे ।।२६५।।

ये दिन अब ही लगत सुहाये ।
जब लगि तरुनि तरौंछी चितवनि,फिरत विपै कों धाये ।।
उठि-उठि चलत गोष्ट मे बैठत, जंगी भगी भाये ।
मोतिन-माल, कनक-आभूपन, रुचि-रुचि बहुत बनाये ।।
तजि कुल-बधू औगुननि गहिं रहि, लै बिस्वन पहिराये ।
मन-मन खुसी मसकरन ऊपर, माखन दूध खवाये ।।
खाटौ मठा कठिन भक्तन कौं, भाडन खोवा खाये ।
लोक-लाज कों तन-मन अरप्यौ, हरि हित दाम न लाये ।।

परमारथ कों नहीं थेगरी, विमुखन जरकस पाये ।
अदल - बदल ह्वै है दिन दस में, जरा जोगरिन छाये ॥
अब तौ चपल बुढ़ापौ आयौ, रोग - दोष तन ताये ।
अब हू सुमिरि चत्रभुज प्रभु कों, ह्वै है काम कहाये ॥
'व्यासदास' आसा चरननि की, बिमल-बिमल जस गाये ॥२६६॥

## २०. साधारण पद—

राग नट व आसावरी

मुँह पर घूँघट नैन नचावै । बातन ही की लाज जनावै ॥
अपने ही मुँह सुपत कहावै । जारुहिं लीन भरतार न भावै ॥
बाहिर पहिर-ओढ़ि दिखरावै । भीतर विष की बेलि बढ़ावै ॥
सोई सुहागिल सती कहावै । गुन-बल जो इहि भाँति रिझावै ॥
अंजन मजन कै भरताहिं नचावै । 'व्यास'जु साँचे सुख नहिं पावै॥२६७॥

ऐसौ जो मन हरि सों लागै ।
जैसें चकई पिया बियोगिन, निसा सबै वह जागै ॥
जल ही तें उत्पत्ति कमल की, सदा रहै वैरागै ।
जैसै दिनकर उदै होत ही, महामुदित रस पागै ॥
जैसी प्रीत चकोर - चंद की, अनत नहीं चित तागै ।
ऐसे 'व्यास' मिलहु जो हरि सों, जरा-मरन - भौ भागै ॥२६८॥

भूलें मेरे गंडकीनंदन ।
मानहु भटा कढ़ी में बोरे, अंग लगायें चंदन ॥
हाथ न पाँइ, नैन नहिं नासा, ध्यान करत कछु होत अनंद न ।
जालधर अरु बृंदा बल्लभ, गावै 'व्यास' कहा कहि छंदन ॥२६९॥

द्वितीय परिच्छेद

# शृंगार-रस-विहार



## १. वंदना—

राग गूजरी ( हमीरताल )

वंदे श्री राधा-रमनमुदारं ।

श्री गुरु सुकल सहचरी ध्याऊँ, दंपति-सुख रस-सारं ॥
वृंदावन - घन वीथिनि-वीथिनि, कुंज - निकुंज-विहारं ।
जोरी प्रमुदित निरखि मनोहर, रतिपति विमद सुमारं ॥
रसिक अनन्य सरन आधारन†, दासी जन परिवारं ।
स्याम - सरीर गौर - तन चीर, पयोधर भूषन भारं ॥
परिरंभन, चुंबन - धन - संग्रह, अधर - सुधा - आधारं ।
मंदहास अवलोकनि अद्भुत, उपजत मदन विकारं* ॥
सहज रूप गुननागर आगर, वैभव अकह अपारं ।
यह रस नित‡ पीवत जीवत है, 'व्यास' विसरि संसारं ॥३००॥

राग चौतारौ

वंदे‡ श्री राधा-मोहन की प्रीति ।

एक प्रान द्वै देह, हरद - चूने लौं रची समीति ॥
एक - एक विनु जियें न सारस§, जोरी कैसी रीति ।
गौर - स्याम तन घन-दामिनि लौं, राजत विपिन वसीति ॥
विविमुख चंद-चकोर नयन रस, पीवत कलप गये सब वीति ।
चारि चरन सेये विनु 'व्यास'हिं अनत नहीं परतीति ॥३०१॥

---

† आधारन ( ग, च, छ ), साधारन ( क, ग ); संवत् १८६४ की प्रति में यह पद दो स्थलों पर दिया गया है, जिनमें पृष्ठ ६० पर पाठ 'साधारन' शब्द है और पृष्ठ ६२ पर उसके स्थान पर 'आधारन' पाठ दिया गया है । दोनों ही पाठ प्रचलित प्रतीत होते हैं ।

* सदन कुठारं ( ग )

‡ सुन ( ग )

‡ वदे ( क ) वंदौं ( च, छ ) वदौं ( ग )

§ सारस ( ग, च, छ ); समरस (क)

वंदौं श्री राधा - हरि कौ अनुराग ।
तन मन एक, अनेक रंग भरे, मनहुँ रागिनी राग ।।
अंग - अंग लपटाने मानहुँ, प्रेम रंग कौ पाग ।
रूप अनूप, सकल गुन सीमा, कहत न बनैं सुहाग ।।
विहरत कुंज - कुटीर धीर, सेवत बृंदावन - बाग ।
निसिदिन छिन न चरन छाँडत अत्र, 'व्यासदास' कौ भाग ।।३०२।।

राग केदारौ व कमोद

जयति नव-नागरी,कृष्न-सुख-सागरी,सकल गुन-आगरी,दिनन भोरी ।
जयति हरि-भामिनी, कृष्न-घन-दामिनी,मत्त गज-गामिनी, नव किसोरी ।।
जयति पिय-केलि हित,कनक नव बेलिसम,कृष्नकलकलप निसि मिलि विलासिनी
जयति बृषभान-कुल-कुमुद-बन-कुमुदिनी,कृष्न-सुख हिमकर निरख प्रकासिनी।।
जयति गोपाल मन - मधुप नव मालती, जयति गोबिंद-मुख-कमल-भृंगी ।
जयति नँदनंदन-उर परम आनंद-निधि, लाल गिरिधरन पिय-प्रेम-रंगी ।।
जयति सौभाग्य-मनि,कृष्न-अनुराग-मनि,सकल तिय मुकट-मनि,सुजस लीजै,
दीजियै दान यह 'व्यास'निज दास कों,कृष्न सों बहुरि नहिं मान कीजै ।।३०३

राग गौड़मलार

स्यामा स्याम रति - आसार ।
सुभग बृंदाविपिन वाढ़ी, सुख-नदी रस-धार ।।
नारदादि सुकादि गावत, कुंज नित्यविहार ।
प्रेम बस ब्रज - बल्लवी, तजि नेम, कुल-आचार ।।
ब्रह्म, सम्भु, सुरेस, सेस, न लेस जानत नार ।
'व्यास' स्वामिनि सुजस जगिमगि रह्यौ जुगनि उदार ।।३०४।।

राग सारंग व धनाश्री

सहज प्रीति राधा सों हरि करि जानी री ।
जस-रस स्यामा-स्याम जु राख्यौ, बृंदावन रजधानी री ।।
परवस राउ रसिक-नृपतनि की, परिपाटी पहिचानी री ।
सब विधि नायक,गुनगन लायक,नवल राधिका मानी री ।।
मान करत हरि* चरन धरत, अपमानु करति ब्रजरानी री ।
लोक चतुर्दस की प्रभुता तजि, सहज दीनता मानी री ।।
अगनि पट-भूषन पहिरावत, सेवा करत रवानी री ।
तोरत तृन जु दिखाइ आरसी, वारि पियत पिय पानी री ।।

---

* हरि ( क ), हँसि ( च, छ )

विविध विनोद विहार आदरतीं†, घर-घर कहत कहानी री ।
अद्भुत वैभव निरखि,सची अरु कमला-रति बिलखानी री ॥
चारि मुकति, नवधा दसधा गति, जहाँ रहत अरगानी री ।
यह कौतिक देखति ललितादिक,तृपति न सदा अघानी री ॥
खग, मृग, गो,सरिता, सरवर,दंपति कों ये सुखदानी री ।
संतत सरद, वसंत विराजत, लाजत सुनि अभिमानी री ॥
ता महिमाहिं कहत विथक्ति भई, वेद-उपनिषद वानी री ।
यह लीला अब 'व्यास' मंद पै, कैसैं जात वखानी री ॥३०५॥

## २. प्रातः सेज्या-विहार—

राग सारंग

बनी वृपभान जान की बेटी ।
निविड़-निकुंज-कुसुम-पुंजन पर, स्याम-वाम-अँग लेटी ॥
रति निसि जगी सोवत नहिं भोर, किसोर जोर गुजरेटी ।
पिय के हिय में जिय ज्यों राजति, नाहु - वाहु - वल भेटी ॥
विहँसनि नैननि की सैननि, मनु मनमथ-अनी खखेटी* ।
लोभी लाल 'व्यास' स्वामिनि, जनु कचन-रासि समेटी ॥३०६॥

राग कल्याण (चर्चरी ताल)

वाम कुंजधाम स्यामसुंदरी ललाम,
ललन विहरत अभिराम काम, भाम-भामिनी ।
आनंदकंद मद पवन, सरदचंद ताप - द्वन,
जमुनाजल कमल विमल, जाम - जामिनी ॥
सुरँग कुच, उतंग अग, माधुरी तरग रग,
सुरत रँग, मान - भंग, काम - कामिनी ।
मंदहास, भ्रू-विलास, मधुर वैन, नैन - सैन,
विवस करत पियहिं, 'व्यासदास' स्वामिनी ॥३०७॥

राग कान्हरौ

मंजुल तर कुंज-अयन, कुसुम-पुंज रचित सयन,
विहरत नँदनंदन - वृपभान - नंदिनी ।
आनंदकंद सरदचंद, मद पवन ताप-द्वन,
सीतल जल तरल पूर मूर - नंदिनी ॥

---

† आदरत (क) अधार की (च,छ)

* पखेटी (क, ग ), खखेटी ( च, ञ )

अंग-अंग सुरत-रंग, नैन - सैन भृकुटि भंग,
कोटि छदि† करति सुभग हासि चंदिनी‡ ।
परिरंभन-चुंबन-रस, उरज, करज बिबिध परस,
सरस जघन दरस, सुख - समूह कंदिनी ॥
अधर-सुधा-पान मत्त, मुदित गान, उदित तान,
लटकत लट बाहु जुगल कठ फंदिनी ।
गौर-स्याम सिंधु नदी, संगम जल पावन अति,
रसिक भगत-मीन जीवन 'व्यास' वंदिनी ॥३०८॥

राग धनाश्री

सुनी न देखी ऐसी जोट ।
उपजी अबही कै पहिलैं ही, यह रूप-गुननि की पोट ॥
गौर-स्याम सोभा मानौं, कचन-मरकत के गिरि - कोट ।
भामिनि चलत न देखत चरननि, तुग कुचनि की ओट ॥
घटत न बढ़त एक रस दोऊ, जोबन - जोर झमोट$ ।
रति-रन वीर धीर दोऊ सनमुख, सहत समर-सर‡ चोट ॥
वृंदारन्य अनन्य खेत के समरस नित्य गभोट ।
'व्यास' उपासक प्रभुहिं न जानत, नीरस कवि-कुल-खोट ॥३०९॥

### ३. सुरतांत—

राग सारग

घूँघट-पट न सँभारत प्यारी ।
उर नख - अक कलक ससी, जनु तिलकन सरस सिंगारी ॥
मरगजी माल, सिथिल कटि-किंकिनि, स्वेद सलिल तन सारी ।
सुरति भवन मोहन बस कीने, 'व्यासदास' बलिहारी ॥३१०॥

राग सारंग व नट

सुनहु किसोर किसोरी चोरी प्रगटत भोर सिंगार ।
छूटी लट, पट लपटि परी छवि, पीत पिछौरी सार ॥
अग सुरग दुरंग हठीले, गाँठि-गठीले हार ।
दुगुन दसन मंडित गडनि पर, खडित अधर उदार ॥
कुच नख-रेख, निमेखनि नैननि, सैन सुबेष सुढार ।
सुरति-समर-सुख सूचत मोहन, उपजत कोटि विकार ॥
गौर-स्याम सलिता-सागर मिलि, बिसरी बिधि कुल धार ।
'व्यास' स्वामिनी के रस-बस हरि, कीने मार सुमार ॥३११॥

---

† छंदि (ग), चद मद ( क, च, छ ) ‡ चंदिनी (क, ग), चंद चंदिनी (छ)
$ झमौट (क), छचोट ( ग ), छकोट ( च, छ )
‡ समर सर (क), असम सर ( ग, च, छ )

अति आवेस केस विगलित जनु, दामिनि तर बरसत घन घोरी ।
निरखत अद्भुत छवि उपजत, जनु सुख सागर में बोरी ॥
मोहन-अंग अनंग-कीच महँ, नख-सिख कुंवरि चबोरी† ।
रसिक-सिरोमनि गुनसागर की, सींव सुदृढ़ हरि तोरी ॥
हित चित दासी करि परिहासी, कर अंचल झकझोरी ।
पुजवत आस 'व्यास' की जुग-जुग, राज करौ यह जोरी ॥३१२॥

गावति आवति* पिय सँग स्यामा ।
केलि-संग तें भोर चले उठि, विधु सम मनहु त्रिजामा ॥
छूटी लट, टूटी मुकुतावलि, लर लटकति अभिरामा ।
उरज करज अंकित मृगमद मनु, माह मौरे हैं आमा ॥
विलुलित कटि पर अरुझाने पट, तरनि रुनित मनिदामा ।
जनु संग्राम-विजय-सुख सूचत, बाजत काम-दमामा ॥
विहसति हँसति विखंडित सैननि, वक्र विलोकनि वामा ।
'व्यास' स्वामिनी की उपमा कह, ललकौ काम ललामा ॥३१३॥

राग देवगधार

आवत, गावत प्रीतम दोऊ बने मरगजे वागैं ।
सुरत-कुंज तें चले प्रात उठि, पिय पाछैं धन आगैं ॥
छूटी लट, टूटी वनमाला, अध घूँघट, चल पागैं ।
फूले अधर पयोधर मंडित, गंड विराजत दागैं ॥
नख-सिख विसिख कुसुम की सेना, रन छूटी जनु वागैं ।
'व्यास' स्वामिनी कौ सुख सर्वसु, लूट्यौ स्याम सभागैं ॥३१४॥

राग सारंग

झूलत कुंजनि कुंजकिसोर ।
सुरत रंग सुख सैननि सूचत, नैन रँगीले भोर ॥
सिथिल पलक महँ वंक विलोकनि, विहसनि चित-वित-चोर ।
फिरि-फिरि उर लपटात, समात न, फूले तन कुच-कोर ॥
अधर मधुर मधु प्याइ जिवाये, विवि वर वदन चकोर ।
मादक रस रसना न अघात, लहत मंडल चल छोर ॥
वीच-वीच नाँचत मिलि गावत, कल सुर-मंदिर घोर ।
रीझि पुलकि चुंबन करि कुलकत, झुलवत जोवन-जोर ॥
हरिवंसी फूलत हरिदासी, निरखत सुरत हिंडोर ।
'व्यासदास' अंचल चंचल करि, मोद-विनोद न थोर ॥३१५॥

---

† चबोरी ( क ), चनोरी ( च, छ )

* गावति आवति (ग, च, छ), नीकें गावत (क)

राग कमोद

कुंज-कुंज प्रति रति बृंदावन, द्रुम-द्रुम प्रति रति-रंग ।
बेलि-बेलि प्रति केलि, फूल प्रति, फल प्रति बिमल बिहंग ।।
कंठ-कंठ प्रति राग-रागिनी, सुर प्रति तान-तरंग ।
गौर-स्याम प्रति, स्याम-बाम प्रति, अँग-अँग सरस सुधंग ।।
मुख प्रति मंद हास, नैनन प्रति सैन, भौंह प्रति भंग ।
रास-बिलास पुलिन प्रति, नागर नागरि प्रति कुल संग ।।
रूप-रूप प्रति गुन-सागर, सहचरि प्रति ताल-मृदंग ।
अधरनि प्रति मधु, गंडनि प्रति बिधु, उर प्रति उरज उतंग ।।
कहत न आवै सुख, देखत मुख मोहे कोटि अनंग ।
'व्यास' स्वामिनी राधहिं सेवत, स्याम धरै बहु अंग ।।४३२।।

राग देवगधार

सर्वोपरि स्याम की दुलिहिनि बहू ।
श्री वृषभानु भूप की बेटी, नंदराइ की पुतबहू ।।
बृंदावन-मंदिर की देवी, सुख-रति तरत सरद हू ।
रूप-अवधि गुन की निधि राधा, चरन-कमल-सरनैं रहू ।।
रसिक अनन्य धर्म आराधन, साधन की धारा गहू ।
केलि रँगीली बेलि, उरज फल, गंड-अधर मेवा महू ।।
अंग-अंग सत रंग भोगिया, भोग-भवन भामिनि सहू ।
वन अनुपम मनि मन जु सुरासुर-पद कौ 'व्यास' उपानहू ।।४३३।।

राग कल्याण

गौर अंग रंग भरी, दुसह बिरह-सिंधु तरी,
सुख गिरवर सर सुंदर स्याम-वंदिनी ।
प्रानरवन वदन-कमल, नयन-कुमुद मुदित करन,
हास-रस-बिलास सरद*-सूर-चंदिनी ।।
मोहन-मन चपल मीन, खंजरीट सरन† (‡),
रोमावलि नील छवि कालिंद-नंदिनी ।

---

* सरद (ग) सरस (क) † सरन (ग,छ); सरस (क)

‡ (क) प्रति में संकेत किया गया है कि लिपिकार को किसी विवशता से इस स्थल पर कुछ छोड़ना पड़ा है । तीन मात्रा का शब्द यथा 'दीन' आदि छंद की गति के अनुसार उपयुक्त बैठता है । अन्य किसी लिखित प्रति में यह पदांश मिले तो पाठक सूचित करने की कृपा करें ।

—संपादक

नव-नव निज बृंदावन, सुरत - पुंज कुंज-रवन,
प्रानवल्लभा करेनु दुख - निकदिनी ॥
नागर वर कर मराल मधुप जीव जीवका,
पीन तुंग उरज, जलज सुदृढ़ फदिनी ।
कृष्न - राधिका - प्रताप, सुनत दूरि होत ताप,
नेति-नेति वदति 'व्यास' निगम - छंदिनी ॥४३४॥

राग सारंग

बनी राधा-मोहन की जोरी ।
नील - पीत- पट भूपन - भूपित, गौर - स्याम तन गोरी ॥
दुख - मोचन चल लोचन चारौ चितै, करत चितचोरी ।
वंक निसक चपल भ्रुवभग, अनग नचावत होरी ॥
नाँचत अंग सुधंग किसोरहिं, सिखवत कुंवरिकिसोरी ।
गावत पियहिं रिझावति नागरि, सुखसागर मे बोरी ॥
नव - निकुंज कमनीय कुसुम - सयनीय सुरंग चँभोरी ।
विहरत 'व्यास' स्वामिनी की उपमा कहुँ भामिनि कोरी ॥४३५॥

राग देवगधार

राधाहीं आधीन किसोर
गौर अग के रग - सिंधु कौ, पावत नाहिंन हरि आदि - ओर ॥
महामाधुरी अधर-सुधा-विधु पियत, जियत उर चामुये कोर ।
मेघ सुदेस केसकुल देखत, नाँचत गावत मोहन - मोर ॥
मानसरोवर ऊपर निवसतु, लाल-मराल कमल - कुच कोर ।
स्वेद - सलिल - सरिता महँ विहरत, मीन मनोहर चचल चोर ॥
वरपत मेह सनेह बूँद चुनि, हरि - चातिक मधु जोबन-जोर ।
'व्यास' वैस - वस लूटत दोऊ, छूटत नाहिंन जानत भोर ॥४३६॥

## २९. सखी की बिकानि—

राग कमोद

गौर - स्याम सुंदर मुख देखत मेरे नैन ठगे ।
मानहुँ चदकिरन - मधु पीवत, राति चकोर जगे ॥
सरद - कमल - मकरंद - स्वाद - रस, जनु अलिराज खगे ।
निरखत हास - विलास - मधुरता, लालच पल न लगे ॥
चचल चारु दृगचल चितवत, प्रेम - पराग पगे ।
भृकुटि, कुटिल कच, तरल तिलक, चितवत अँसुवा उमगे ॥
नासाभरनि, हँसनि दामिनि - छवि, दसन - फूल सुभगे ।
नखसिग अग निहारत, आरज - पथ ते 'व्यास' डगे ॥४३७॥

## ३०. उत्थापन समय —

राग सारंग

चलहि तू भेद की माई चाल।
गावत मनि - मंजीर बजावत, मिलवत गति झपताल ॥
झलकत अलक, छबीली भौंहैं, चंचल नैन बिसाल।
मानहुँ बधिक हरनि बिडरे खजन, मीन, मधुप, मृगमाल ॥
पीन गगन कुच उन्नत देखत, पग डगमगत रसाल।
मानहुँ फँदन के संभ्रम, मग तजत गयंद, मराल ॥
मंद हँसनि घूँघट में सोभित, उर लटकत लटजाल।
'व्यास' स्वामिनी तो तन देखत, स्याम भयौ बेहाल ॥४३८॥

राग पट

छूटी लट न सम्हारति गोरी, अंचल ढारैं आवति।
घूमत नैन, बैन तुतराने, लटकति अंग नचावति ॥
स्याम-अस भुज धरैं करे बस, हँसनि भौंह मटकावति।
सावधान परबसी यही रस, रीझि अधर - मधु प्यावति ॥
कबहुँक रति विपरीत मीत पर, सुख - वारिद बरषावति।
इहिं विधि विहरत संतत देखत 'व्यासदासि' सुख पावति ॥४३९॥

राग भूपाली

आवत सखि, चंदा साथ अँध्यारी।
घन-दामिनि चकोर - चातिक मिलि, मोरति राका प्यारी।
गज, मराल, केहरि, कदली, सर, बक, चकवा, सुक, सारी ॥
खंजन, मीन, मकर, कच्छप, मृग, मधुप, भुजंगिनि कारी।
कमल-मृनाल, लाल, मनि, मुक्ता, हीरा सरसु पवारी ॥
'व्यास' स्वामिनी की सुख - सपति लूटत कुंजविहारी ॥४४०॥

राग कमोद

उनीदे नैननि रसु।
सुरत - रंग रँगमगे लोल, डोल कछुक आलसु ॥
सिथिल पलक अलक झलक, झलमलात किरीट पसु।
कमल में अलि अरुझे, जनु प्रात करत गवन सहसु ॥
गर्व इतरात अति, गावत गति रन - जय - जसु।
स्याम - स्वामिनी स्याम - छवि 'व्यास' रसिक सरबसु ॥४४१॥

राग सारंग

सुरत-रँग राचे ललित कपोल ।
मधुर-मधुर कर रग नागरहिं, छवि न फवति गति गोल ॥
अधर दसन - नख अंक, पीक-रस, पकिल करत कलोल ।
अलक पलक प्रतिबिंबित, झलकत मनि-ताटक बिलोल ॥
विहँसत लसत वसत पिय नैननि, माँगत मैननि ओल ।
छूटी लट लटकति कुच-घट पर, नाहिंन नील निचोल ॥
जानि कमलदल आनि लचे, लंपट मधुपन के टोल ।
'व्यास' स्वामिनी भ्रुवविलास लव, मोहन लोने मोल ॥४४०॥

राग षट व गौरी

फिरत सँग अलिकुल - मोर - चकोर ।
घनरु जुन्हाई सरद वसत, मनहुँ हैं जुगलकिसोर ॥
निकट कुरग-कुरगिनि आवत, सुनि मुरली - धुनि घोर ।
'व्यास' आस करि त्रास तजत सर, चक्रवाक भरि भोर ॥४४३॥

## १. वंसीवट कौ खेल—

राग विलावल

ठाढ़े दोऊ कुंजमहल के द्वारैं ।
राधामोहन मोहि लागतु है, तू देखियौ ,
नैकु नैन भरि सोभित अग सुठारैं ॥
अति आतुर तोहीं तन चितवत इकटक,
पलक लगत नहिं,लोचन-मीन लगैं ज्यों गारैं ।
'व्यास' स्वामिनी चितवत ही चुंवत ललित ,
विहँसि उरसि पिय लई.विहरत राख्यौ रंग अँध्यारै ॥

राग षट व टोडी

कुँवरि प्रवीन सुबीन वजावति ।
वसीवट निकट निकुंजनि वैठी, सुख पुंजनि वरषावति ॥
स्याम चुरी पहुँची कर सोभित, अँगुरिनि रग वढ़ावति ।
ताँति मोर नासारि पान सजि, हँसति द्रुति मन भावति ॥
उपजति राग-रागिनी अद्भुत, मोहन-मृगहिं रिझावति ।
सुर - वयान - तान - मानहिं मिलि, ग्रीवा-नैन नचावति ॥
गावत गीत मीत के स्रवननि, वर संगीत सुनावति ।
विवस जानि कुँवरहिं,करुनाकरि अधर-सुधा दै ज्यावति ॥

कोटि काम है स्यामहिं मोहति, हँसि-हँसि कंठ लगावति ।
लेति उसाँस देति कुच दरसन, परसत सकुचि दुरावति ॥
कुसुम-सयन पर कोक-कलाकुल,प्रगटति पतिहिं सिखावति ।
इहिं विधि रसिकनि की निधि राधा,'व्यास'हिं सुख दिखरावति ॥

राग केदारौ

देखि सखी, खेलत नागर-नट ।
अद्भुत बात कहत नहिं आवै, क्रीड़ा करत चढ़े बंसीवट ॥
मोहन के करजनि में सोभित, प्यारी के कुच-कनक-सुधा-घट ।
मानौ हेम-कमल पर मधुकर, रिस करि हंस गहै कर सकट ॥
चुंबन करत लरत नासा सुक, दारयौ दसन,स्वाद-रस लपट ।
नैननि चंचल खंजन विहरत, मधुर वचन बोलत कोकिल रट ॥
रति-रन साजत भाजत नाहिंन,नखसिख तें सब अंग-अंग सुभट ।
यह रस'व्यासदास'हिं न उबीठत,जद्यपि सेत भई सिर की लट ॥४४६॥

राग भूपाली व सारंग

लटकति फिरति जोवन-मदमाती, चंपक-बीथिनि चपक - बरनी ।
रतनारे अनियारे लोचन, दुखमोचन लखि लाजत हरिनी ॥
अंस भुजा धरि लटकति लालहिं,निरखि थके मद-गजगति करिनी ।
वृंदाविपिन विनोदहिं देखत, वैमानिक (मोहि) वृंदारकघरनी ॥
रास-विलास करत जहाँ मोहन,बलि-बलि धनि-धनि है बन-धरनी ।
श्री वृषभाननंदिनी के सम, 'व्यास' नहीं त्रिभुवन महँ तरुनी ॥४४७॥

## ३२. भेष-पलट—

राग कान्हरौ

कुँवरि कुँवर कौ रूप-भेष धरि, नागरपिय पहँ आई ।
प्यारिहिं हरि न मिले सकुची जिय,उपजी तब इक बुद्धि उपाई ॥
हौं वृंदावनचंद छबीलौ, राधा - पति सुखदाई ।
तू को प्रिया - प्रिया कह टेरत, तजि बनभूमि पराई ॥
कैसी तेरी तरुनि सुहागिल, कहि मो सों समुझाई ।
'राधा' नाम गाँव बरसानौ, बड़े गोप की जाई ॥
सुंदर पुरुष स्याम तन मोहन, प्रिया अधिक गोराई ।
तेरी सी उनहारि 'वारिहौं' जब मो तन मुसिक्याई ॥
नकबेसरि के वेह नेह में, मृगमद बाटि लगाई ।
'व्यास'स्वामिनी बिहँसि मिली जब, प्रगट जानि चतुराई ॥४४८॥

राग सारंग

वजावत स्यामहिं विसरी मुरली।

मोहन सुर अलाप जब गायौ, राधा चित-वित चुरली ॥
अरुन वरुन दिसि,निसि ससि विकसित,सकुचत कमलकली।
तमचुर-सुर सुनि मिलि विछुरी, चकवनि की जोट छली ॥
फूली धरनि सदा गति भूली, तनिसुता न चली।
विकल भँवर, पिक पथिक अचल पथ, रोकत कुंजगली ॥
स्थावर-जगम, संगम विछुरे, सब की गति बदली।
कै यह मरम जानि है महलनि, कैरु 'व्यास' बृषली ॥४५६॥

राग सारग

किसोरी सहचरि संग चली।

जिय की वानि हानि करि मानी, सुनि पिय की मुरली ॥
सुनत सुरनि सज्जित ह्वै लज्जित, उभकति कुंजगली।
मैन विवस ह्वै भई ठेन बीच ही, मोहन मिलि करम बली ॥
उर सों उरज मिलत न मिलत, सुखसागर बढ़े अली।
हरि-मधुपहिं मधु प्यावत 'व्यास' स्वामिनी-कमल कली ॥४५७॥

३६. रास—                राग सारग व गूजरी (चच्चरी)

नाँचति वृषभानकुँवरि हंससुता - पुलिन मध्य,
        हंस - हसिनी मयूर - मंडली बनी।
गावत गोपाललाल, मिलवत झपतार ताल,
        लाजत अति मत्त मदन कामिनी - अनी ॥
पदिक लाल कंठ माल, तरल तिलक भाल झलक,
        स्रवन फूल, वर दुकूल नासिकामनी।
नील कचुकी सुदेस, चंपकली कलित केस,
        मुखरित मनि दाम, बाम कटि सुकाछिनी ॥
मरकतमनि वलय राव, मुखर नूपुरनि सुभाव,
        जावकजुत चरननि नखचंद्रिका घनी।
मदहास, भ्रू विलास, रास - लास सुखनिवास,
        अलग लागि लेति सुघर राधिका धनी ॥
काम-अंध, कितव-बंध, रीझि रहे चरन गहे,
        साधु - साधु कहत रहत राधिका गनी।
भेंटति गहि वाँहु मूल, उरज परस भई फूल,
        'व्यास' वचन सानुकूल रसिक जीवनी ॥४५८॥

राग आसावरी तथा सारंग

वृषभान-नंदिनी सरद-चंदिनी नटति गोविंद-संगे ।
जगतचंदिनी,सूरनंदिनी-तट, वसीवट, नागर मिलि प्रगट सर सुधंगे ॥
रास रच्यौ गुनि रूप सच्यौ, न विनोद वच्यौ, देसी अँग-अंगे ।
तालि - मानि - वंधानि गति, रतिपति निरखि मन मान - भंगे ॥
ककन - किंकिन नूपुर - धुनि मिलि, सुनियत ताल मृदंगे ।
हस्तक मस्तक भेद दिखावत, उमगत उरज उतंगे ॥
भृकुटि - विलास, वंक अवलोकनि, मंद हास उपजत रंगे ।
'व्यास' स्वामिनी के रस गावत, तरु - मृग - भँवर - विहंगे ॥४५९॥

राग सारंग व सूहौ

विराजमान आन वृषभानकुँवरि गान करति,
रूप - गुन - निधान, सुभग स्याम-भामिनी ।
राग - तान - वान लगत,व्योम जान मान ढगत,
कोटि चंद मंद थकित, काम-कामिनी ॥
अंग वर सुधंग नचति,देखि सुघर सभा लजति मेघ - दामिनी ।
भ्रुव-विलास मंद हास, नैन वल विनोद-रासि,
कुँवर कंठ पासि दासि 'व्यास' स्वामिनी ॥४६०॥

राग सारंग

नदित मृदंग राइ, नटत गोपालराइ, गावति तरुनिमनि राधिका वनी ।
नागरि नव रूप गुन - आगरि, अलापति तान वितान तनी ॥
पंचम की धुनि सुनि सुक मुनिव्रत धर्‌यौ, थकित मदन-अनी ।
वछरा न छीरु पियैं,नाद के आनंद जियैं, उलटी सलिता वहै मोहित फनी ॥
द्रुमकुल कुसुमनि वरषत, गुलम-लता खग जय-जय,
'व्यास' स्वामिनी रसिक कुँवर सिर मुकुट-मनी ॥४६१॥

राग सारंग

अंग अंग प्रति सुधंग, रंग गति तरंग संग,
रति - अनंग - मान - भंग मनि - मृदंग वाजैं ।
सुर-वंधान गान - तान मान जान गुन-निधान,
भ्रुव-कमान, नैन-वान सुर-विमान छाजैं ॥
उरप,तिरप,सुलप सुवरि,अलग लाग लेति कुँवरि,
वृंदचाल ताल रसिक लाल लाजैं ।
'व्यास दासि' रंग रासि, देखति मुख सुख विलास,
काम विवस स्याम-वाम सुरति साज साजैं ॥४६२॥

राग कामोद

नाँचत नंद-नंदन बृषभान-नंदिनी बनी,
रास-रंग अँग संगीत तरनि-तनया तीरे।
राका निसि सरद-ससी कर रंजित बृंदावन,
फूलि रही जाइ जुही, मलय धीर समीरे॥
घुँघरी पद बाजति कटि किंकिनी, कर कंकन रव,
कंठमाल, स्रवन फूल, चल दुकूल धीरे।
मंद हास, मधुर बैन, भ्रू विलास, नैन सैन,
देखत सुख मुख भगत ताप, होत हृदै सीरे।
पंचम धुनि गावत पटु, तान सुनि बिमान बिकल,
बृंदारक-बृंद-बधू बिगलित खीरे।
कुसुमावलि बरषि, हरषि स्याम कहैं होरी हो,
बार फेर देत 'व्यास'हिं भूषन पट पीरे॥४६३॥

राग विलावल

स्याम-वाम अंग सग, नाचति गति वर सुधंग,
रास-लास रंग भरी सुभग भामिनी।
तरनि-तनया-तीर खचित, मृदुल कनक रचित हीर,
त्रिगुन सुख समीर, सरद-चंद जामिनी॥
चरन रुनित नूपुर, कर ककन, कटि किंकिनी धुनि,
सुनि खग-मृग मोहि गिरत काम-कामिनी।
पंचम सुर गान तान, गगन सघन भये आन,
भगन मगन जान, गिरत मेघ-दामिनी॥
झपतालै चालि उरपि, लेति तिरप मान सुखहिं,
चंद सुघर औघर वर सुलप गामिनी।
नयन लोल, मधुर बोल, भृकुटि भग, कुच उतग,
हँसति पियहिं बिवस करति 'व्यास' स्वामिनी॥४६४॥

राग आसावरी

नाँचति नव रंग संग, अंग छबिन माई।
गावति मन भावति, गति देसी दिखराई॥
सनमुख रुख स्याम-गौर, गातनि महँ झाई।
विकसित वदनारविंद, सोभा अधिकाई॥
चरन पटकि, नैन मटकि, वक भ्रुव चलाई।
हस्तक चल, मस्तक कल, कुच वर सुखदाई॥
कौतिक-निधि राधा कौ गुन-गन कह्यौ न जाई।
काम-बिवस स्याम 'व्यास' स्वामिनी उर लाई॥४६५॥

राग कल्याण

सॉवरे गोरे सुभग गात, सुरति रस चुचात,
देखत नैना सिरात, रोम-रोम सुख सॉति ।
सुरंग वीथिन महँ गावत, नॉचत नव अंग-अग रग भरे,
अंसनि सुख वाहु धरि, लटकति लट-पॉति ॥
पलटे दुहूँ निचोल, वोलत मधुर वोल,
हँसत कपोल लोल, सोभित छवीली भॉति ।
वाजत ताल मृदंग, देखि 'व्यासदासि',
रंगरासि फूली न अंगनि समॉति ॥४६५॥

राग सारंग

नॉचत गोपाल वने, राधा संग गावैं ।
वृंदावन रास रच्यौ, लाल वेनु वजावैं ॥
गौर-स्याम वाहु जोर, मंडली वनावैं ।
मनहुँ हेम-मरकत-मनि-मालहिं नचावैं ॥
भूपन-पट, तन-छवि, घन-चपलाहिं लजावैं ।
मोर-मुकुट कोटि-कोटि मदन-मद नसावैं ॥
कंकन,किंकिनि,नूपुर-धुनि,मुनिहिं मोह वढ़ावैं ।
नाग, तान, मान, सुर-विमान, वन वुलावैं ॥
उरप, तिरप, सुलप, सुघर,औघर गति भावैं ।
अंग-अंग वर सुधग, रंग कहि न आवैं ॥
चंद-वदन, द विहँसि, नैननि मटकावैं ।
कवहुँ नाहु प्यारी गहि, वाहु उर लगावैं ॥
जय-जय धुनि सुनि सुरेस,सुमननि वरषावैं ।
'व्यासदास' रंगरासि चरन-रेनु पावैं ॥४६७॥

अंग-अंग सरस सुधंग रंग रचत, नॉचत वृंदावन-चारी ।
विविध-वरन मन-हरन वसन,तन भूपन भूपित पिय-प्यारी ॥
ताल मृदंग संग, ललितादिक ललित वजावति करतारी ।
मोहन-धुनि सुनि मुनि-मन मोहे,खग-मृग कुल मुनिव्रत धारी ॥
राधा गुन-सागर अगाध पतिहिं रिझावति, गति न्यारी ।
औघर सुघर मान महँ, मोहन धाइ धरी उर सुकुमारी ॥
अद्भुत छवि कवि कहि न सकत कछु, हँसत लसत सोभा भारी ।
'व्यास' स्वामिनी के पटतर कहूँ त्रिभुवन मे उपमा हारी ॥४६८॥

राग भैरव

स्यामा सँग स्याम नचत, रास-रंग गुननि खचत,
ससि अखंड मंडल हँसि सरद-जामिनी।
तरनि-तनय कछू मृदुल,अच्छ ससित रज पुनीत,
त्रिविध-पवन ताप-दवन काम-कामिनी।।
चरन चलित, बाहु वलित, ललित गान,कलित तान,
मान-सुर-बँधान, तिरप लेत भामिनी।
वर सुधग रंग ताल, मनि मृदंग, चंद चाल,
लाल सुघर, औघर गजराज-गामिनी।।
रिझै पतिहिं गति दिखाइ,लेति कुँवर कंठ लाइ,
स्याम-घटा माँझ मनहुँ दुरति दामिनी।
नैन सैन भ्रू विलास, मंद हास सुख-निवास,
सुनि-सुनि मुनि बोलत जय 'व्यास' स्वामिनी ।।४६६।।

राग सारंग

बृषभानकुँवरि गान करत वंसीवट मूले। नाँचत गोपाललाल अंग-संग झूले।।
कुंज-भवन कोक-कुसल सुरत-डोल झूले।
दसन-अधर-नैन निरखि 'व्यास' विकच फूले ।।४७०।।

राग केदारौ

स्याम-नटवा नटत राधिका संगे।
पुलिन अदभुत रच्यौ,रूप-गुन-सुख सच्यौ,निरखि मनमथ-वधू मान भंगे।।
तत्त थेई-थेई, मान सप्तसुर पट गान, राग-रागिनी, तान स्रवन भगे।
लटकि मुँह मटकि, पद पटकि, पटु झटकि,
हँसि विविध कल माधुरी अंग-अंगे।।
रतन कंकन क्वनित किंकिनी नूपुरा, चर्चरी ताल मिलि मनि-मृदंगे।
लेति नागर उरपि, कुँवरि औघर तिरप, 'व्यासदासि' सुघर वर सुधंगे।।

राग कान्हरौ

सुघर राधिका प्रवीन, वीना वर रास रच्यौ,
स्याम संग वर सुधग तरनितनया-तीरे।
आनँदकंद वृंदावन, सरद-चंद, मंद पवन,
कुसुम-पुंज ताप-दवन धुनित कल कुटीरे।।
रुनित किंकिनी सुचारु, नूपुर मनि वलय हारु,
अंग रव मृदंग तार, तरल तिरप चीरे।
गावति अति रंग रह्यौ, मोपै नहिं जात कह्यौ,
'व्यास' रस प्रवाह वह्यौ, निरखि नैन सीरे ।।४७२।।

राग गौरी

पखावज ताल रवाब बजाइ।

सुलप लेत दोऊ सनमुख, मुख मुसकित नैन चलाइ॥
पद पटकनि, नूपुर - किंकिनि - धुनि सुनि न नवेरी जाइ।
उरप मान मँह, तिरप मान लै, सुर - बंधान सुनाइ॥
देसी सरस सुधग सुकेसी, नाँचत पियहिं रिझाइ।
काम विवस स्यामहिं तकि स्यामा, रवकि कंठ लपटाइ॥
गुनसागर की सीवाँ उमगी, कवि न छविहिं कहि जाइ।
'व्यास' स्वामिनी कौ सुख सर्वसु, लूटत मोहनराइ॥४७३॥

राग कान्हरौ

नाँचत नँदनंदन वृषभान-नंदिनी समीप,
देखि चंद भूलि रह्यौ, कलप जामिनी।
नख प्रति प्रतिरूप ठानि, भूपन उड़वृंद जानि,
आनि चरन भजत, तजत गगन धामिनी॥
नील पीत वर दुकूल, गौर-स्याम अंग फूलि,
अग मिले हरषि वरष मेघ दामिनी।
वर सुधंग रंग रचे, दंपति गति रीझि लचे,
विगत गर्व अर्व - खर्व काम - कामिनी॥
पंचम स्वर गान, मधुर तान, सुर बँधान,
मान लेति तिरप राधिका गजराज-गामिनी।
वारि फेरि देत हार, हरि उदार कहत रहत,
हो हो हो साधु - साधु 'व्यास' स्वामिनी॥४७४॥

राग केदारौ

नाँचत गोपाल वनै नटवर वपु काछैं।
गावति गति मिलवत अति, राधा के पाछैं॥
किंकिनि, कंकन, नूपुर धुनि ताल मृदंग सोहैं।
मद हास, भ्रू-विलास, सैननि मन मोहैं॥
तरुवर, गिरिवर, मृग नाद - वान पोहैं।
वृंदारक - वृंद - वधू तारक विधु मोहैं॥
समीर, नीर पंगु भयौ, वालक न पय - प्यावैं।
'व्यास' सकल जीव - जंतु नाद - स्वाद ज्यावैं॥४७५॥

## ३७. संभ्रम मान—

प्रियतम के हृदय में अपना प्रतिबिंब देख,कर श्री राधा जी कहती हैं—

राग सारंग

पिय के हिय तें तू न टरति री।
मेलि ठगौरी खेलि स्याम सों, मोहू तें न डरति री॥
मेरौ नाह कि तेरौ कहि धौं, जासों प्रीति करति री।
हौं इनकी प्यारी तू न्यारी, हौं ही बकत अरति री॥
जद्यपि रूप-रासि तेरे अँग, निरखत आँखि जरति री।
जोबन - जोर ,किसोर-चंद कौ, चितु-बितु चाह हरति री॥
इतनौ सुनत कुँवर के तन तें स्वेद - नदी उतरति री।
हँसि हरिराम*'व्यास'की स्वामिनि,लालहिं अंक भरति री॥४७६॥

*सखी-वचन मानिनी प्रति:—*

राग गौरी व भैरव

काम-कुंज-देवी जय राधिका बर दायिनी,
निस्चै देहि प्रियै बृंदावन - बृंद - बासिनी।
करत लाल आराधन, साधन बल कर प्रतीति,
नामावलि मंत्र जपत, जय विलासिनी॥
प्रेम पुलक गावत गुन, पावन मन भावन अति,
नाँचत गति रीझि, देखि मंद हासिनी।
अंगन पट - भूषन पहिराइ, आरसी दिखाइ,
तोरत तृन लै बलाइ, सुख - निवासिनी॥
कर जोरें, चरन गहत, कहत चाटु वचनावलि,
विनती सुनि दास की, दुखरासि - नासिनी।
प्रतिपालय करुनालय मो सों जिनि मान करै,
देहि प्रिय प्रान वदत 'व्यास दासिनी'॥४७७॥

*श्री प्रिया जी के वचन सखी प्रति:—*

राग मलार

तू कत मोहिं मनावन आई।
कोटि वार वरजेहू, पिय चंचल की टेव न जाई॥
मो देखत अपनें उर मोहन, सुंदर वसन दुराई।
मोहू तें गुन - रूप - आगरी, ता तें तन - मन भाई॥

* हरिराम ( ग, च, छ ), हरि दास ( क )

मो सों विरति वढ़ी वा सों रति, करि तव हौं विसराई ।
करि अपराध साधु ह्वै बैठे, तोहिं सिखै चतुराई ॥
पट-भूषन तजि, छल करि नागर, तन कुमकुम लपटाई ।
'व्यास' स्वामिनी निरखि हँसी. सुंदर हँसि कंठ लगाई ॥४७८॥

राग सारंग

रूसैं हू न तजी चतुराई ।
सकति वसीठी सीठी जानत, नैननि सैन चलाई ॥
आजु नेह सों वात कहत, सुनि स्रवननि रुचि उपलाई ।
विनु काजैं रूठे, झूठौ दुख पावति, कहत लुगाई ॥
आपुन सों सव भले कहावत, हरत न पीर पराई ।
तव ताकौ अपराध न दुरिहै, कहि दैहै जल-झाँई ॥
इतनौ कहि, जमुना महँ मुख देखत ही लाज गँवाई ।
स्याम काम-वस 'व्यास' स्वामिनी, राखी कठ लगाई ॥४७६॥

## ३८. श्री लाल जी के वचन श्री प्रिया जू प्रति—

राग सारग

वाधा दै राधा कितहिं गई ।
वृंदाविपिन अछत प्यारी विनु, सव विपरीति भई ॥
मेरे मंद भाग तें, काहू पोच प्रकृति सिखई ।
मुख सुखरासि, उरज देखे विनु, क्यों जीवै विपई ॥
ताके प्रान रहैं क्यों जिय, वह अधर-सुधा अँचई ।
'व्यास' स्वामिनी विहँसि मिलत ही, वाढ़ी प्रीति नई ॥४८०॥

राग नट

काहे कों लाड़िली, मो सों मान करति ।
मेरी प्रकृति जैसी, तैसी तुहि जानति, गुन अपगुन कत जिय महँ धरति ॥
ताही पर कीजै कोप,जाही सों सपने हू न वीच,नीच कामहिं पाछैं हू डरति ।
'व्यास' स्वामिनी तू चतुर-सिरोमनि,औचका पाछे तें नीकें आँकौ भरति ॥

राग सारग

विरह-व्याधि तन वाढ़ी, राधा करि उपचारु ।
दै अधरामृत, मृतक-रसाइन, कुच-गुटिका घटिका उर डारु ॥
रोग-हरन निज चरन-सरोरुह, नैननि धरि कर-पंकज चारु ।
अंगराग-अँजना सु देहि अव, अंजन-पीक लीक गदसारु ॥
प्रतिपालय, करुना-वरुनालय, तो विनु अनत नहीं निस्तारु ।
यह सुनि व्रत तजि,पिय अँग-अंगनि'व्यास'स्वामिनी करत विहारु॥४८२॥

राग-कमोद व झझौटी (इकताल)

मान-दान दै री, प्रान राखि लै ।

विनती सुनि, मुनिव्रत तजि वलि जाऊँ, रिस सलिता की सींव नाखि लै ॥

तोहि बृषभानु की सौंह बेगि कहि, जिय के प्यारे, अधर-सुधा तू चाखि लै ।

विरह-सिंधु हौंमगन होत कुच-तुंबिनि दै, उछारि जो न पत्याहितौ 'व्यास' साखि लै

राग बिलावल

राधा प्यारी, हो मान न कर ।

अंतर-विरह-दहन तन जारत, वरषावहिं बिंवाधर-जलधर ॥

विनु अपराधहिं कोप न कीजै, दीजै हो प्यारी,
प्रान दान धन, राधा ! तेरौ हौं अनुचर ।

'व्याससखी' तन मद हास करि, कठ लगाइ लयौ सुंदरवर ॥४८४॥

राग केदारौ (ताल चौताल)

मुख-छवि अद्भुत होत रिसानैं ।

नैनिनि की सैननि महँ सुंदरि, तेरे हाथ बिकानैं ॥

तारे तरले वक भ्रुव ओट, मनहुँ मनसिज सर तानैं ।

पलक अलक मिलि अनखि करति हँसि, ताहि वदों जु वखानैं ॥

विहँसत अधर कपोल ओल, मनु माँगत नित पहिचानैं ।

चमकत दसन दामिनी मानहुँ, पट-घट अरि अरुझानैं ॥

फरकत उर, भुज करत चोंचि इत, जघननि स्वेद चुचानैं ।

तोरत अग रंग भरि पुलकित, रिसि न तजत अकुलानैं ॥

अपनौ काज विगारति नाहिंन, आतुर कुसल सयानैं ।

'व्यास' उसास लेत दोऊ जन, रवकि कंठ लपटानैं ॥४८५॥

राग केदारौ

मान तजि मानिनि, वदन दिखाउ ।

दुख-मोचन तेरे दरसन बिनु, लोचन जरत, बुझाउ ॥

मद मधुर मृदु कोकिल के से, अपने वचन सुनाउ ।

पंचम सुर पटतार अलापति, तू षटरागहिं गाउ ॥

परम भाग मेरौ अब सुंदरि, देखे तेरे पाउ ।

'व्यास' स्वामिनी विहँसि मिली, हँसि बिरह-सिंधु की नाउ॥४८६॥

राग कल्याण

तेरौ जानि कुँवरि, मैं जान्यौ ।

मोहू से अनुचर कौ, तैं अनुराग नहीं पहिचान्यौ ॥

तो विनु मोहिं अनाथ जानि, अब मदन वान संधान्यौ ।

चंदन, चंद, पवन तन जारत, करतु कछू नहिं कान्यौ ॥

तेरे विरह भयौ दारुन दुख, कैसैं जात वखान्यौ ।

तेरे चरन-सरन हौं सुंदरि, 'व्यास' सखी गहि आन्यौ ॥४८७॥

राग गौरो

मेरे तू जिय में वसति, नवल प्रिया प्रान-प्यारी ।
तेरेई दरस-परस राग-रंग उपजत, मान जिन करि हा, हा री ।
तू ही जीवन, तू ही प्रान, तू ही सकल गुन-निधान,
तो समान कोऊ और नाहिंन मो कों हितकारी ।
'व्यास' की स्वामिनि, तेरी माया तें, मैं पायौ है नाम विहारी ।।४८८।।

## ३६. श्री लाल जी के वचन सखी प्रति—

राग धनाश्री

गोरी एक सीख सुनि, हित-वात कहौं ।
प्रान मान सों वैरु वढ़यौ, क्यों दारुन विपति सहौं ।।
दुख की रात विहात न सुख विनु, क्यौं करि कुंज रहौं ।
को तन-ताप वुझावै कहि धौं, का के पाँइ गहौं ।।
जान अधीर पीर को मेटै, जानत जुगति न हौं ।
जोवन-मतहिं मिलत 'व्यास' कहि, आनँद लै निवहौं ।।४८६।।

राग कमोद

सहचरि, मेरौ सँदेसौ कहियहु ।
करि मनुहारि, वारि जल पीजहु, पद-पंकज गहि रहियहु ।।
जो कछु कहैं किसोरी मो सों, तू सव सनमुख सहियहु ।
मेरे ओर तें वडी वेर लौं, कुच-आँकौ भरि रहियहु ।।
मेरे दुख-सागरहिं सोखि, सुख-सागर जल थल लहियहु ।
इतनौ करत 'व्यास' स्वामिनि कहँ, पिय-हिय ओर निवहियहु ।।४६०।।

राग गौरी

कौन सों कहियै दारुन पीर ।
सुनि ललिता, वनिता विनु छिनु-छिनु, जैसी सहत सरीर ।।
जीवन रहत जीवका विछुरै, का की कुंज-कुटीर ।
मदन-दहन उर जारत, उमगि वुझावत लोचन-नीर ।।
प्रान पयान करतु अनदेखैं, देखैं धरत न धीर ।
दरसन आस उसास रही, दुखदानि सखिनि की भीर ।।
भूषन दुख-पूपन तन लागत, धूमकेतु सम धीर ।
मालावलि व्यालावलि, मुकुट कुकुट, वंसी खरतीर ।।
कटक किसलय-सेज, चंद्रमा-चंदन गरल-समीर ।
सुनत भयानक मोर, चकोर, हंस, पिक, मधुकर, कीर ।।
करुनाकरि सहचरि लै आई, ये दोऊ रति-रनधीर ।
विहरत 'व्यास' स्वामिनिहिं वाढ़ी, सुरत-नदी गंभीर ।।४६१।।

राग-कमोद व झझौटी (इकताल)

मान-दान दै री, प्रान राखि लै ।
विनती सुनि, मुनिव्रत तजि बलि जाऊँ, रिस सलिता की सींव नाखि लै ॥
तोहि बृषभानु की सौंह बेगि कहि, जिय के प्यारे, अधर-सुधा तू चाखि लै ।
विरह-सिंधु हौं मगन होत कुच-तुंबिनि दै, उछारि जो न पत्याहि तौ 'व्यास' साखि लै

राग बिलावल

राधा प्यारी, हो मान न कर ।
अंतर-विरह-दहन तन जारत, बरषावहिं बिंबाधर-जलधर ॥
बिनु अपराधहिं कोप न कीजै, दीजै हो प्यारी,
प्रान दान धन, राधा ! तेरौ हौं अनुचर ।
'व्याससखी' तन मंद हास करि, कंठ लगाइ लयौ सुंदरवर ॥४८४॥

राग केदारौ (ताल चौताल)

मुख-छवि अदभुत होत रिसानैं ।
नैननि की सैननि महँ सुंदरि, तेरे हाथ बिकानैं ॥
तारे तरले बंक भ्रुव ओट, मनहुँ मनसिज सर तानैं ।
पलक अलक, मिलि अनखि करति हँसि, ताहि बदौं जु बखानैं ॥
बिहँसत अधर कपोल ओल, मनु माँगत नित पहिचानैं ।
चमकत दसन दामिनी मानहुँ, पट-घट अरि अरुझानैं ॥
फरकत उर, भुज करत चोवि इत, जघननि स्वेद चुचानैं ।
तोरत अंग रंग भरि पुलकित, रिसि न तजत अकुलानैं ॥
अपनौ काज बिगारति नाहिंन, आतुर कुसल सयानैं ।
'व्यास' उसास लेत दोऊ जन, रवकि कंठ लपटानैं ॥४८५॥

राग केदारौ

मान तजि मानिनि, बदन दिखाउ ।
दुख-मोचन तेरे दरसन बिनु, लोचन जरत, बुझाउ ॥
मद मधुर मृदु कोकिल के से, अपने वचन सुनाउ ।
पंचम सुर पटतार अलापति, तू षटरागहिं गाउ ॥
परम भाग मेरौ अब सुंदरि, देखे तेरे पाउ ।
'व्यास' स्वामिनी बिहँसि मिली, हँसि बिरह-सिंधु की नाउ ॥४८६॥

राग कल्याण

तेरौ जानि कुँवरि, मैं जान्यौ ।
मोहू से अनुचर कौ, तैं अनुराग नहीं पहिचान्यौ ॥
तो बिनु मोहिं अनाथ जानि, अब मदन बान संधान्यौ ।
चंदन, चंद, पवन तन जारत, करतु कछू नहिं कान्यौ ॥
तेरे बिरह भयौ दारुन दुख, कैसैं जात बखान्यौ ।
तेरे चरन-सरन हौं सुंदरि, 'व्यास' सखी गहि आन्यौ ॥४८७॥

राग गौरी

मेरे तू जिय में बसति, नवल प्रिया प्रान - प्यारी ।
तेरेई दरस - परस राग - रंग उपजत, मान जिन करि हा, हा री ।
तू ही जीवन, तू ही प्रान, तू ही सकल गुन-निधान,
तो समान कोऊ और नाहिंन मो कों हितकारी ।
'व्यास' की स्वामिनि, तेरी माया तें, मैं पायौ है नाम विहारी ॥४८८॥

## ३६. श्री लाल जी के वचन सखी प्रति—

राग धनाश्री

गोरी एक सीख सुनि, हित-बात कहौं ।
प्रान मान सों बैरु बढ़यौ, क्यों दारुन विपति सहौं ॥
दुख की रात विहात न सुख विनु, क्यौं करि कुंज रहौं ।
को तन - ताप बुझावै कहि धौं, का के पाँइ गहौं ॥
जान अधीर पीर को मेटै, जानत जुगति न हौं ।
जोवन-मतहिं मिलत 'व्यास' कहि, आनँद लै निवहौं ॥४८९॥

राग कमोद

सहचरि, मेरौ सँदेसौ कहियहु ।
करि मनुहारि, वारि जल पीजहु, पद-पंकज गहि रहियहु ॥
जो कछु कहैं किसोरी मो सों, तू सब सनमुख सहियहु ।
मेरे ओर तें बडी बेर लौं, कुच - आँकौ भरि रहियहु ॥
मेरे दुख-सागरहिं सोखि, सुख-सागर जल थल लहियहु ।
इतनौ करत 'व्यास' स्वामिनि कहँ, पिय-हिय ओर निवहियहु ॥४९०॥

राग गौरी

कौन सों कहियै दारुन पीर ।
सुनि ललिता, वनिता विनु छिनु-छिनु, जैसी सहत सरीर ॥
जीवन रहत जीवका विछुरै, का की कुंज - कुटीर ।
मदन - दहन उर जारत, उमगि बुझावत लोचन - नीर ॥
प्रान पयान करतु अनदेखैं, देखैं धरत न धीर ।
दरसन आस उसास रही, दुखदानि सखिनि की भीर ॥
भूषन दुख - भूषन तन लागत, धूमकेतु सम धीर ।
मालावलि व्यालावलि, मुकुट कुकुट, बसी खरतीर ॥
कटक किसलय - सेज, चंद्रमा - चंदन गरल - समीर ।
सुनत भयानक मोर, चकोर, हंस, पिक, मधुकर, कीर ॥
करुनाकरि सहचरि लै आई, ये दोऊ रति - रनधीर ।
विहरत 'व्यास' स्वामिनिहिं वाढ़ी, सुरत - नदी गंभीर ॥४९१॥

राग जयतिश्री

क्यौं सखी, जामिनि जाम बिहात ।
कछु बाधा न रही, राधा बिनु प्रान छूटिहैं प्रात ।।
दुख-सागर महँ मोहिं छाँडि गई, भामिनि भर अधरात ।
कुंज-महल महँ, अंधकूप जनु, कोऊ न पूछत बात ।।
हौं बलि ताकी ललिता, मोहिं मिलावै गोरे गात ।
तब नैननि तें मैन निकसिहै, जब देखौं उर जात ।।
सुनि आरतहिं पुकारत, प्यारी पियहिं मिली अकुलात ।
पियत किसोर-चकोर बदन-बिधु, अधर-सुधाहिं चुचात ।।
रति-लंपट नटनागर सरबस, रस लूटत न अघात ।
'व्यास' स्वामिनी के रस-सागर, स्याम-गात न समात ।।४६२।।

राग केदारौ तथा सारंग

चलि ललिता, क्यौं हू कै बोलौ, राधा मानिनि आवै हो ।
अधर-बिधुहिं मुख में बरषावै, प्राननि मरत जिवावै हो ।।
बरषत मदन, काम की चोटहिं, उरजनि ओट बचावै हो ।
राधा-बल्लभ गहि भुज-पल्लव, दुखितहिं कंठ लगावै हो ।।
सुनि बिहँसी बृषभान-नंदिनी, लालहिं मोद बढावै हो ।
'व्यास'स्वामिनी आसा पुजवति,हँसि रति-रास नचावै हो ।।४६३।।

राग सारंग

नैंक सखी राधा पुनि आवति ।
नूपुर-धुनि सुनियत हैं निकटहिं, बिकट बीथिन कोऊ ऐसैं ही गावति ।।
अरु गोरे अंगन कौ परिमल महकत, मैं पहिचान्यौं मदन बढ़ावति ।
इतनी कहत 'व्यास' की स्वामिनि रहसि-बिहँसि,
पिय-उर लागी, सुरत-पुंज कुंजनि बरषावति ।।४६४।।

## ४०. सखी बचन श्री प्रिया जू प्रति—

राग भूपाली

अजहूँ माई, टेव न मिटति मान की ।
जानति पिय की पीर, न मानत सौंह बबा बृषभान की ।।
कुसुमित सेज भयानक लागत,भवन पवन गति खान की ।
बन की संपति कहि न जात सखि,सहि जात बिष जान की ।।
भूषन-बसन सुहात न गातन, बिकल सुरति नहिं गान की ।
चातिक-कृष्नहिं तृष्ना बाढ़ी, जलधर-अधर सुपान की ।।
सुनि पिय उरज ओटि दै, चोट बचाई, मदन-बान की ।
'व्यास'स्वामिनी हरि-जाचक कौं, दानी प्राननि दान की ।।४६५।।

राग कल्याण

सुख के सरीर महँ, अगनित दुखरासि,
कैसैं कै समात री, कहि धौं राधिका प्यारी !
यह मेरे जिय कौ संसय तू दूरि करि, जे तीन्यौं फिरि हौंइ सुखारी ॥
थोरै ही कहैं हम, वहुत समझि, तू अति सयानी जानी कुंजविहारी ।
'व्यास'हिं जानि निज दासी, मान मनावौ,
हँसि पियहिं मिलौ श्री वृषभान-दुलारी ॥४६६॥

राग षट

कवहूँ तैं काहू कौ कह्यौ न कियौ ।
जुरत वसीठी तैं सीठी करि डारी, हठ करि कछु न लियौ ॥
नैननि तोहि कुटिलता सिखई, और न हेत वियौ ।
कठिन कुचन की संगति कौ फल, ह्वै गयौ कठिन हियौ ॥
विनु अपराधहिं साधु पियहिं, तैं कवहुँ न चैन दियौ ।
सरधा हू तें कृपन अधर - मधु, पिय न अघाइ दियौ ॥
सुनत चली आतुर ह्वै, चातुरता विसरी सखियौ ।
'व्यास' स्वामिनी भेंटत ही, मेरौ मोहन मरत जियौ ॥४६७॥

मानि न मानि लड़ैती, तोहिं मनमोहन वोली ।
चाहत फिरत तोहि, हौं कुंजनि-कुंजनि वूझत डोली ॥
तो कारन रचि-पचि पिय पठई, चंप-कलिन की चोली ।
सुंदर गोरे गात पहिरि चलि, नील सारि पचतोली ॥
पाइन परति करति हौं विनती, तो सों वोलत वोली ।
लेत वलाइ करति हौं हा, हा, अव जिन होइ अवोली ॥
प्रान - दान दै चली अली सँग, प्रीति वढ़ी निरमोली ।
'व्यास'स्वामिनिहिं कुँवर मिले हँसि,कंचुकि-नीवी-वँद खोली ॥४६८॥

राग सारंग

नवल नागरी मान न कीजै पिय सों ।
वहुत वार मैं तू सिखराई, तो विनु छिन क्यों—
जीवै विषई, नागरु रूस्यौ अपने जिय सों ॥
तोहिं जनाउ दयौ मैं चितकैं, तो तें होइ सु तू करि ,
को जु वरावरि करि सकै सुंदरि वृषभान - धिय सों ।
दीन वचन सुनि उठि चली अली सँग,सहज सनेह रँग ,
सदमत 'व्यास'स्वामिनी हँसि कुँवर लगाइ लियौ हिय सों॥४६६॥

राग स्यामगूजरी

विहरत मोहन कुंज-कुटीर।

सुनि प्यारी, तो विनु छिनु पिय के, प्रान न रहत सरीर ॥
छवि दबि गई मुखारबिंद की, तरलित सरस समीर।
विरह-दहन तन जरत बुझावत,बरषि नैन-घन पीवत नीर ॥
बेपथ स्वेद सहित‡ पुलकावलि, चलि नहिं सकत अधीर।
कहत रहत राधा विनु कब लगि, धरियै मन में धीर ॥
सहचरि 'व्यास' बचन सुनि सुंदरि,बेगि चली पिय तीर।
कंठ लगाइ लये, अधरामृत प्याइ, हरी तन-पीर ॥५००॥

राग गौरी

कहाँ लगि कहियै दुख की बात।

सुनि राधा, तेरे बिछुरत, पिय के सीदत सब गात ॥
गिर-गिर परत सम्हार न तन की, चलत चरन अरुझात।
यह बदनारविंद देखे विनु, लोचन-अलि अकुलात ॥
अंग निरंग भये जैसें हिम, मारुत सुख तजि लात।
मन मनसा सँग उड़े फिरत, ज्यौं विटप पुराने पात ॥
दासिनि सों कर जोरि निहोरत, हरि पूछत कुसलात।
प्रान-अधारहिं बेगि मिलावौ, पुनि पाइँन लपटात ॥
कुंज-भवन कल गावत अलि,सुक,पिक बोलत न सुहात।
हा राधे, रव रटत अटत वन, नैननि नीर चुचात ॥
तो विनु भामिनि, कोटि कलप सम, जामिन-जाम विहात।
सुनि करुना करि'व्यास'स्वामिनी,पियहिं मिली मुसिक्यात ॥५०१॥

राग सारंग

विहारी वन विलपत विरही।

जो न पत्याउ सुनहि स्रवननि दै, हा राधा, टेक रही ॥
स्याम जपत तो नाम, काम-सर की तन चोट सही।
तेरे दरस-परस की आसा, छूटत देह रही ॥
तू दाता ह्वै लची, परायौ सरवस चाँपि रही।
चरन गहत हू कहत कछू नहिं, सैन दै विहँसि रही ॥
'व्यास' स्वामिनी मिलि प्रीतम कों, बढ़ाइ सुरत रही ॥५०२॥

‡ स्वेद सहित (क), स्वाद रहित (ग, च, छ)

राग नट

समझि राधिका, कीबौ अब मान।
तेरे दुसह विरह, प्रीतम कौ दुखित रहत सखि प्रान ॥
रस में विरस न कीजै सुंदरि, तो तें को अतिजान।
दारुन विपति परत पिय कों, तो विन सुखदानि न आन ॥
तुव गुन-रूप-सील-छवि क्यों, को कवि पहँ जात वखान।
मीठी 'व्यास' वसीठी जोरी, मिलि कीनौ वंधान ॥५०३॥

राग सारंग

मान तें होत निसा - रस हानि।
तो वोलि-वोलि वूझत है री, वेगि चलहि सुखदानि ॥
विलपत कुंज - कुटीर, कुँवर की पीर धोर पहिचानि।
मृत भय दासहिं दै अधरामृत, जीवैं सिर धरि पानि ॥
चेतै स्रवनन टेर सुनावहि, इहि रव मधुरी वानि।
कर सों उरज मिलाउ चरन करि, गोरी राखहि कानि ॥
आतुर चली अली सँग, चातुरता विसरी हित जानि।
'व्यास' स्वामिनी कंठ लगावति, रसिकहिं रति-रस सानि ॥५०४॥

मेरे कहैं न मानति तू, सर्वोपरि मोहन की भामिनि ॥
प्रानरवन सों हिल-मिलि खेलि, सरद की जामिनि।
तोहि सपथ वृपभान ववा की, मान करहिं जिनि ॥
चलि वलि जाँउ मुखारविंद की, मुख विहँसि लसति सैननि गजगामिनि।
विछुरि विराजति नहीं 'व्यास' की स्वामिनि, ज्यों घन दामिनि ॥५०५॥

काम सों स्यामहिं काम पर्यौ।
वन वसंत वैरिनि मिलि तो विनु, दीन जानि निदर्यौ ॥
हा राधे ! हा कुँवरिकिसोरी ! विलपत विपति भर्यौ।
जैसैं पंक - कूप महँ विंधयौ, कौन करी निकर्यौ ॥
वरसत मनसिज पीर वीर अति, पति धीरज न धर्यौ।
जैसैं दृढ़ वागुर महँ उरझयौ, सु को जु मृग विडर्यौ ॥
लाल भयो वेहाल विरह वस, पहिलौ सुख विसर्यौ।
जैसैं वृपभ वल गह्यौ अजासुत, वचनु न मुख उचर्यौ ॥
कौन - कौन दुख वरनौं पिय कौ, जो दुख करनि कर्यौ।
'व्यास' स्वामिनी करुना करि, हरि कौ सव ताप हर्यौ ॥५०६॥

लाडिली मान मनावौ, पिय कौ मुख चाहि ।
तो बिनु दीन, मीन ज्यौ जल बिनु, ता सों कहा रिसाहि ।।
जलधर-अधर राखि, मोहन - चातिक की मेटि तृषाहि ।
बेगि किसोर - चकोरहिं, चद्रवदन की प्याउ सुधाहि ।।
जैसी प्रीति रीति कर आये, तैसी ओर निवाहि ।
सुनत बचन करुना करि 'व्यास' स्वामिनी मिली ललाहि ।।५०७।।

पिय पर जिय तें करहि न रोष ।
तेरे तामस तमुरानौ मोहन - मुख - पंकज - कोष ।।
साँची झूँठी बात सुनत तू, करत नहीं निरजोष ।
कवन भवन तें सुंदर देख्यौ, जाहि लगावत दोष ।।
उठि चलि बेगि जाँउ बलिहारी, अधर-सुधा दै स्यामहि तोष ।
सुनत बचन प्यारेहिं मिलत ही, मिट्यौ 'व्यास' कौ सोष ।।५०८।।

राग नट

ठाढ़े लाल कुंज - महल के द्वारें ।
हा राधा ! बिलपत मनमथ - डर, सुनि री करत पुकारें ।।
इक - इक मूँठि पाँचसर बरषत, मोहन गात उघारें ।
अंचल कवच उढ़ाउ स्याम - उर, डारत काम बिदारें ।।
तेरौ बिरह बढ़्यौ है वैरी, दिनहीं डारत मारें ।
जीवै मृतक तबहिं नैननि पर, पीन - पयोधर डारें ।।
नैकु कृपा करि मुख महिं बरषहि, अधर-सुधा-रस-धारें ।
'व्यास' स्वामिनिहिं मिलि नागर, रति-रन कह भयौ उतारें ।।५०९।।

राग कमोद

सब निसि ढोवा करति किसोरहिं, भोर मान-गढ़ टूट्यौ ।
गोरे गात गढ़ौई गाढ़ै, मनु सेनापति कौ सत छूट्यौ ।।
स्याम-अंग सों निकस्यौ ज्यों छल, दलबल तें जनु खूट्यौ ।
उरनि डरनि रनभूमिन छूटी, जद्यपि काम-सुभट हू कूट्यौ ।।
सहस बाँह सुनि राखि सहज ही, सुख-सागर जनु फूट्यौ ।
'व्यास' स्वामिनी मिली बाँह दै, पुनि लचि लालन लूट्यौ ।।५१०।।

कह्यौ मानि री मेरौ भामिनि !
कुंज-महल तल मोहन बिलपत हा, हा, कैसी कामिनि ।।
बेलिय बिटप न बिछुरि बिराजत, जैसें घन बिन दामिनि ।
ऐसें जोटहिं ओट न सोभा, बिधु बिनु सरद की जामिनि ।।
इतनौ सुनि उठि चल अली सँग, गावत अति अभिरामिनि ।
बीचहिं भेंटि, मेटि पिय कौ दुख, 'व्यासदास' की स्वामिनि ।।५११।।

सुचित ह्वै सुनि सखि, बात नवीन ।
तेरे कोप धोप दै संगी, दुखित करें सब दीन ॥
जीव जीवका विन क्यों जीवै, निराधार आधीन ।
हानि दानि की जाचक विमुखै, कैसैं चलै प्रवीन ॥
पियत पपीहा घन ही कों, वन सेवत जियहिं न मीन ।
प्रान दान कौ देहि चकोरहिं, भयौ चंद्रमा खीन ॥
यह विचित्र जो मानसरोवर, हंस होय क्यों छीन ।
वन वसि करत विलाप भोगवत, करि प्रलय प्राचीन ॥
मुनि - मन धीर नहीं पर पीर, सु मिले हरषि कर पीन ।
'व्यास'स्वामिनी सुखहिं दियौ दुख,करिकैं हरि वल हीन ॥५१२॥

वृंदावन-गोरी, मान री मान निहोरौ ।
तो सी चतुर सुजान आन को, मोहन है अति भोरौ ॥
प्रान-रवन के भवन गवन करि, मन महँ धरि हठ थोरौ ।
अति कै कोप ओप नाहिन कछु, स्याम भयौ तन गोरौ ॥
छमि अपराध साधु तेरौ उर, पिय-हिय सों हित जोरौ ।
'व्यास'स्वामिनी मिलि प्रीतम सों,मचकति सुरत हिंडोरौ ॥५१३॥

स्याम सरोवर कौ जल छीन ।
गोरे गात मेघ वरषे विनु, तन-मन लागत दीन ॥
आस नितव विंव कंदावलि, तुचा कमलिनी - पात ।
नाल-मृनाल जघन-भुज, कर-पद-कमल, सुदल कुम्हिलात ॥
लोचन-हीन मीन पिय के विनु, कुंडल मकर थके ।
केस - सिवाल निरख भूषन - गन, सख - सीप अटके ॥
रोमावलि उपवन वहि वोलत, वानी कोकिल - कीर ।
मुख इंदीवर विकसत नाहिंन, कूजत मधुप अधीर ॥
सुरत-जलद-रस पूरित सर, ऊसर वसि 'व्यास' गँभीर ॥५१४॥

राग नट

कौन समै सखी अवहिं मान कौ ।
सरद निसा गई,अरुन दिसा भई, होत न उदौ भान कौ ॥
दधि-भाजन घनघोरि घमर ब्रज, सुनियत सवद गान कौ ।
चकई वोलत, भँवरन गुंजत, तोहि स्वाद नहिं कान कौ ॥
विलपत रुदन करत तन छाँड़ै, लोभ करत नहिं प्रान कौ ।
लेत उसास वास लै तेरी, करि विस्वास सुदान कौ ॥

चौंकि चितै उझकत तेरौ पथ, आहट सुनतहिं पान कौ ।
धरकि धरनि पर लुठत उठत नहिं, डरु करत पंचवान कौ ।।
रति के भूखे पतिहिं परोसति, भोजन अंग - दान कौ ।
'व्यास'स्वामिनी दियौ आचवनु,कुँवरहिं अधर-पान कौ ।।५१५।।

राग देवगधार

रति विहात न वन-वन भटकैं ।
तो विनु छिनु जुग सत सम लेखत, मोहन रति-गृह अटकैं ।।
सभ्रम हरि जु जुन्हाई भेटत, चकृत पान के फटकैं ।
तुव पथ जोवत, रोवत ठाढ़े, तर हरि वंसीवट कैं ।।
जमुना-जल झंपत अति कंपित, मानत नाहिंन हटकैं ।
क्यों करि धीर धरै अलि लपट, या मुख कौ मधु गटकैं ।।
इतनौ सुनि मुनिव्रत तजि नागरि, आई नागर - नट कैं ।
'व्यास' आस पुजई, हँसि वस कियौ, लालन भौंहनि मटकैं ।।५१६।।

राग गौरी

मान-गढ़ चढ़त सखी कत आजु ।
स्याम कामबस घेरि सुदृढ़ कै, करिहै अपनौ काजु ।।
तेरे सुभट कटकई जोरि, तोरि हित करत अकाजु ।
मन सेनापति मिल्यौ वाहि लै, जाहि लग्यौ सब काजु ।।
मेरौ कह्यौ सुनहि किनि, पियहिं अकोर उरज दै गाजु ।
'व्यास' वचन सुनि कुँवरि निवाज्यौ,स्याम लियौ सिरताजु ।।५१७।।

राग कल्याण

सँदेसौ कह्यौ दूतिका आनि ।
अनबोलैं सब अंग दिखाये, नागरि लैहै जानि ।।
वदन पसारि निमेषनि विनु चितयौ, सिर पर धरि पानि ।
कान कुकाइ, गाइ -हँसि नाच्यौ, धरनि गिरनि मुरझानि ।।
पुलकित,कंपित, स्वेद भेद तन, अँसुअनि आँखि चुचानि ।
मूँदत स्रवन, उसास कंठ धरि, फारत पट दुखदानि ।।
वनमाला तोरति, जोरति कर, पाँइ परति मुसकानि ।
सीतल भेंटि कमल उर पहँ धरि, कदलि - खंभ लपटानि ।।
औरौ विपदा सुनि मुनिव्रत तजि, छूटी जिय की वानि ।
'व्यासदास' के समुझि विनोदनि, कुँवर जिवाये आनि ।।५१८।।

राग सारंग

आवति जाति विहानी रात ।
समुझायें समझत नहिं तू सखि, ता ऊपर अनखात ।।
देखौ चकई पियहिं मिलन कों, अति आतुर अकुलात ।
चचल भँवरनि भँवर मिलन कों, कमल कोष मँड़रात ।।
तेरे विरह हमारीउ अँखियन, अँसुवा उमगि चुचात ।
सु करि जु तो तें होइ सयानी, पाँ लागति मुसक्यात ।।
इतनौ सुनि मुनि व्रत तजि नागरि, पिय के हिय लपटाति ।
विहरत देखि, 'व्यास' निज दासी, फूली अग न मात ।।५१८।।

राग देवगिरी व गंधार

क्यौं मन मानै गोरी कैसैं इन बातनि ।
येही काज कों मनावन आई, मान किये कौ—
दुख - सुख उपजतु देखैं पिय - गातनि ।।
स्याम लै आपने काज कों बावरे,
वधिक तें अधिक जानत घातनि ।
'व्यास'कौ स्वामी कोकिला हू तें कपटी, अपनी—
चौप अपन्याइत करि पुनि अत मिलै पितु-मातनि ।।५२०

राग सारंग

देहि सखि, पियहिं प्रान कौ दान ।
तू अति चतुर उदार - सिरोमनि, करत कृपनता मान ।।
वन विलपत, मुख देखे विनु, दुख पावत रूप - निधान ।
उठि चलि करुनावंत कंत की, तन - वेदन पहिचान ।।
जियत स्याम तव नाम गाइ गुन, करि - करि रूप-वखान ।
पतति पतत्र पत्र - रव सुनि - सुनि, पथ जोवत दै कान ।।
सारंग - नैनी चली अली सँग, सुनि सारँग की तान ।
'व्यास' स्वामिनी रति - रन जीति, हन्यौ नू पुर नीसान ।।५२१।।

राग धनाश्री

तेरे दरसन कहँ सुनि राधा, प्रीतम अति अकुलात ।
रात विहात न भटकत कुंजनि, विलपत काल न जात ।।
विसर्‌यौ वैनु रैनु तन लागी, पीरै पट न सुहात ।
गुंजा विपति-पुंज - मनि - भूषन, गिरत गात निरधात ।।
पुलकित, कंपित, स्वेद स्रवत अति, नैननि नीरु चुचात ।
तेरे कुच - आलिंगन विनु क्यों, उर - संताप वुझात ।।
मिली 'व्यास'की स्वामिनि करुना-सिंधु,रसिक पीवत न अघात।।५२

राग कान्हरौ

कुँवरि करि प्रान-रवन सों हेत।
तेरें त्रास उसास न आवत, मोहन भयौ विचेत ॥
तोहू अछत मदन कदनानल, स्यामहि अति दुख देत।
जलधर-अधर वरषि किनि सींचहिं, सुरति वीज कौ खेत ॥
त्राहि, विरहि-विपदा तें सुंदरि, कुँवरहिं हमहिं समेत।
तो विनु वृंदावन हम कहँ भयौ, कारागृह सकेत ॥
आतुर हमहिं निहोरत, पाइँनि परतु, वलैया लेत।
प्यिहिं मिली हँसि'व्यास'स्वामिनी, सुख सागर कौ खेत ॥५२३॥

राग कान्हरौ

कहा भयौ जो प्रान-रवन तें वारिक चूक परी ॥
ठाकुर लेइ सँवारि वेगि ज्यौं, सेवक तें विगरी ॥
तेरे डर कर काँपत पिय के, पियरि परी मुखरी।
अलकनि ओट, पलक नहि नैननि, हिरनी सी विडरी ॥
अधर दुरावत उरहिं धकधकी, सुधि - बुधि सव विसरी।
लेति उसास, 'व्यास' प्रभु कौ उपहास करहि जिन री ॥५२४॥

राग सारंग

गावत प्यारौ, राधा! तेरौ जसु।
तेरोई नाम जपति अरु विलपत है, काम कों स्यामहिं संक सु ॥
कह्यौ न परै दारुन दुख प्यारो, तेरे विरह मोहन के कंठ रह्यौ असु।
'व्यास'स्वामिनी,करुना करि राख्यौ,हरि चाख्यौ अधर-सुधा-रसु॥५२५॥

मानसरोवर हंस दुखारौ।
सीतल कमल-खंड-मंडन विनु, कैसैं होत सुखारौ ॥
नीर छीर नहिं निवरत प्यासै, विलपत ह्वै गयौ कारौ।
मुकताफल विन दीन छीन भयौ, जोवन-धन कौ गारौ ॥
खंजन मीन मधुप देखे विनु, जानत जग अँधियारौ।
'व्यास' हंसिनी विहँसि मिली, निजु अंग चुनायौ चारौ ॥५२६॥

कोप करति कत वात कहे तें।
रास रजनि में विरस होत सखि, पिय सों रूसि रहे तें ॥
धरमु न रहतु नाइका कौ कछु, पति कों विपति सहे तें।
कीरत विमल वाढ़िहै जुग-जुग, प्रीति ओर निवहे तें ॥
वलि-वलि जाउँ रहै न कछू सुख, चंचल मन उमहे तें।
यह सुनि पिय के हिय लपटानी, 'व्यास'हिं चरन गहे तें ॥५२७॥

राग जयतिश्री

करि प्यारी, पिय कौ सनमान ।
मानिनि ! मान मनायौ, वलि जाउँ, सुनि विनती दै कान ॥
सुंदर सुघर रसिक कुँवरहिं तू, निज अनुचर करि जान ।
तू जीवन-धन भूषन हरि कैं, तो विन सरन न आन ॥
तौ हू अछत मृदुल उर वेधत, विरह - वधिक कौ वान ।
अधर - पान प्रीतम माँगत सखि, दै विवि उरज प्रधान ॥
मदन भुजंग गरल की औषद, तुव अधरामृत - पान ।
तेरौ प्यारौ जाचक जाचत, तोपै जीवन - दान ॥
तो विनु दीन छीन विलपत ज्यों, जल विनु मीन तजत है प्रान ।
सु करि जु तो तैं होइ सयानी, तो सौ कौन सुजान ॥
तो विनु विपिन भयानक, कुंजमहल अति करत विथान ।
फूल त्रिसूल, दुकूल दहन सम, चंद्र किरनि जनु भान ॥
धीर - समीर तीर से लागत, करत भँवर - पिक गान ।
मोर - मुकट सिर, भार हार सखि, चंदन गरल वितान ॥
कहौं कहाँ लौं, कहौ धीर की पीर, सखी जिय जान ।
हा राधे, हा कुँवरिकिसोरी, विलपत रूप - निधान ॥
सुख - साधन सव दुख-भाजन भये, कहत न वनै वखान ।
करुना-सिंधु 'व्यास' की-स्वामिनि, पियहिं मिली तजि मान ॥५२८॥

राग मारू व मालव

आवत जात सवै निसि निघटी, अजहू मान निवारियै मानिनि !
तेरौ मग जोवत मनमोहन, तुव पटतर कोऊ और न भामिनि !
तुही राज, तुही पाट, तुही तन, तुही मन, तुही प्रानन की प्यारी गजगामिनि !
कुंज-महल में तलप साजि वैठे, वेगि पाँउ धारियै, 'व्यास' की स्वामिनि !

राग सारंग

तुम विनु स्याम भयौ अति दीन ।
जैसैं जल विनु जेठ की सलिता, कैसैं जीवत मीन ॥
कृपन गाँव में कैसैं जीवै, जाचक वपुरा छीन ।
तो मुख विनु वृंदावन कौ सुख, कुँवरहिं लागत खीन ॥
चंदहिं लग्यो चकोर, व जैसैं चातृक घन - आधीन ।
ऐसैं तेरे अंगन के रस, जीवत कुँवर प्रवीन ॥
जैसैं सकल कला - गुन प्रगटत, नहिं जानत गुनहीन ।
ऐसैं 'व्यास' स्वामिनी कुच विच, प्रीतम कीनौ लीन ॥५३०॥

राग केदारौ

रजनी त्रिक्षन होत, तुव न मान हीनौ।
काहे को कुँवरि, ऐसौ हठ कीनौ॥
चदा द्युति मद, तारागन - छवि छीनौ।
तू अनारिनि सरस लागतु नवीनौ॥
कुमोदनी कुंदन की कली कुम्हिलानी।
रति - रस रिस भरी तैं न प्रीति ठानी॥
अरुन बरन दिसा, रवि प्राची अनुरागी।
नैन - कोर ओर निरख तू न प्रेमपागी॥
बिकसन लागे कमल, मधुप मधुर बोलैं।
बाँके, बड़े टौनहा, ये तौन नैन खोलैं॥
'व्यासदासि' कहत हौं, कह्यौ मान मेरो।
जानौंगी, जो लालजी सों मान रहै तेरौ॥५३१॥

राग जयतिश्री

कहाँ लौं कहियै दुख की बात।
सुनि सुंदरि, तो बिनु सुंदर कौ, जैसैं द्यौस बिहात॥
एक संदेसौ कहि पठयौ पिय, आतुर अति अकुलात।
तौ जीवैं जो मेरी सखी, दिखावै तू उरजात॥
मोहिं बहुत सुख ह्वै है, मेरी दूतिहिं उर लपटात।
मेरौ हियौ सिरैहै दूतिहिं, चुंबन दै मुसिकात॥
जो कछु सहचरि कहै, सु मेरौ कह्यौ जानिबौ जात।
'व्यास' बिनोद समुझि हँसि प्यारी, पिय सँग बिहरत प्रात॥५३२॥

कहौं का सौं, समुझै को बात ?
जानै जान सयान कहैं-हू, मानैं मन अकुलात॥
कैसैं जियै चकोर कहा पियैं, चदहिं गगन समात।
पियै न वारि बिडार्यौ चातृक, करि मन घन की बात॥
दीन न होत मराल, मीन - कुल सर सूखै मरि जात।
माधूकरी न माँगत मधुकर, गिरत कमलदल पात॥
वारि बियारि झकोर दुखित ह्वै, गिरि पर मेघ चुचात।
कनक चुरायैं बिनु कनक चुरी ये, सहज सुखी न अघात॥
मृगतृष्णा लगि दुहुँदिसि धावत, व्याकुल मृग न बुझात।
'व्यास'वचन सुनि मुनि मिल खेलत, सोच सकुचि पछितात॥५३३॥

राग नट

तू नैंक देखि री, प्रीतम कौ मोहन - मुख ।
गौर चरन पर, अरुन-स्याम छवि, मनौ विधुकुल सों करत कमल रुख ।।
अरु लोचन जल-बिंदु विराजत, मनहुँ मधुप मधु वमत मानि दुख ।
आरत जानि आनि उर लालहिं, 'व्यास' स्वामिनी देति सुरत-सुख ।।५३४।।

राग पट (गजतिताल)

सुनहि सुचित ह्वै सुंदरि, गुपत सँदेसौ स्याम कह्यौ ।
कठिन दह्यौ जिहिं वारक चाख्यौ, ताहि न रुचित मह्यौ ।।
सुवसु सरोवर सूखि गये हू, दादुर धीर रह्यौ ।
पावस ऋतु बिछुरें सब सूखें, चातक सबै सह्यौ ।।
उपहति बहुत सहंत मृग, बन सों प्रीति-रीति निवह्यौ ।
एक-एक अँग के सुख बिनु,दुख-सागर नहिं परतु थह्यौ ।।
सब कोऊ अपनौ हठ पोषत, करि जेही जु गह्यौ ।
'व्यास' स्वामिनी सुनत मिली हँसि, करुना-सर उमह्यौ ।।५३५।।

राग केदारौ व कमोद

पीन पयोधर दै मेरी दीनैं ।
अधर-सुधा मधु प्याइ जिवावहु, बिरह-रोग बलहीनैं ।।
ओली ओटत चोली के बँद, खोलन दै आधीनैं ।
कुच गहि चुंबन - दान लैन दै, चरन-कमल-रज-लीनैं ।।
अपनैं अंग नगन के घर मे, मिलन दै स्याम नगीनैं ।
'व्यास' स्वामिनी सुनि रति-सलिता, पोषत मोहन-मीनैं ।।५३६।।

## ४१. श्री लाल जू की उत्सुकता—

राग बिलावल

बोलन लागे री, तमचुर मधुर बोल ।
अज हूँ न आई प्रान प्यारी, फूलन लागे कमल - टोल ।।
वरुन - दिसा खसत ससि, कज-कोप मधुप लोल ।
मदन - दहन ताप ज्वलित, अग-राग कुसुम झोल ।।
पिय-बिलास[1] सुनत निकट, मिलत कप पुलकित कपोल ।
बिहरत 'व्यास' स्वामिनी मोहन, बस कीनौ बिनु मोल ।।५३७।।

1. बिलाम ( क, ग ), बिलाप (च, छ),

राग धनाश्री

देखि धौं री, इहिं मग राधा आवति ।
तन चमकत,भूपन-धुनि सुनियत,अरु गुन-गति लै गावति ।।
अद्भुत राग-रागिनी-घन वरषत, आनँद-सिंधु बढ़ावति ।
सौंधौ महकि रह्यौ तन गोरे,अंग परसि सब ताप बुझावति ।।
'व्यास'स्वामिनी उझकि औचका, पियहिं हिय सों लावति ।।५३८।।

## ४२. सखी वचन श्री लाल जू प्रति—

राग कान्हरौ, बागेश्वरी (मूलताल) व सारग

अब हीं आवैगी पिय, प्यारी ।
काम पोच अति, स्याम सोच तजि, सुनहु मते की—
बात स्रवन दै, तनक रही उजियारी ।।
जैसी तुमहिं चोंप, तैसीयै उनहिं जानि ,
मोहि संतोष आनि, जाउँ वलिहारी ।
धीर धरहु मन, पीर सहहु तन, तुम जु कहावत—
सूर सब ही विधि, कहा करै वह नारी ।।
अरबरात, हौं अब ही देखि आई ,
बिकट बीथिनु धाई, देह न सिंगारी ।
'व्यास'की स्वामिनि दामिनि सी चमकति,लखी न परति,
अँग - अँग लपटानी बिहरत बिहँसि बिहारी ।।५३६।।

## ४३. सखी के चोज के वचन—राग कमोद

कहि या सों तोहिं कौन सिखाई ।
तू गोरी यह स्याम किसोरी, धन्य तुम्हारी माई ।।
इहिं वन कब कौ वास तुम्हारौ, कहि मो सों समझाई ।
अदभुत रूप तुम्हारौ देखत, नैननि नहीं अघाई ।।
तुम राधा मोहन हू तें सूझत अग-अग अधिकाई ।
कोटिक कवि रसना पावैं हू , मुख-छवि कहत न जाई ।।
इतनौ सुनत मान तजि मानिनि, कौतिक देखन आई ।
'व्यास' स्वामिनी नागर हँसि कैं, सरस हियैं लपटाई ।।५४०।।

राव देवगिरि

आज वन एक कुँवरि वनि आई ।
ताहि देखि रीझे मनमोहन पिय, ता तें तू न मनाई ।।
बाजत ताल मृदंग सग उहि, अग सुधंग दिखाई ।
गावति, हस्तक-भेद दिखावति, नख-सिख स्याम वनाई ।।

रास-रसिक सौं हिलमिलि खेलति,सब विधि सुघर सुहाई ।
मोहिं पत्याहि न, तौ तू ही चलि, बलि वृषभान-दुहाई ॥
वचन मानि धुनि सुनि दुख-सुख करि,सहचरि उर लपटाई ।
बिन कुच सकुच समझि'व्यास'स्वामिनी,हँसी रसिक रिझाई ॥५४१॥

राग बिलावल

ऐसी कुँवरि, कहाँ पिय पाई ।
राधा हू तें नख सिख सुंदर, अब लौं कहाँ दुराई ॥
का की नारि, कौन की बेटी, कौन गाँव ते आई ।
सुनी न देखी ब्रज - बृंदावन, सुधि-बुधि हरति पराई ॥
या कौ सुभग सुहाग भाग अति, भाम जुवति मन भाई ।
या ही के रस - बस ह्वै तुम, वृषभान-सुता बिसराई ॥
यह विनोद सुनि देखन आई, रवकि कंठ लपटाई ।
'व्यास' स्वामिनी बिहँसि मिली तहाँ,सरस सुधंग नचाई ॥५४२॥

राग धनाश्री

सुनि राधा,मोहन हौं दूती, कपट वचन कहि-कहि बौराई ।
तोहिं मनावन मोहिं पठै पुनि, दूती एक अनत दौराई ॥
मैं अपनौ सौ बहुत कियौ, पै कहा करौं लंपट अधिकाई ।
अति सूरौ जो चनावचूरौ, तौ पूरौ गिरि भेद न जाई ॥
चलि हौं कौतिक तोहि दिखाऊँ,सुंदरि एक ललन पै आई ।
तोहू ते गुन - रूप - आगरी, मानहुँ रंक परम-निधि पाई ॥
इतनौ सुनि उठि चली अली सँग,रुचिकरि कुँवरि कंठ भुज नाई ।
अंगनि-अंग परसि हँसि दोऊ,'व्यास'गिरे आतुर मुसक्याई ॥५४३॥

राग गौरी •

सुनि गोरी, तैं एक किसोरी वन मे देखी जात[1] ।
ता बिनु दीन छीन हौं डोलत, कोऊ न बूझत बात ॥
तेरी सी उनिहारि, नारि के सबै लुभारे गात ।
चितवत चलत अधिक छबि उपजति,कोटि मदन-सर-घात ॥
तू अपनौ ब्यौरो कहि मो सौं, अधर नैन मुसिक्यात ।
'व्यास' स्वामिनिहिं वार न लागी, स्याम-कंठ लपटात ॥५४४॥

---

[1] यह पद 'किसोरी देखी बन में जात' स्थायी से भी प्रति (ग, च, छ), में दूसरी बार लिखा गया है ।

राग गौरी

मोहन की देही उलट रची री ।
भई स्याम तें पीत घरनि, दुख - तरनि प्रताप तची री ।।
नैननि - सर बूडत, विरह - दहन तें जरत बची री ।
हा राधे, रव स्रवन सुनत ही, अज हूँ न निठुर लची री ।।
चदन, चद, पवन, वन घन करि, दुख की रास सची री ।
तो विनु अनत न सरन मीत कहँ, मीति सभा बिरची री ।।
इतनी सुनि उठि चली अली सँग, अंग सुधंग नची री ।
'व्यास' स्वामिनी रति-रस वरषति,रति-रन-कीच मची री ।।५४५।।

राग बिलावल

कहँ न पत्यैहै कोऊ वात ।
स्याम काम - वस गौरे ह्वै गये, राधा के से गात ।।
जैसौई ध्यान धर्‌यौ तैसेई भये, अधर, गड, उरजात ।
नख-सिख अंग अनंग मोहियत, देखत नैन सिरात ।।
वह गुन - रूप तो हू में है सखि, फूल झरत मुसिकात ।
गज-मराल-गति निरखत मोहे, रति - मनसिज सघात ।।
अपनी जोरिहिं भेंट्यौ चाहत, ललिता की वलि जात ।
तैं ही रस में बिरस कियौ, अब कौन काज पछितात ।।
कंठ वाहु धरि चली अली कैं, सुनि अदभुत अकुलात ।
'व्यास' स्वामिनी परसत मोहन, धरनि गिरे लपटात ।।५४६।।

राग देवगंधार

कोऊ राधाहिं देहु जनाउ ।
ठाढ़ी सखी कुंज के द्वारैं, कुँवरि बेग दै आउ ।।
कौतुक एक अचभे कौ सखि, निरखत नैन सिराउ ।
इन तुम ऐसौ सुन्यौ न देख्यौ, कीजै या पर भाउ ।।
सुदरि एक हौन आई तव, सहचरि करि चित - चाउ ।
मेटन कहति कुटेव कुँवर की, छलवल करति सहाउ ।।
यह सुनि आनि पॉउ गहि भेंटि, मेटि दुख मुख दिखराउ ।
'व्यास' आस मोहन की पुजई, मिटि गयौ वात वढ़ाउ ।।५४७।।

राग सारंग

मोहन - मुख देखत छूट्यौ मान ।
नैन लालची हँसि लपटाने, छवि मह दव्यौ सयान ।।

मंद हँसनि सब कौ धीरज हरि, चित चेत्यौ करि गान ।
घूँघट - पट उभयौ चलि सैननि, लग्यौ मैन कौ बान ॥
विकल जानि,गहि पानि,आनि उर, विरच्यौ सुरत-वितान ।
'व्यास' स्वामिनी पियहिं सुनायौ, रति-रन कौ जु निसान ॥५४८॥

## ४४. अभिसार— राग कमोद

मोहनी मोहन की प्यारी ।
सुरत सेज, लै चली अली सँग, कोटि चंद-चाँदिनी उज्यारी ॥
नारीकुंजर कौ लहँगा, अँगिया कारी झूमक सारी ॥
कंकन, किंकिनि, नूपुर बाजत, लाजत कोटि-काम बलिहारी ।
अँग-अँग सोभित नाना भूषन, सहज रूप-गुन - गान सिंगारी ॥
दृष्टि कमल-दल पथ रच्यौ पिय,हिलगनि उरज माँह अनियारी ।
'व्यास'स्वामिनी के सँग विहरत, विरह चमूँ अनियास विडारी ॥५४६॥

रजनीमुख सुखरासि चली ।
पिय सुरति - सेज सजि स्याम, बाम अँग रँगी अली ।
बदन चंद कर रंजित, विविध सुगंध सुवासित कुंज गली ॥
कुमकुम-रज-कपूर - धूर पर, चरननि परसत चंपकली ।
सेज रचत उझकत द्वारै, हँसि भेटत, मोहन करमवली ॥
ताल तमालहिं अरुझी ललना,कनकलता.कुच फलनि फली ।
रग रह्यौ क्यों कह्यौ परै, देखत दुरि सुखहिं'व्यास'वृपली‡॥५५०॥

राग कान्हरौ

चलत तू भेद की माई चाल ।
रचि-रचि चरन धरति मति उपजत, देखि लजाने कीर-मराल ॥
किंकिनि-कंकन-नूपुर-धुनि सुनि, नटत मृदंग सुधग सुताल ।
हस्त-कमल हस्तकनि दिखावत, मनु मिलवत अरु बाहु-मृनाल ॥
अचल माँझ न चचल कुच-घट,मटकि चटकि चित हरत रसाल ।
मुरि मुसक्याति भाँति सौं चितवत, काम करत स्यामहिं बेहाल ॥
गावत, काम-बान तकि मारत, विथकित मोहन-मन मृग-माल ।
इहि विधि'व्यास'विहरि भामिनि सँग,जीवन कौ फल पायौ लाल ॥५५१॥

‡ परै 'व्यास' देपत सुपहि दुरि दुपली ( क )
देखत दुरि सुखहिं 'व्यास' वृपली ( ग च, छ )

राग बिलावल, बिहागरौ

बिहरत गौर - स्याम सरीर।
कुसुम - कुल सयनीय रचि, कमनीय भूषन - चीर॥
सीत सीकर - निकर, मंजुल कंज - कुंज - कुटीर।
नदति भृंग, कुरंग, केकी, कोक, कोकिल, कीर॥
बिकच, वकुल, गुलाब, चंपक, केतकी, करवीर।
तरनिजा बल बीच कल, पट वास वहत समीर॥
चंद्र - किरनि तुषार - मंडित, विटप दल वा नीर।
हरित गिरि - भू - पथ पंकित, स्रवत गो-धन - छीर॥
अमित नव कपूर, कुमकुम, मृगज, मलय, उसीर।
बिमल बृन्दाविपिन बाढ़ी, सुख - नदी गंभीर॥
अंग - अंग अनंग - सायक, सहत नहिं तन पीर।
'व्यास' त्रास न करत स्यामा - स्याम रति - रन - धीर॥५५२॥

## ४५. श्री किसोरी जू के प्रेम के बचन—

राग मलार तथा कल्याण

बोल बँधान न मान करौ, अपराधहिं हौं न छमौंगी।
लवा-लूतरी अब न मानिहौं, देखत कछू* कहौंगी॥
दुरुख दुभाषहिं साख नहीं कछु,इकरुख दुखहिं डहौंगी।
आतुर होइ न चतुर स्याम सुनि, हौं फिरि पाँइ गहौंगी॥
बरबट लटपट गइत 'व्यास' की, प्रीतिहिं लै निबहौंगी॥५५३॥

राग जयतिश्री

कबहूँ अब न रूसिहौं प्यारे।
सदा तूठि हौं सुख दै प्रीतम, कृतिहिं न मानत कारे॥
तुम बडजीव, जीविका हौं, पिय ! तुम अखियाँ, हौं तारे।
तुम मन, हौ मनसा, तुम चित, हौं चिता प्रान-पियारे !
तुम सरीर, हौं अतरजामी, हौ धन, तुम रखवारे।
तुम विपई, हौं विपय, भोगता तुम, हौं भोग ललारे !
हौं चाँदिनी, चकोर तुम हौ,हम घन,तुम चातक वर न्यारे।
हौं जलरुह, तुम अलि, हौं जल, तुम मीन अधीन हमारे॥
हम - तुम बृंदावन की संपति, दंपति सहज सिंगारे।
'व्यासदासि' रस - रासि हमारी, लूटत कोटि चिसारे॥५५४॥

---

* कछू ( ग, च, छ ), कछु न ( क )

राग धनाश्री

सुनहि पिय. जिय तें हौं न रिसानी ।
तुम्हरे मन कौ मरमु लेत ही, अरु चित काज निसानी ।।
साँचे ही दुख पायौ, सुंदर मुख-कमल-कांति कुम्हिलानी ।
मेरौ कोप जानिबौ झूठौ, सदा मौन अभिमानी ।।
प्रगटी ऊपर सबै कालिमा, भीतर कौनैं जानी ।
उर न समाति विपति की संपति, सुनियत कपट-कहानी ।।
लेत उसास आस करि हरि-हरि कहि, सहचरि मुसिकानी ।
समुझि विनोद 'व्यास' की स्वामिनि, स्याम-कंठ लपटानी ।।५५५।।

राग कान्हरौ

मान करत मैं कीनौ, फिर पाछैं पछितानी ।
रस में विरस कियौ क्यौं प्रीतम, सुनत तुम्हारी करुना - बानी ।।
हम तुम एक प्रान द्वै देही, सहस सनेही ज्यौं पय पानी ।
कहनि,रहनि,गति,मति,रति एकै,प्रीति-रीति क्यौं जाति बखानी ।।
मेरौ तनु तुम्हरौ भूषन-धन, यहै हिलग सकल जग जानी ।
ता तें तुम सौं लाड़ करति हौं, जा तें तुम नाहिंन अभिमानी ।।
जो हौं करति सोई सब छाजत, तुम सौ पति. बन सी रजधानी ।
ललिता सी सहचरि अनुगत अब,'व्यासदासि'मम हाथ बिकानी ।।५५६।।

## ४६. सेज्या रस—

राग बिलावल

स्याम - सुंदरी सुवेस, बदन - कमल भँवर - केस,
वृंदावन पुन्य देस, नव नरेस प्यारे ।
कंठ बाहु मेलि केलि करत, हरत सब कौ मन,
डरत नाहिंन जोवन - जोर बिलसत न सम्हारे ।।
नव निकुंज, सुखनि पुंज बरषत अति हरषत दोऊ,
मंद हँसनि दूरि करत कोटि चंद उज्यारे ।
गावत कल, नाँचत थल, भृकुटि भंग, लोचन चल,
अंग - अंग रंग भरे भाँवते हमारे ।।
विचित्र पत्र - सेज रची, विविध माधुरी न बची,
निरखि मदन - घरनि लची, तन - पट न सँभारे ।
विनोद-रासि राधिका कौ कौतुक सखी वृंद देखि,
'व्यासदासि' दारुन दुख मेटि, प्रान वारे ।।५५७।।

राग बिलावल, बिहागरौ

बिहरत गौर - स्याम सरीर ।
कुसुम - कुल सयनीय रचि, कमनीय भूषन - चीर ।।
सीत सीकर - निकर, मंजुल कंज - कुंज - कुटीर ।
नदति भृंग, कुरंग, केकी, कोक, कोकिल, कीर ।।
विकच, बकुल, गुलाब, चपक, केतकी, करवीर ।
तरनिजा बल बीच कल, पट वास वहत समीर ।।
चंद्र - किरनि तुषार - मडित, विटप दल बा नीर ।
हरित गिरि - भू - पंथ पंक्ति, स्रवत गो-धन - छीर ।।
अमित नव कपूर, कुमकुम, मृगज, मलय, उसीर ।
बिमल बृन्दाविपिन बाढ़ी, सुख - नदी गभीर ।।
अग - अग अनंग - सायक, सहत नहिं तन पीर ।
'व्यास' त्रास न करत स्यामा - स्याम रति - रन - धीर ।।५५२।।

## ४५. श्री किसोरी जू के प्रेम के बचन—

राग मलार तथा कल्याण

बोल बँधान न मान करौ, अपराधहिं हौं न छमौंगी ।
लवा-लूतरी अब न मानिहौं, देखत कछू* कहौंगी ।।
दुरुख दुभापहिं साख नहीं कछु, इकरुख दुखहिं दहौंगी ।
आतुर होइ न चतुर स्याम सुनि, हौं फिरि पाँइ गहौंगी ।।
बरबट लटपट गइत 'व्यास' की, प्रीतिहिं लै निबहौंगी ।।५५३।।

राग जयतिश्री

कबहूँ अब न रूसिहौं प्यारे ।
सदा तूठि हौं सुख दै प्रीतम, कृतिहिं न मानत कारे ।।
तुम बड़जीव, जीविका हौं, पिय ! तुम अखियाँ, हौं तारे ।
तुम मन, हौ मनसा, तुम चित, हौं चिता प्रान-पियारे ।
तुम सरीर, हौं अतरजामी, हौं धन, तुम रखवारे ।
तुम विषई, हौं विषय, भोगता तुम, हौं भोग ललारे ।
हौं चाँदिनी, चकोर तुम हौ, हम घन, तुम चातक वर न्यारे ।
हौं जलरुह, तुम अलि, हौं जल, तुम मीन अधीन हमारे ।।
हम - तुम बृदावन की संपति, दपति सहज सिंगारे ।
'व्यासदासि' रस - रासि हमारी, लूटत कोटि विसारे ।।५५४।।

---

* कछू ( ग, च, छ ), कछु न ( क )

राग धनाश्री

सुनहि पिय, जिय तें हौं न रिसानी।
तुम्हरे मन कौ मरमु लेत ही, अरु चित काज निसानी ॥
साँचे ही दुख पायौ, सुंदर मुख-कमल-कांति कुम्हिलानी।
मेरौ कोप जानिवौ झूठौ, सदा मौन अभिमानी ॥
प्रगटी ऊपर सबै कालिमा, भीतर कौनैं जानी।
उर न समाति विपति की संपति, सुनियत कपट-कहानी ॥
लेत उसास आस करि हरि-हरि कहि, सहचरि मुसिकानी।
समुझि विनोद 'व्यास' की स्वामिनि, स्याम-कंठ लपटानी ॥५५५॥

राग कान्हरौ

मान करत मैं कीनौ, फिर पाछैं पछितानी।
रस में विरस कियौ क्यौं प्रीतम, सुनत तुम्हारी करुना - बानी ॥
हम तुम एक प्रान द्वै देही, सहस सनेही ज्यौं पय पानी।
कहनि, रहनि, गति, मति, रति एकै, प्रीति-रीति क्यौं जाति वखानी ॥
मेरौ तनु तुम्हरौ भूषन-धन, यहै हिलग सकल जग जानी।
ता तें तुम सौं लाड़ करति हौं, जा तें तुम नाहिंन अभिमानी ॥
जो हौं करति सोई सब छाजत, तुम सौ पति, वन सी रजधानी।
ललिता सी सहचरि अनुगत अब, 'व्यासदासि' मम हाथ बिकानी ॥५५६॥

## ४६. सेव्या रस—

राग बिलावल

स्याम - सुंदरी सुवेस, वदन - कमल भँवर - केस,
वृंदावन पुन्य देस, नव नरेस प्यारे।
कंठ बाहु मेलि केलि करत, हरत सब कौ मन,
डरत नाहिंन जोवन - जोर विलसत न सम्हारे ॥
नव निकुंज, सुखनि पुंज वरषत अति हरषत दोऊ,
मंद हँसनि दूरि करत कोटि चंद उज्यारे।
गावत कल, नाँचत वल, भृकुटि भंग, लोचन चल,
अंग - अंग रंग भरे भाँवते हमारे ॥
विचित्र पत्र - सेज रची, विविध माधुरी न बची,
निरखि मदन - बरनि लची, तन - पट न सँभारे।
विनोद-रासि राधिका कौ कौतुक सखी वृंद देखि,
'व्यासदासि' दारुन दुख मेटि, प्रान वारे ॥५५७॥

राग सारंग

विहरत नवल रसिक राधा संग ।
रचित कुसुम सयनीय, भामिनी - कमल बिमल, हरि - भृंग ।।
अधर - पान - परिरभन-चुंवन, विलसत कर जुग उरज उतग ।
नीवी बधन मोचत, सोचत, नेति वचन सुनि अधिक उमंग ।।
नैन सैन, परिहास-वचन कहि, हँसत लसत पुलकित भ्रुव-भग ।
कबहुँक प्यारो मुरली वजावति, मोहन अधर धरत मुख चग ।।
नवनिकुंज रति पुंजनि बरषत, सुख सूचत, नखसिख अंग-अंग ।
बीच-बीच पंचम सुर गावत, सुनि धुनि विथकित 'व्यास'-कुरग ।।५५८।।

राग सारंग

नमो नदनदन-घरनि व्रजजुवति मुकुट-मनि, राधिका सकल गुन रस-निवासे ।
राग-रागिनी गान, सप्तसुर पट ताल, सूलक लगिनि मान रग रासे ।।
सरद-ससि विमल निसि मृदुल पुलिनस्थली,
नलिन, अलि, हस कुल, पिक विलासे ।
अंग सुधंगमय निपुन अभिनय, नौतन वयनि, कल सयनि, मद हासे ।।
कुसुम-सयनीय पर कुँवर कमनीय भुज, कुचनि विच अधर मधु-रस विकासे ।
सुरत-रस-सिंधु मन मगन राधा-रवन, निरखि सखि वृंदावन 'व्यासदासे' ।।

राजत निकुंज-महल ठकुरानी ।
कुसुम - सेज पर पौढ़ी स्यामा, राग सुनत मृदु बानी ।।
ललिता चरन पलोटत, लाल - दृष्टि ललचानी ।
पॉइ परत सजनी के मोहन, हित सों हा - हा खानी ।।
भई कृपाल लाल पर ललिता, दें आज्ञा मुसकानी ।
आऔ मोहन, चरन पलोटौ, जैसै कुँवरनि जानो ।।
आज्ञा दई सखी कों प्यारी, मुख ऊपर पटतानी ।
वीन वजाय, गाय कछु तानन, ज्यों उपजै सुखसानी ।।
गावन लगे रसिक मन - मोहन, तब जानी महारानी ।
उठ वैठी श्री 'व्यास' की स्वामिनि, वृंदावन की रानी ।।५६०।।

४७. विहार—

राग सारंग

राधे जू अरु नवल स्यामघन, विहरत वन-उपवन, वृंदावन ।
ललित लता प्रति लता माधुरो, कुंज-पुंज फूले तिन के तन ।।
भँवर गुंज कोकिलाऊ न वोलत, मुनि - पछी वैठे समूह - गन ।
नैन चकोर भये देखत हैं, प्रेम - मगन भीजे तिन के मन ।।

मिथुन-हास-परिहास-परायन, कोक-कलानि-निपुन राधा-धन ।
रिझयौ नवल कुँवर वर प्यारौ, लै उछंग पुलकित, आनँद-घन ॥
हरिवंसी - हरिदासी बोली, नहिं सहचरि समाज कोऊ जन ।
'व्यासदासि' आगै ही ठाढ़ी, सुख निरखत बीते तीनों पन ॥५६१॥

राग सारग

विहरत राख्यौ रंग अँध्यारे ।
परे पीठ दै रूसत हू, दोउ लपटि भये नहिं न्यारे ॥
चंचल अंचल सनमुख ह्वै, लै उसास दै गारे ।
बरबट ही आँकौ भरि, बधन करि, हँसि नैन उघारे ॥
अति आवेस सुदेस देखियत, दूरि करत पट फारे ।
'व्यास' स्वामिनी रूठी तूठत, पिय के दुखहिं बिसारे ॥५६२॥

राग बिलावल

छबीले रंगनि अंग रचे ।
विहरत रसिक निकुंज - भवन में, रति-सुख-पुंज सचे ॥
कितव किसोर चोर लौं सरबस, लूटत रात पचे ।
अति आवेस मदन बैरी पर्ह, मारत भले बचे ॥
खडित गंड कपोलनि उमग, विदारत कुचनि लचे ।
जनु रन में जूझत ह्वै जोधा, तामस तमकि तचे ॥
आसन करत देत मुख बास, सैन रस ऐन मचे ।
मानहुँ रंग-महल मे नटवा, सरस सुधग नचे ॥
निरखि विनोद 'व्यासदासिन' के, नैन कमल विकचे ।
पुतरिनि मे प्रतिबिंबित जनु, मरकत-मनि-कनक खचे ॥५६३॥

राग सारग

अति सुख सुनत छबीली बतियाँ ।
क्रीडत कुँवर काम-कुंजनि पर, रति-रस-पुंज, सरद-ससि-रतियाँ ॥
कचुकि - नीवी-बधनि मटकत, पटु नागर - नट नाटक ब्रतियाँ ।
गौर-स्याम कर कलह करत हू, विलसत अपनी थतियाँ ॥
छलबल चुंबन करि परिरंभन, सैन चलनि अनभतियाँ ।
हँसत लसत भौंहनि मटकावत, उपजत गुन-गन - गतियाँ ॥
उर ते उरज न टरत, हरत दुख, मुख लटकत लट-पतियाँ ।
देखत 'व्यासदासि' बडभागिनि, नैन सिरावत छतियाँ ॥५६४॥

बृंदावन कुंज-कुंज केलि-बेलि फूली ।
कुंद - कुसुम, चंद, नलिन, विद्रुम-छबि मूली ।।
मधुकर, सुक, पिक, मराल, मृगज सानुकूली ।
अद्‌भुत घनमडल पर दामिनि सी भूली ।
'व्यासदासि' रंग-रासि देखि देह भूली ।।५६५।।

राग देवगधार

विराजत बृंदाविपिन बिहार ।
यह सुख बैननि कहि न परै सखि, नैननि कौ आहार ।।
गौर - स्याम सोभा - सागर कौ नाहिंन पारावार ।
बलि-बलि कहत, रहत पिय-हिय पर, पीन पयोधर भार ।।
सनमुख सैन - सरन सहि सुंदर, कीन्हे मार सुमार ।
सुधा-सिंधु मुख में बरषावत, बर बिधु अरुन उदार ।।
भुजनि भेंटि दुख मेटि बिरह कौ, बिहसत पर्‌यौ बिडारु ।
खर नख कुंदकली दसननि पई, छलबल नहीं उबार ।।
कुच - गहि चुंबन करत हरत मनु, कछू न राखत सार ।
पट - भूषन अंगनि के अंग, सुरत - रस - रंग सिंगार ।।
'व्यास' स्वामिनी, कुँवर कंठ पर मानहुँ चंपक - हार ।।५६६।।

राग सारंग

क्रीडत कुंज-कुटीर किसोर ।
कुसुम-पुंज रचि सेज हेज मिलि, बिछुरि न जानत भोर ।।
स्याम काम वस - तोरि कंचुकी, करजनि गहि कुच-कोर ।
स्यामा मुंच - मुंच कहि, खंडित गड अधर की ओर ।।
नागर नीवी - बंधनि मोचत, चरन गहि करत निहोर ।
नागरि नेति - नेति कहि, कर सौं कर पेलत गहि डोर ।।
मत्त-मिथुन मैथुन दोऊ प्रगटत, वरवट जोवन - जोर ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि निरखत,भये सखि लोचन चोर ।।५६७।।

विहरत दोउ ललना - लाल ।
रसिक अनन्य सरस सुख - कारन, वैरिन के उर-साल ।।
कुंज - महल में हेज सेज पर, चपक वकुल गुलाल ।
उडत कपूर - धूरि कुमकुम - रंग, अंगराग वनमाल ।।
गौर-स्याम परिरंभन रालत, पीवत वाहु - मृनाल ।
मानहुँ कनक - वेलि वेली सौं, उरझी तरुन तमाल ।।

कुच गहि चुंबन करत, डरत नहिं, पीवत अधर - रसाल ।
नीवी मोचत नेति वचन सुनि, सोचत नहीं गुपाल‡ ॥
जघनि परस पुलकावलि वेपथ, कल कूजित नव बाल ।
भृकुटि - विलास हास मृदु बोलत, डोलत नयन विसाल ॥
उरजन पर कच सोभित,जनु कमलनि पर चुगत† मराल ।
रति-विपरीति राधिका निरतति, बजति नीवी जति ताल ॥
अंग सुधंग रंग - रस बरषत, हरपत सहचरि जाल ।
वृंदाविपिन राधिका - मोहन, 'व्यास' आस प्रतिपाल ॥५६८॥

राग बिलावल

स्याम गूजरी कहाँ,अति कोमल सरल किसोर ।
सुनि सुकुँवारि कहाँ अति कठिन, कुटिल नख-सिख अँगतोर ॥
कहाँ कपोल गोल मृदु मंजुल, कहाँ नखर रस कोर ।
कहाँ बिंबाधर जलधर सम, कहाँ दसन अन्यारे ओर ॥
कहाँ कुँवर कौ साधु हृदय, कहाँ तव कुच पीन कठोर ।
कहाँ अनुराग, सनेह कहाँ दृढ़ बाँहनि बंधन जोर ॥
कहाँ दीन आधीन, कहाँ तुव बंक नैन चित-चोर ।
'व्यास' स्वामिनी रसिक प्रीत के नाते कह्यौ सुथोर ॥५६९॥

राग कल्याण

ललन की बतियाँ चोज सनी ।
परम कृपाल चितै करुनामय, लोचन - कोर - अनी ॥
उमगि ढरे दोऊ सुरत - सेज पै, टूटी तरकि तनी ।
परम उदार 'व्यास' की स्वामिनि, बकसति मौज घनी ॥५७०॥

राग सारंग व बिहागरौ

वृंदावन सुख-पुंजनि बरषत कुंजनि-कुंज बिहार ।
तहाँ सेज पर दोऊ बिहरत, जीवन - प्रान - अधार ॥
अंगराग, भूषन - पट भूषित, नख सिख - सजि सिंगार ।
अति आतुर चातुरता बिसरी, लूटत मदन - बिकार ॥
सोई - सोई करत न डरत हठीले, जोई-जोई परत विचार ।
मानहुँ कनक - कामिनी कौतुक, जूझत सुभट जुझार ॥
किंकिनि-नूपुर - धुनि सुनि प्रमुदित, उपजत कोटिक मार ।
मानहुँ निडर नट पद पटकत, तोरत अति गति तार ॥
बिंबाधर - जलधर झर लायौ, बढ़े सुरत के सार ।
'व्यास' स्वामिनी कुच-तुंबनि पर, हरें - हरें कीने पार ॥५७१॥

---

‡ गुपाल (ग), गुलाल (क, च, छ) † चुगत (क); चुग (ग, च, छ)

पिय - मधुपर्हि मधु प्यावति,ज्यावति राधा कमल - कली ।
अधर - माधुरी छिन न तजत, सेवत कुच कुंजगली ॥
मनहुँ हेम ऋतु हित न तज्यौ, चितु दै नहिं विचली ।
संतत सरद, वसंत कंत कहँ, रति - सुख फलनि फली ॥
सहज प्रीति, रस - रीति - सरोवर, सोभा अंग भली ।
'व्यास' स्वामिनी के रस वस भे, मोहन करम वली ॥५७२॥

राग सारंग

स्याम कैं गोरी सहज सिंगार ।
कंचन तन, हीरा दसनावलि, नख मुकता सुखसार ॥
कुच-कलसन महँ प्रान-रतन धरि, अधर-सुधा आधार ।
चरन सिरोमनि कर, नैननि धरि, भुज चंपक मनि-हार ॥
अंग - अंग सेवा रस मेवा, बन - विहार आधार ।
परिरंभन पट - भूषन चुंबन, चितवनि हँसनि भँडार ॥
पिय के गंड अधर, रसना, मुख सुखमय जूठौ थार ।
'व्यासदासि' दिन पीक पियत, वडभागिनि लेत उगार ॥५७३॥

राग सारंग व बिहागरौ

सखि अनुसरत स्याम रिसात ।
समझि अनादर रसिक उजागर, कंठ - उर लपटात ॥
नैंक टेढी भौंह के डर, नैननि नीर चुचात ।
मनहुँ मुक्ता चुनत वाल मराल, चिंचु न मात ॥
मनहुँ कंचन - कमल के रस - लोभ, अलि अरुझात ।
वदन चुंबन करत बरवट, सुनत परिभव बात ॥
कुटिल लोचन देखि तिहिं छिनु, स्रवन स्रम-जल गात ।
मनहुँ चंद तुषार बरषत, सरद पुरइन पात ॥
पीठि दीनैं होत सनमुख, करनि गहि उरजात ।
मनहुँ जुग जलजात उपवन, हंस - चरन सुहात ॥
अब न ऐसौ मान कीजै, नमित कैतव गात ।
'व्यास' प्रभु की गति न जानत, बिरस कवि सनिपात ॥५७४॥

राग कमोद

अंग - अंग रंग भरे, सुरति - समर - खेत खरे,
गौर - स्याम काम - धाम कुंज - पुंज राजैं ।
सैना छवि, सैनक फवि, आगैं सजि उरज,
वृंदावन वीर खेत चीर कवच साजैं ॥५७५॥

निरखि सखि, स्यामा विहरति पिय सों।
मुख महँ अधर, नाहु बाहुन महँ, बिछुरत नाहीं कुच जुग हिय सों ॥
लट में लट, पट मे पट अरुझे, तन मे तन, मन में मन हिय सों।
मिलि बिछुरी न 'व्यास' की स्वामिनि, ज्यौं खाँड़ मिलि पिय सों ॥५७६॥

## ४८. विपरीत-विहार—

राग देवगधार

आज बन विहरत जुगल-किसोर।
सुरत रास नाँचे सब रजनी, बिछुरत नाहिन भोर ॥
कामिनि कुटिल तमकि तन झूलति, रति बिपरीति हिलोर।
कामी करत बयारि, स्रमित प्यारी बसनाचल-छोर ॥
बिगलित केस कुसुम-कुल बरषत पिय पर, जनु घन घोर।
अधरामृत माते कोऊ काहू गनत न, जोवन-जोर ॥
हरि-उर ऊपर बिलसत दोऊ, पीन पयोधर टोर।
मानहुँ गौर-स्याम सुख-सागर, तरलित तुंग हिलोर ॥
मंद हास परिहास-परायन, भ्रकुटि कुटिल चित-चोर।
बिबि मुख-चंद-सुधा-रस पीवत, लोचन चारु चकोर ॥
कबहूँ कामिनि के हरि पाँइन, लागत लेत निहोर।
झिलत, मिलत, सुख निरखत 'व्यास' हिं, आनँद बढ़्यौ न थोर ॥५७७॥

आज बन विहरत जुगल-किसोर।
सघन निकुंज-भवन महँ विहरत, सहज सयान प्रीति नहिं थोर ॥
गौर-स्याम तन नील-पीत पट, मोर-मुकुट सिर डोर।
भूषन, मालावलि, सज मृगमद, तिलक भाल भरि ओर ॥
प्रथम अलिंगन-चुंबन करि, अधरन की सुधा निचोर।
मानहुँ सरद-चंद की मधु, चातिक तृषित चकोर ॥
मंद हँसन मन मोह्यौ भृकुटिन, नैननि चित बितु-चोर।
करजनि जुगल उरज-रस-आतुर, कसि कंचुकि-बँद तोर ॥
कोमल मधुर बचन-रचना रचि, नागर नीवी छोर।
सरस जघन परसत सुख उपजत, कुँवरि हँसी मुख मोर ॥
कोक-सुरत-रस बीर धीर दोऊ, कहत रहत हो, हार।
सिथिल नैन पिय के देखत, विपरीति 'व्यास' रस-रति गोर ॥५७८॥

राग सारग

वन विहरत वृषभान-किसोरी ।
कुसुम - पुंज सयनीय, कुंज कमनीय, स्याम -रँग वोरी ।।
नीवी-ग्रथन छोरत, मुख मोरत,पिय चिबुक चारु टकटोरी ।
ओली ओढ़ि खोलि चोली, दुख मेटि भेटि कुच जोरी ।।
सरस जघन दरसन लगि,चरन पकरि हरि कुँवरि निहोरी ।
मदन - सदन कौ वदन विलोकत, नैननि मूँदति गोरी ।।
केस करषि आवेस, अधर खडित, गडनि झकझोरी ।
रति विपरीति, पीत छवि स्यामहिं,फवि गई अंगनि रोरी ।।
विविध बिहार माधुरी अदभुत, जो कोऊ कहै सु थोरी ।
जाहि प्यास या रस की ता सों, 'व्यास'प्रीति नित जोरी ।।५७६।।

राग जयतिश्री

गोरी-गोपाललाल विहरत वनवासी ।
सघन कुंज तिमिर - पुंज हरत, करत हाँसी ।।
अधर - पान - मत्त, नैन - सैन भुव - विलासी ।
अकोर उरज दै किसोर, बाँधे लट - पासी ।।
कच धरि हरि चुंवन करि, भुजन वीच गाँसी ।
कर अचल चंचल अति, हित की निजु दासी ।।
विपरित रति रंग रचे, अंगनि छवि भासी ।
'व्यास' निरखि मुदित, निगम - सिंधु - सींव नासी ।।५८०।।

राग बिलावल

निरखि सखि ! विविमुख, नैन सिरात ।
रति विपरीति मीत स्यामल पर, सोभित गोरे गात ।।
लट में लट, पट में पट अरुझे, उर में उर नव जात ।
मुख में अधर, नाहु बाहुनि में, सुदृढ़ बँधे, वलि जात ।।
चद-वदन रस नदकिसोर - चकोर पीवत न अघात ।
'व्यास' स्वामिनी पिय सँग विहरति, मान-सीस दै लात ।।५८१।।

विहरत राधा कुंज लसी री ।
सीस सुगंध, मंद मलयानिल, सीतल सरद - ससी री ।।
करुनारस वरुनालय नख-सिख, मोहन अग गसी री ।
विपरित रति वितरति पिय ऊपर, अधर - सुधा वरसी री ।।
मानहुँ पावस ऋतु कौ आगम,घन - दामिनि विगसी री ।
रूप - सील - गुन सहज माधुरी, रोम - रोम वरसी री ।।
यह छवि 'व्यास' सेप-चतुरानन वरनत वैस खसी री ।।५८२।।

राग कल्याण

रूपवती, रसवती, गुनवती राधा प्यारी,प्रकट करत अति सरस सुधग।
उरप, तिरप, गति - भेद लेति अति, नटवति, मिलवति तान-तरंग॥
रिझवति मोहनलालहिं छाती सों लगाइ लेति,देति अधर-मधु प्रीत अभंग।
कोकवती रति विपरित गति वितरति, निरखत'व्यास'हिं सुख अँग-अंग॥

राग गौरी

प्रगटत दोऊ सुरत सुधग।
नव निकुंज - मंदिर मृदु तालिम, उपजत कोटिक रंग॥
मनिमय वलय किंकिनी, नूपुर, वाजत ताल - मृदंग।
उरप - तिपर, आलिंगन - चुंबन, लेत सुलप अँग संग॥
अलग लाग आतुर नागर नट, कर जुग उरज उतंग।
रति विपरीत मान भईं नागर, दसन अधर अनुषंग॥
लोचन लोल विलोल चरन - कटि, मंद हास, भ्रू - भंग।
यह छवि कहत 'व्यास' कवि भूलत, सेप अनंत अनंग॥५८४॥

## ४६. सुरत-युद्ध—

राग नट

मानौ माई, काम - कटकई आवत।
मद गयंद चंचल आगैं दै, अंचल ढाल ढुलावत॥
घूँघट - छत्र छाँह, विगलित कच, मानौ चौंर ढुरावत।
कुच जुग कठिन सुभट,कवची-पट सजि, लट-असि चमकावत॥
कोकिल सी धुनि गावति, कीर धीर सहनाइ बजावत।
झाँझि भारही, रुंज भँवर, नूपुर नीसान बजावत॥
अंग - अंग चतुरंग सैन - रव, नव नागरहिं चुरावत।
'व्यास' स्वामिनिहिं बाँह बोल दै,सहचरि हरिहिं मिलावत॥५८५॥

मदन दल साजैं प्यारी आवत।
रजनी मुख मो तन मुख कीनै, सघन निसान बजावत॥
कवची पहरि सुभट आगैं करि, मदन-गयंदै सनमुख लावत।
नैन बाँधि बानैत बने अति, उर काँपतु जग असि चमकावत॥
सनमुख धनुष-बान अनियारे, ऐंचत पनच कान लौं लावत।
मोहिं प्रवीन जानिकैं इकलौ निदरनि, राग मलारनि गावत॥
जोवन मदमाती नहिं सकुचत, कोऊ बीच करहु डरपावत।
कहि व्यौरौ हँसि,जोरि बसीठी,'व्यास'सखी दै बाँह मिलावत॥५८६॥

राग षट

गौर - स्याम बाने तनैंत सजि, सनमुख चमूँ चली ।
बाम अंग तामस तकि तमके, सुनत दाम तवली ।।
अपनी जय-जस कहि ,ममिता करि, जूझत जुगल बली ।
बिरद बिबस चमकनि आयुध की, सोभा लगत भली ।।
कुच, कपोल, कर, अधर, नैन, भुव की मति-गति बदली ।
स्रमित परस्पर अमृत पिवावत, ज्यावत मिथुन-थली ।।
'व्यास' किसोर भोर नहिं बिछुरत, कोक-कला-कुसली ।
रसिकनि की रसना रस चाखत, बिकल बिरस बगली ।।५८७।।

राग मारू

आजु अति कोपे स्यामा-स्याम ।
वीर खेत बृंदावन दोऊ, करत सुरत - संग्राम ।।
मर्मनि कंचुकि-वर्म, सुदृढ कुच चर्मनि, लट करवाल ।
अंग-अंग चतुरंग सैन (वर), भूषन रव-दुंदुभि-जाल ।।
गौर - स्याम बानैत बने, निजु बिरदावलि प्रतिपाल ।
अचल चंचल धुजा-पताका, (छबि) केस चमर बिकराल ।।
भौंह - धनुष तें छूटत चहुँ दिसि, लोचन - बान बिसारे ।
भेदत हृदय - कपाटनि निर्दय, तोवर उरज अन्यारे ।।
दसन-सक्ति, नख-सूलनि बरषति, अधर, कपोल बिदारे ।
घूंघट, घुघी, मुकुट, टोपा, कवची, कंचुक भये न्यारे ।।
जीती नागरि, हारे मोहन, भुज संकट मे घेरे ।
पीन पयोधर, हार नितंब, प्रहार किये बहुतेरे ।।
प्रनय-कोप बोली कैतव, अपराध किये तैं मेरे ।
परम उदार 'व्यास' की स्वामिनि, छाँडि दिये करि चेरे ।।५८८।।

राग षट

जोवन-बल दोऊ दल साजत, राजत खेत खरे ।
गौर - स्याम सैनिक सनमुख, रजनीमुख कोप भरे ।।
दस नख - बान प्रहार सहत दोउ, उरज - सुभट न टरे ।
भागत नहिं लागति छति अधरनि, दसनायुध निदरे ।।
नैन - सिलीमुख छूटत, अंगनि फूटति डर न डरे ।
मानहुँ मत्त गयंद - गयंदिनि, वन अहँकार परे ।।
तन सों तन, मन सों मन अरुझ्यौ, धीर न प्रभु बिचरे ।
'व्यास' हँसत दोऊ कुंज - सैन ते, प्रात समय निकरे ।।५८९।।

सुरत रन स्यामा-स्याम जुझार ।
वीर खेत वृंदावन विरचे, कुंजराज के द्वार ॥
नख-सिख अंग सुभट दल साजैं, भूषन पट सिंगार ।
सेज सुरति आरूढ़ गूढ़ गति, उपजति कोटि विकार ॥
कर उरजन सों लरत, टरत नहिं, लागत नख-सर सार ।
सनमुख अधर, दसन सहि जूझत, खंडित गंड उदार ॥
घूमी-घूमि सुभट दोऊ जन, रोस भरे न टरे सुकुँवार ।
अति आवेस केस विगलित, गिरत न लागी वार ॥
बाँधि चतुर भुज-पासि परस्पर, गौर - स्याम सुख लार ।
'व्यास' स्वामिनी के रसवस, हरि कीने मार सु मार ॥५६०॥

राग विहागरौ

सुरत-रन वीर दोऊ धीर सनमुख लरत ।
इतहिं नागरि कुँवरि, उतहिं नागर कुँवर ,
मल्ल प्रति मल्ल अँग सग तालिम करत ॥
अग प्रति अंग सैनिक सुभट साजि-दल,वलय नूपुर-घोष, रोष-नीसान हत ।
दसन तोमर सकति सूल,लागत हूल,अधर खंडित,गंड पीक,स्रोनित स्रवत ॥
कुंज-सयनीय रथ-रूढ, सारथि सखी गूढ,विगलित केस-चँवर धुज फरहरत ।
खर नखर वान छूटत,कवच कंचुकी,सुदृढ फूलत उरज,सूर नहिं डर डरत ॥
वाहु जुग वधननि बाँध नँदनंदनहिं,राधिका जयति आचरति विपरीति रत ।
रमित संग्राम भर, स्रमित स्यामहिं जानि ,
'व्यास' निज दासि कर-कमल अंचल चलत ॥५६१॥

राग कल्याण

मेरे तनु चुभि रहे अंग अन्यारे ।
टारे हू नें टरत न सुंदरि, उर ते पीन पयोधर भारे ॥
मेरे नैन - कुरगनि वेधत, तेरे लोचन - वान विसारे ॥
तेरे दसन प्रचंडनि मेरे, अधर गंड खंडनि कर डारे ॥
अति निसंक तेरे खर-नखरनि, मेरे गातनि अग सिंगारे ।
नख-सिख कुसुम विसिख सर वरषत, 'व्यास'स्वामिनी तो सों हारे ॥

बाँके नैन अन्यारे वान ।
चितवनि फंदनि महँ मोहन - मृग, अरुझ गिर्‌यौ विनु गान ॥
कियौ महाउ अधर करुना करि, दियौ सुधाधर - पान ।
गहि-भुजमूल कुचनि बिच राखे वाहु, नाहु के प्रान ॥
रति-रन मिथुन लरत भट दोउ, बाजत दाम निसान ।
'व्यासदास' के नैन - चकोरी, पीवत कोकिल - गान ॥५६३॥

तृतीय परिच्छेद

# समय के पद



## १. श्री गुरु-मंगल—

राग सूहौ, बिलावल ( रूपक ताल )

जय-जय श्री गुरु सुकल - बंस उदित भयौ।
ऊग्यौ है जस-भान, तिमिर जग कौ गयौ॥
गयौ जग कौ तिमिर सजनी, ताप तीनौं स्रम घटे।
पंच रस कौ तत्व लै, सिंगार प्रेम सुखनि जटे॥
पियत निसदिन तत्सुखी सुख, नवल तन सहचरि नयौ।
जय-जय श्री गुरु सुकल-बंस उदित भयौ॥
जय-जय श्री गुरु सुकल,भक्ति हित अवतरे।
कर्म-ज्ञान कौं छाँडि, प्रेम-पथ अनुसरे॥
अनुसरे प्रेम सुपंथ दृढ़, आगम - निगम कथि जो कह्यौ।
सुनि गिरा अगनित जीव उधरे, भक्ति-रस भक्तनि-लह्यौ॥
लोभ - रत अरु क्रोध कामी, चरन परसत सब तरे।
जय-जय श्री गुरु सुकल भक्ति हित अवतरे॥
जय-जय श्री गुरु सुकल सहचरी प्रिया की।
सदा बसैं नव कुंज चाह लखि पिया की॥
पिया उर की जानि बपु दो, प्रान एक सहज सदा।
दोऊ रस बिबस जब होत सजनी,प्रेम-रस छबि छकि-मदा॥
बौरात से बिबि बचन बोलैं, सुधि नहीं कछु जिया की।
जय-जय श्री गुरु सुकल सहचरी प्रिया की॥
जय-जय श्री गुरु सुकल,मोहिं सरबसु दियौ।
उरझे प्राननि प्रान निवारत सुख हियौ॥
हियौ सुख धसि चाह सजनी, जुगल हिय दरसाइयौ।
अंग - अगनि चछु - रसना, प्रीत सौं उर - लाइयौ॥
दई 'व्यासदासि'हिं पीकदानी, बास दंपति हिय नयौ।
जय-जय श्री गुरु सुकल मोहिं सरबसु दियौ॥५८४॥

## २. श्री राधा मंगल—

राग अलैया, बिलावल ( मूलताल )

श्री वृषभान-किसोरी सुंदरि, वृंदावन की रानी जू।
चंद-बदन, चंपक - तन गोरे, स्याम - बरनि जग जानी जू॥
सुक सनकादिक नारद जाकी, गुपति रति-गति पहिचानी जू।
ताकी महिमा श्री हित हरिवंस, रसिक जयदेव बखानी जू॥
ताहि 'व्यास' कैसैं कै बरनै, हरि सुदरि मति दैहै जू।
जो नर-नारी भगति चाहि है, सो निसदिन सुनि कैहै जू॥
राधा-मंगल नाम अनभतौ, पतितन कौ पावन है जू।
रुचि करि गावत हरिहिं सुनावत, सो वृंदावन में बसि है जू॥
जो कोऊ कोटि कलप लहुँ, जीवै, रसना कोटिक पावै जू।
तदपि रुचिर बदनारविंद की, सोभा कहत न आवै जू॥
कोटि मदन - लावन्य सुभग तन, मोहन के मन भावै जू।
नाँचति गावति क्रीडति नागरि, पिय नागरहिं रिझावै जू॥
नख-सिख सुंदरता की सीवाँ, कौतिक अवधि किसोरी जू।
रसना एक अनूपं[|] रूप गुन, जो कछु कहैं सो थोरी जू॥
निसदिन कुंज-भवन प्रीतम सँग, सुरत-सिंधु महँ बोरी जू।
एक प्रान द्वै देह रीति यह, प्रीति सबनि सो तोरी जू॥
सहज सिंगार लाड़िली सुंदरि, उपमा तरुनी को है जू।
विविध विलास हास रस बरषत, सैननि मोहन मोहै जू॥
झूमक सारी, कारी अँगिया, पीन पयोधर सोहै जू।
कनक-कमल की कली अली जुग, अनी अन्यारिन मन पोहै जू॥
केस सुदेस अलक घुँघराले, तरल तिलक भौहनि मटकै जू।
ऐन नैन की सैन अन्यारी, प्रीतम के उर खटकै जू।
बेसर गजमोती झलकत, उर कारी लट लटकै जू॥
अरुन कपोल विलोल तरकुली, खुटिला चुटिलहिं हटकै जू।
दारयौं-दसन विंब सरसाधर, वदन सदन बीरी जु रची जू॥
मधुर बचन कोकिल सी कूजति, पिय स्रवननि सुख-रासि सची जू॥
बलि-बलि जाऊँ मुखारविंद की, कोटि मदन-सोभा न बची जू।
चितवनि ऊपर सब जग वारौं, जा मो विधि बेकाज पची जू॥

---

| अनूप ( ग ), अनेक ( च, छ )

पोति जँगाली गरे लरैं द्वै, मुक्ताफल उर माला जू ।
चौकी चमकति कुच बिच मृगमद, तिलक कियौ गोपाला जू ॥
बने नवैया अति चौपहलू, सोभित बाहु - मृनाला जू ।
कर कंकन पौंची मखतूली, चचरि चुरी जु रसाला जू ॥
मेंहदी नखनि, अँगुरियन मुँदरी, नग अगनि अति छाया जू ।
हरि ससार बासना सृंखल तजि, बाँधे राधा भाया जू ॥
आदि अंत छूटत नहिं जैसैं, विषयनि बाँधति जाया जू ।
हाव भाव करि पिय पर बरषति, रति-सुख पोषति काया जू ॥
कटि केहरि किंकिनि तिरनी, जघन नितंबनि भारी जू ।
चरन महावर, नूपुर बाजत, मनि - चूरा चौधारी जू ॥
नख-सिख पर भूषन सौंधे भूषित, पिय कुँवरि सिंगारी जू ।
'व्यास' स्वामिनी के पद-नख की, कमला करति न सारी जू ॥५६५॥

**३. ब्याहुलौ—** राग जयतिश्री

मोहन मोहनी कौ दूलहु ।
मोहन की दुलहिनि मोहनी सखी, निरखि-निरखि किनि फूलहु ॥
सहज ब्याह उछाह, सहज मंडप, सहज जमुना के कूलहु ।
सहज सवासिनि गावति नाँचति, सहज सगे समतूलहु ॥
सहज कलस कंचन कल भाँवरि, सहज परस भुजमूलहु ।
सहज बने सिरमौर, सहज भूषनि तन, सहजई नवल दुकूलहु ॥
सहज दाइजौ बृंदावन - धन, सहज सेज - रति झूलहु ।
सहज सनेह रूप - गुन 'व्यास'हिं, सपनैं हू जिनि भूलहु ॥५६६॥

राग गौरी

सहज दुलहिनी श्री राधा, सहज साँवरौ दूलहु ।
सहज ब्याह बृंदावन, निरखि - निरखि किनि फूलहु ॥
सहज कुंज सुख - पुंज, महल मंडप छाये ।
सहज सवासिन दासिन, हरषि मंगल गाये ॥
गाइ मंगल कलस पूज्यौ, पाँइ परि बिनती करी ।
बलि जाऊँ सुखद मुखारबिंदहिं, देखत तन - वेदन हरी ॥
बिधि रवानी जगति जानी, जमुना कुल- देवी पूजी ।
कंचन-मनि मय बन भूमि बिराजै, और मति नाहीं दूजी ॥
बिटप - बेलि बुलाइ न्यौते, बिबिध बरन बनैं घने ।
फल फूल न्यौते देत, लाजै बरपि, मधु तन - मन सने ॥

लगुन सुहाई पून्यौ निस की, ससि-जुन्हाई फूलि रही ।*
तहाँ बाँधि कंकन सरद बिहँसी, हरद-केसरि-छवि लगी ।
रति लिखति मृगमद बदन मरवटि, देखि हँसि आपुन ठगी ।।
बाजे बाजत बैनु धेनु-धुनि, सुनि मुनि मोहे जू ।
ताल, पखावज, रुंज, ढाँफ, झप, झिरनाँ-रव सोहे जू ।।
मन सरस अन्हवाइ दोऊ, अंग पट भूषन सजे ।
निरखि वेस निमेष बिसरे, कोटि मनसिज मन लजे ।।
मोर-मुकुट सिर गुंजा मनि, झलक अलक घुँघरारे जू ।
स्रवननि कुंडल चमकत, सोभित गंड सुढारे जू ।।
दसन-दारयौं, बदन बिहसत, अधर-पल्लव छवि लगी ।
सुवासारी नाक बेसरि, लाल मोती मनि जगी ।।
नैननि अंजन-रेख अन्यारी, भौंहैं अति चंचला ।
पीत पिछौरी, सारी, चोली पर चौकी चल अंचला ।।
बाँधि अंचल गाँठि चंचल, राम-बेदी पर बने ।
सात भाँवरि देत सब निसि, अंग रंगनि मिलि सने ।।
अधर-सुधा ज्यौनार करत, न अघाने प्रीतम दोऊ ।
दरस-परस सुख-सुख दूधाभाती करत, न लखत कोऊ ।।
मोर-प्रोहित बोलि, जित-तित भँवर-भाटन जसु कह्यौ ।
कुल-बधू-कोकिल गारि दै, मनुहार करत न रस रह्यौ ।।
रूप-निधाना पलटत मुख पाना, चतुर सुजानी जू ।
घर बात लुटाइ मिली वृषभान-नंद की रानी जू ।।
करहिं कंकन, कटि सु किंकिनि, चरन नूपुर बाजहीं ।
मोहनी जोबन चाल देखत हंस-गन-कुल लाजहीं ।।
जुग-जुग दंपति रति-रस बरषत, अति हरषत ब्रजवासी जू ।
गावत गोपी मिलि, नाँचत हरिवंसी-हरिदासी जू ।।
यह ब्याहु बरनत-सुनत अति सचु, भगति-संपति पाइयै ।
'व्यास' वृंदाविपिन बसिकैं, बहुरि अनत न जाइयै ।।

राग सारंग

बिहरत वृंदाविपिन बिहारी ।
दूलहु लाल, लाडिली दुलहिनि, कोटि प्रान ते प्यारी ।।

---

* यह एक चरण (ग) प्रति तथा (च) प्रति में प्राप्य है, इसके जोड़ का दूसरा चरण उपलब्ध नहीं है ।

वाम गौर स्यामल कल जोरी, सहज रूप सिंगारी ।
कुसुम-पुंज कृत सैन कुंज महँ, चंद-वृंद अधिकारी ॥
कुँवर कुँवरि गहि चोली खोली, तिरनी तरलित सारी ।
नागरनट के पटहिं झटक, हँसि मटकत नवल दुलारी ॥
सुरति-समर महँ सनमुख राति, दोऊ अनी अनयारी ।
'व्यास' काम-वल जीते रति-रन, विहँसि वजावति तारी ॥ ५९८ ॥

## ४. श्री लाल जू की बधाई—

राग गौड़ मलार

गोपी गावति मंगलाचार ।
कान्ह कुँवर प्रगटे जसुदा कें, वाजत वैनु - पखावज - तार ॥
घर-घर तें वनि-वनि सब दौरीं, भूपन-पट सजि-सजि सिंगार ।
फल, मंगली, दूध, दधि, रोचन, हाथन सोभित कंचन-थार ॥
राधा लै वृषभान-घरनि मन, आई चंचल अंचल हार ।
विहँसे लटकन ललनहिं देखत, लोचन चार मिलत नहिं वार ॥
नाँचत ग्वाल हरषि हेरी दै, गाइ वुलाइ गिरत न समार ।
व्रज-जन घर-घर द्रव्य लुटावत, सरवस दीनौ नंद उदार ॥
मागध, सूत, वदीजन, प्रोहित, असीसत सवै सिंह-दुवार ।
'व्यासदास' के स्वामी प्रगटे, लाल उसास कँपे भुव-भार ॥५९९॥

राग सारंग

नंद - वृषभान के हम भाट ।
वदौं हो‡ व्रज-वल्लभ-कुल कों, मेट हमारी वाट ॥
भूपन-वसननि आज लुटावहु, अरु गायन के ठाट ।
ऐसौ देहु जु मोल लैंहि हम, मथुरा की सब हाट ॥
इद्र - कुवेर हमारे भाऍं, व्रज के गूजर-जाट ।
वढौ वस हरिवंस 'व्यास' कौ, वास चीर के घाट ॥ ६०० ॥

राग गौरी

चलहु भैया हो ! नंद-महर-घर, वाजति आजु वधाई ।
जनम्यौ पूत जसोदा रानी, गोकुल की निधि आई ॥
कोऊ वन जिन जाउ गाय लै, आवहु चित्र वनाई ।
करहु कुलाहल. नाँचहु - गावहु, हेरी दै-दै भाई ॥
छिरकत चोवा - चदन - वंदन, हरदी - दूब सुहाई ।
माखन - दूध, दही कौ कादौं, भादौं मास मचाई ॥

‡ वढो हो ( ग ), उदै भयौ ( च, छ )

नाँचत गोपी मंगल गावति, घर-घर तें सब आई।
विहँसत वदन, नैन-तन पुलकित, उर आनँद न समाई॥
बाजत झाँझ, मृदंग, चंग, डफ, बीना, बैनु सुहाई।
जय-जय धुनि बोलत, डोलत मुनि, कुसुमावलि वरषाई॥
परम उदार सकल ब्रजवासिन, घर-घर बात लुटाई।
जाचक धनी भये वडभागी, 'व्यास' चरन-रज पाई॥६०१॥
नंद-महर-घर बाजै बधाई, बाजै हो माई, बाजै बधाई।
जनम्यौ पूत जसोदा के घर. ब्रज की जीवनि आई।
नाँचत गोपी-ग्वाल रंगीले, अँग-अँग चित्र बनाई।
माखन, दूध, दही, हरदी लै, गोरस-कीच मचाई॥
बाजत ढोल, मृदंग, रुंज, आवज, उपग, सहनाई।
राइ गिरी गिरि अरु निसान-धुनि, तिहूँ लोक मे छाई॥
वृपभान राइ सुनि आइ, सबनि पहिराइ, चले सुख पाई।
रसिक अनन्य साधु सब फूले, आनँद हिय न समाई॥
सुर-नर मुनि जै-जै बोलत सब, चिरजीवौ जु कन्हाई।
देति वसन, पसु, मानिक,मोती, नंद-महरि घर बात लुटाई॥
ब्रज-वासी लूटत सब हारे, यह लीला अधिकाई।
गोकुल राज नंद-नंदन कौ, 'व्यासदास' बलि जाई॥६०२॥

राग टोड़ी चौताल व श्रीराग—

चिरजीवै यह महरि जसोदा! बालक तेरौ माई।
सुनहि नंद ब्रजराज भैया से, सरबसु खर्चु बजाउ बधाई॥
जीवन-जनम सफल भयौ तेरौ,जाकें जनम्यौ कुँवर कन्हाई।
लोक चतुर्दस भई भैया हो, ब्रजवासिनि की आज बड़ाई॥
माखन, दूध, दही, हरदी लै, गोपी - ग्वालन दूब बधाई।
नाँचत, गावत, करत कुलाहल, हेरी फेरी दै-दै भाई॥
तरुनी-तरुन तरल फूले सब, अति उदार घर बात लुटाई।
भई भावती बात भैया से, आजु कृपनता देहु बहाई॥
नारी पर - पुरषै नहिं जानति, पुरुप न जानत नारि पराई।
हँसि हाथा दै, लै कनियाँ कै. करत परस्पर नंद-दुहाई॥
भूपन-वसन परस्पर लूटत, खूटत नाहिं इत्ती बहुताई।
प्रोहित-भाट-जसौंदी-जाचक,महाधनिक भये सब सिधि पाई॥
कोऊ बन जिनि जाउ गाइ लै,आवहु नख-सिख चित्र बनाई।
खग,मृग, गिरि,तरु,सलिता फूली,'व्यास' आस करि कीरति गाई॥

राग टोड़ी

ग्वाल-गोपी नाँचत गावत, प्रेम मुदित जसुदा-सुत ज्यावत ।
फूले अंग न मात परस्पर, करत जुहार चारु सिर नावत ॥
श्री वृषभान सुनंद उपनंदहिं, आनंद में नंद बबा नचावत ।
अति उदार सर्वसु पसु-बसु दै, रुचि रोचन दधि-दूध बधावत ॥
नैननि-सैननि मटक लटकि हँसि, झटकत पटकत कंठ लगावत ।
सूपु उलारि उडेलहिं मुसकति,सुखमय मुख लखि आँखि सिरावत ॥
मार मच्यौ माखन - गो-दधि कौ, भादौं झर कादौंहिं मचावत ।
जय-धुनि सुनि कुसुमावलि बरषत, हरषत देव निसान बजावत ॥
कंसहिं दुख, साधुन सुख तन-मन,'व्यास' न त्रास, चरन-रज पावत ॥

राग आसावरी ( ताल सूधौ )

ब्रज-मंडलन दुख कदन जनम्यौ, जसुदा के माई आज ।
रंक मनौं निधि पाई, आनँद कह्यौ न जाई, बजत बधाई इकछत राज ॥
दूध-दधि-दूब लेत परस्पर, कंचन - मानिक - मोती-भूषन - गन-नाज ।
छिन-छिन लेन देत हू उमह्यौ, विमुख नंद कौ नंदन भयौ, गरीब-निवाज ॥
कंचन-कलस रस भरे सिर धरि चलीं, मुदित मंगल गावैं जुवति-समाज ।
गाइ सँवारि ग्वाल अँग-सँग हेरी देत फेरी दै,नाँचत भयौ है भैया सब काज ॥
जै जै जै कहत चहुँ दिसि मुनि-मानव,प्रगट्यौ रसिक कुँवर सिरताज ।
'व्यास'से पतित अगनित भवतारिबे कौं,राधिका-रवन भयौ सिंधु कौ जहाज ॥

## ५. श्री लाड़िली जू की बधाई—

राग सूहौ

सुख वृषभान जू के द्वारैं ।
जहाँ राधिका-स्याम विराजत, अंग अनंग सिंगारैं ॥
विकट साकरी-खोर फिरत दोऊ, कुँवर-कंठ भुज डारैं ।
गिरत फूल सिर तें पद परसत, तरुवर किसलय डारैं ॥
तिमिर-पुंज घन कुंजनि महँ, देखत मुख-चंद उज्यारैं ।
दुहुँ दिसि सब निसि विहरत कामी, बिछुरत नहीं सकारैं ॥
बन की छवि कवि - कुल न कहत, बनै न बात विचारैं ।
'व्यास' स्वामिनी रूप-गुन सीवाँ, नैननि सुखद निहारैं ॥६०६॥

राग सारंग

आजु वृषभान कें आनंद ।
वृंदावन की रानी राधा, प्रगटी आनँद-कंद ॥
जसुदादिक आईं सब गोपी, प्रफुलित आनन-चंद ।
गो-धन ग्वाल सिंगारि लै आये, ब्रजपति बाबा नंद ॥

फूले ब्रज-बासी सब नाँचत, प्रमुदित गावत छंद ।
माखन-दूध-दही कौ काँदौ, तन कुमकुम मकरंद ।।
देत परस्पर हीरा हाटक, साटक सुरभि अमंद ।
प्रगट भये सुख-पुंज, 'व्यास' के दूरि गये दुख-दंद ।।६०७।।

प्रगटी हैं वृषभान-नंदिनी, चलहु बधाई बाजति ।
भादौं मास उज्यारी आठैं, मंद-मंद घन-माला गाजति ।।
ब्रज-बनिता धावति, कल गावति, आवति गॉंउ गॉंउ ते राजति ।
विगलित बसन, रसन लट लटकत, नॉंचति पर पुरुषहिं नहिं लाजति ।।
फूलो फिरत नंद की रानी, देति बसन, पसु भ्राजति ।
उदै भयौ ब्रज-वल्लभ-कुल कौ, 'व्यास' सबनि पर छाजति ।।६०८।।

राग जयतिश्री व देवगधार

आजु बधाई है बरसानैं ।

कुँवरि किसोरी जनम लयौ, सब लोक बजै सहदानैं ।।
कहत नंद वृषभान राय सौं, और बात को जानैं ।
आजु भैया हम सब ब्रजवासी, तेरेई हाथ बिकानैं ।।
या कन्या के आगैं. कोटिक बेटन को अब मानैं ।
तेरे भलैं भयौ सबही कौं, आनँद कौन बखानैं ।।
छैल-छबीले ग्वाल रँगीले, हरद-दही लपटानैं ।
भूषन-बसन विविध पहिरैं तन, गनत न राजा-रानैं ।।
नॉंचत, गावत प्रमुदित ह्वै, नर-नारिनु को पहिचानैं ।
'व्यास' रसिक सब तन मन फूले, नीरस सबै खिसानैं ।।६०९।।

राग सारग

भैया आज रावल बजति बधाई ।

ढोल-भेरि-सहनाई-धुनि सुनि, खबर महावन आई ।।
यह देखौ वृषभान-भवन पर, बिमल धुजा फहराई ।
दूब लयैं द्विज आयौ तब ही, कीरति कन्या जाई ।।
नंद-जसोदा फूले तन-मन, आनँद उर न समाई ।
मंगल- साज लियैं ब्रज-बनिता, गावति गीत सुहाई ।।
चोवा, चंदन, अगर, कुमकुमा, भादौं कीच मचाई ।
'व्यासदास' कुँवरि मुख निरखत, कुसुमावलि बरषाई ।।६१०।।

नाँचत नद, जसोदा गोरी ।
श्री बृषभान - नंदिनी प्रगटी, नंद-नंदन की जोरी ॥
ब्रजवासिनि कें होइ कुलाहल, देखति कुँवरि - किसोरी ।
बाल,बृद्ध,नर,नारिनि के सुख, 'व्यासहिं' प्रीति न थोरी ॥६१६॥

## ६. पालनों-झूलन—

सुवरन - पलना ललना - लाल झूलहु ।
अंग-अंग प्रति गुन-गन निरखत, दुख मोचत लोचन अति फूलहु ॥
मुख महँ अधर पयोधर उमहे, नाहु - बाहु महँ तूलहु ।
गौर - स्याम गंड खंडित नख, पद मंडित कबहुँ दुकूलहु ॥
सो रस स्रवन सिथिल तन, मन सुख बाढ़्यौ भालन झूलहु ।
'व्यासदासि' रस - रासि दृगंचल, चचल अंचल दूलहु ॥६१७॥

## ७. सरद्-रासोत्व— राग सारंग

नॉचति नागरि नटवर - बेष धरि, सुखसागरहिं बढावति ।
सरद सुखद निसि-ससि-गो-रजित, वृंदावन-छवि रुचि उपजावति ॥
ताल लये गोपाल लाल सँग, ललिता ललित मृदंग बजावति ।
हरिवंसी - हरिदासी गावति, सुघर प्रवीन रबाब बजावति ॥
मिस्रित धुनि सुनि खग - मृग मोहित, जमुना जल न बहावति ।
हरषित रोम तन, सोम थकित धर ब्योम बिमान गिरावति ॥
लेत तिरप विगलित मालावलि, कुसुमावलि बरषावति ।
जय - जय साधु करत हरि सहचर, 'व्यास' चिराक दिखावति ॥६१८॥

राग केदारौ तथा कल्याण

रसिक सुंदरि बनी रास - रंगे ।
सरद-ससि जामिनी, पुलिन अभिरामिनी, पवन सुख भवन बन विहंगे ॥
नीलपट भूषननि नटवर सुबेस धरि, मदन मुद्रा बदन कुच उतंगे ।
चरन नूपुर रुनित, कटि किंकिन क्वनित, कर कंकनचुरी रव भंगे ॥
चरन धरनी धरति, लेत गति सुलप अति, तत्त थेई-थेई नदति मनि-मृदंगे ।
चरचरी ताल में तिरप बाँधति बनी, तरकि टूटी तनी, वर सुधंगे ॥
मन्द्र सुर गान, पट - तान - बंधान में, मान औघर सुघर अंग - अंगे ।
सरस मृदु हासिनी नैन सैननि लसति, निरख त्रिभुवन-बधू - मान - भंगे ॥
विविध गुन माधुरी सिंधु में मगन,दोऊ लसत, गोरी बसति पिय उछंगे ।
थकित चंदन - पवन - चंद - मंदार कुल, सोम बरषति 'व्यासदासि' संगे ॥

राग कमोद

नमो जुग-जुग जमुना-तट रास ।
सरद सरस निसि चंद-चंद्रिका, मारुत मदन-सुवास ॥
नटवर वेष सु रेख राधिका, अंग सुघंग निवास ।
देसी सरस सुदेस दिखावति, नैननि नैन मिलास ॥
तिरप मान महँ तान लेत दोउ, सुर बंधान उलास ।
औघर सुघर अतीति अनागति, रीझि जनावति हास ॥
दंपति की गुन-गति निरखति रति, कोटि मदन-मद-नास ।
अति आवेस केस कुल विगलित, वरषत कुसुम विकास ॥
बाहुनि बीच नाहु गोरिहिं गहि, लेत मधुर मधु ग्रास ।
विवस भये रस-लपट जानति, रस महँ लाज-विनास ॥
'व्यास' स्वामिनी पियहिं हियैं दै, लीनौ कुंज-अवास ॥६२०॥

राग विहागरौ

दोऊ मिलि देखत सरद-उजियारी ।
बिछी चाँदनी मध्य पुलिन के, तास जरी फुलकारी ॥
सेत बादलौ, सेत किनारी, ऐसी है यह सारी ।
हीरन के आभूषन राजत, जो वृषभान-दुलारी ॥
मोतिन की मालावलि उर महँ पहरैं कुंज-विहारी ।
रतन जटित सिरपेच, कलगी, मोर-चंद्रिका न्यारी ॥
सखियाँ संग एक सीं सुंदर, मानौ चंद्र-कला री ।
बाजे बहु बाजैं अरु गावैं, सब निरतत बारी-बारी ॥
यह सुख देखत नंद लाडिलौ, अरु कीरति की प्यारी ।
इनकी प्रीति रीति भक्तन सौं, 'व्यासदास' बलिहारी ॥६२१॥

राग केदारौ

† पिय कौं नाँचन सिखावत प्यारी ।
वृंदावन में रास रच्यौ है, सरद-चंद-उजियारी ॥
मान गुमान लकुट लियैं ठाढ़ी, डरपत कुंज-विहारी ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि निरखत, हँसि-हँसि दै कर-तारी ॥६२२॥

---

† प्रति (छ) में यह पद ६ चरणों का है। तीसरा और चौथा चरण उस प्रति के अनुसार इस प्रकार है—

ताल, मृदंग, उपंग बजावति, प्रफुल्लित है सखी सारी ।
बीन, वेनु-धुनि, नूपुर हुमकन, मृग-मृग दसा बिसारी ॥

राग पूरवी सारंग

जमुना-तट दोऊ नाँचत नागर नट, कुँवरि नटी ।
देखत कौतुक भूलि रह्यौ ससि, आनँद-निसि न घटी ।।
वाजत ताल, मृदंग, उपंग, अंग सुधग ठटी ।
लटकति लटपट झटकि पटकि पद, मटकति भृकुटि-तटी ।।
मानहुँ सनमुख सिंधुहिं मिलि, रस-सरिता भरि उपटी ।
हस्तक मस्तक भेद दिखावत, गावत एक गटी ।।
तान, वँधान बेधि सुर वनिता, विथकित लाज कटी ।
नारद - सारद और गुनी की, परदा सबै फटी ।।
लोक चतुर्दस माँझ 'व्यास' की स्वामिनि गुननि गटी ।।६२३।।

राग सारग

नाँचति गोरी, गोपाल गावै ।
कोमल पुलिन कमल-मंडल महँ रास रच्यौ,
स्यामा - स्यामल सखि, मोहन वैनु वजावै ।।
सरद-चाँदिनी,मंद पवन बहै दुहूँ दिसि,फूलजाति परिमल मनभावै ।
कनक-किंकनी-धुनि सुनि खग-मृग आकर्षत, वन मधु वरषावै ।।
लटकति लट भुज मुकुट विराजति,
पटकति चरन धरनि सों कुमकुमहिं उडावै ।
उरप - तिरप गति मान बढ़ायौ,
हस्तक मस्तक भेद जनावै, अंगनि सरस सुधग दिखावै ।।
रूप - रासि गुन - गन की सीवा,
भृकुटि विलास हँसि कें प्यारेहिं रिझावै ।।
विच - विच कच - कुच परसति हँसि करि,
परिरंभन - चुंवन दै रस - सिंधु बढ़ावै ।
नव रँग कुंज - विहारी - प्यारी खेलति देखि,
जाऊँ वलिहारी यह सुख 'व्यास' भागनि पावै ।।६२४।।

राग केदारौ, चौतारौ, सारग

आज अति वाढ़्यौ है सखि, रग ।
सुघरि लेति औघर गति सुलप, सु रेख दिखावति अग ।।
स्यामा-स्याम रास वनि नाँचत, वाजत ताल-मृदंग ।
गावत सुर वधान तान महँ, नागरि लेत सुधंग ।।
हस्तक मस्तक भेद दिखावत, नचावत भृकुटि अनग ।
'व्यासदास' कौ हित करि दीनौ, चारु चरन-रज संग ।।६२५।।

राग सारंग

बन्यौ वन आजु कौ रस-रास ।
स्यामा-स्यामहिं नाँचत गावत, बाढ्यौ विविध विलास ॥
सरद विमल निसि ससि-गो-मंडित, दुहुँ दिसि कुसुम-विकास ।
भूषन पट अटके नट-नागर, उड़ति पराग सुवास ॥
अंगनि कुँवरि अनंग नचावति, भृकुटि भंग मुख-हास ।
नव नागरि इक निसान बजावत, सुनत सकल सुख 'व्यास' ॥६२६॥

राग सारंग

मोर सिंगारे नाँचत, गावत किसोरी संग ।
आगैं पाछैं कछिनी, टिपारे सिर लटकत,
नील पिछौरीनि छवि उनन, नमित बदन सोहै अंग ॥
मोहन कौ वैनु सुनियत है अनुराग बढ्यौ
नैंन स्रवन तन नीर अधीर दुहूँ राखति रंग ।
'व्यास' की स्वामिनि आगैं औसर सब बन्यौ,
पाछैं दामिनी चिराक, घन - घोर मृदंग ॥ ६२७ ॥

नाँचत दोऊ वृंदावन महँ ।
स्यामा-स्याम मिले सुर गावत, छवि उपजत आनन महँ ॥
गौर-स्याम नट, नील-पीत पट, प्रतिविंवित नग तन महँ ।
जनु उद्योत वलाहक मानियत, धनुष दामिनि दमकत घन महँ ॥
सहज स्वरूप सु गुनि की सीमा, कहत न बनै वचन महँ ।
'व्यास' स्वामिनी कुँवरहिं रीझि रिझावत राखि कुचन महँ ॥६२८॥

राग सारंग

कृष्न भुजंगिनि वैनी नाँचति, गावति गौरी आसावरी ।
बाहु-बाहु-असनि पर विलसति, उपजति कोटिक भाव री ॥
वालय बाल किंनरी सी सुनि, बिछुरत बन मृग मावरी ।
खग नग धम पर स्वर बदले, पुलकित वन दाव री ॥
सुख-सागर की सीमा उमगी, त्रिया तरंगिनि नाव री ।
'व्यास' स्वामिनी की उपमा कहँ, कौन कामिनी बावरी ॥६२९॥

राग सारंग

नाँचत गोपाल बने गोपिन संग गावै ।
मोहत मन, सोहत बन नैंननि सिरावै ।
अंग-अंग वर सुधंग राधहिं नचावै ॥
पंचम सुर गान-तान-मान मिलि बढ़ावै ।
उरप-तिरप, सुघर सुलप प्यारेहिं रिझावै ॥

चरन-रेनु उर लगाइ, रीझि वैनु बजावै ।
मद हास निरखि, काम स्यामहिं सिर नावै ॥
नागर गुन-सागर कौ पार कौन पावै ।
कहत कोटि 'व्यास' थके देखत बनि आवै ॥६३०॥

राग सारंग

बन महँ कुंजनि-कुंजनि केलि ।
जमुना-पुलिन कमल-मंडल महँ, रहे रास-रस झेलि ॥
बीथिन वर विहार गहवर गिरि, लीला ललित सुवेलि ।
खोरि, खरिक प्रति रचना सखी री, जानि बाहु गल मेलि ॥
रस-सरिता झिरना सौरभ-जल, अवगाहत पग पेलि ।
'व्यास'स्वामिनी विरमित छिनु-छिनु,निसदिन पिय सँग खेलि ॥६३१॥

राग गौरी

प्यारी राधा के गावत-नाँचत, मोहन रीझि रहे सिर नाइ ।
तिरप-मान-अधान-तान सुनि, बिथकित ब्रज-कन्या रहीं मुरझाइ ॥
गुन-सागर की हो, सीमा उमगी, सकत न कोटिन मदन थहाइ ।
'व्यास'स्वामिनी अधर-सुधा दै,नवल कुँवर लयौ है कंठ लगाइ ॥६३२॥

राग केदारौ

सरद सुहाई जामिनि, भामिनि रास रच्यौ ।
बंसीबट जमुना-तट सीतल, मंद सुगंध समीर सच्यौ ॥
बजत मृदंग-ताल राधा सँग, मोहन सरस सुधंग नच्यौ ।
उरप-तिरप गति सुलप लेत अति, निरखत बिथकित मदन लच्यौ ॥
कोक-कला संगीत गीत रस रूप, मधुरता गुन न बच्यौ ।
भृकुटि-विलास हास अवलोकत, 'व्यास' परम सुख नैन खच्यौ ॥६३३॥

राग बिलावल

प्यारे नाँचत प्रान-अधार ।
रास रच्यौ बंसीबट, नट-नागर वर सहज सिंगार ॥
पाँइनि की पटकार मनोहर, पैंजनि की झनकार ।
रुनझुन किंकिनि - नूपुर बाजत, संग पखावज तार ॥
मोहन धुनि मुरली सुनि कर तब, मोहे कोटिक मार ।
स्थावर जंगम की गति भूली, भूले तन - व्यौपार ॥
अंग सुधंग अनंग दिखाइ,रीझि सरबसु दोऊ देत उदार ।
'व्यास' स्वामिनी पिय सों मिलि, रस राख्यौ कुंज-विहार ॥६३४॥

राग केदारौ

दुलहिन - दूलहु खेलत रास ।
धीर समीर तीर जमुना के, जल-थल कुसुम-विकास ।।
द्वादस कोस मंडली जोरी, फिरत दोऊ अनयास ।
बाजत ताल मृदंग संग मिलि, अंग सुधंग विलास ।।
थके विमान गगन धुनि सुनि-सुनि, ताननि कियौ बिसास ।
मोहन मुरली नैंक बजाई, श्री - पति लियौ उसास ।।
नूपुर - धुनि उपजाइ बिमोह्यौ, संकर भयौ उदास ।
कंकन-किंकिनि - धुनि सुनि नारद, कीनौ कहूँ न वास ।।
या रस कों गोपिनि घर छॉड़्यौ, सह्यौ जगत-उपहास ।
यह लीला मन महँ आवत ही, सुकदेव बिसर्‍यौ 'व्यास' ।।६३५।।

राग सारंग व कान्हरौ

आजु बनी अति रास मंडली, नदी जमुना के तीर सहेली ।
नॉचति गति वृषभान - नंदिनी, मकर चंदिनी राति नवेली ।।
मानहुँ कोटिक गोपी धावति, फिरति राधिका तरल अकेली ।
संभ्रम तितनेई रूपनि धरि, हरि आतुर कठन भुज मेली ।।
अदभुत कौतुक प्रगट करत दोउ, नॉचत - मॉचत ठेला - ठेली ।
अति आवेस केस पट - भूषन, सिथिल सिंधु-रस मेला-मेली ।।
जय-जय धुनि सुनि खग-मृग मोहे, पुलकित धन्य कुंज तर केली ।
विविध विहार 'व्यास' की स्वामिनि, मोहन सों मिलि खेली ।।३३६।।

राग टोड़ी

देसी सुधंग दिखावति नैननि, हस्तक मस्तक गति भुव - भंग ।
कठ सुकंठ राग - रँग राची, मान लेत मुख मुखर मृदंग ।।
कटि त्रुटि मानहुँ ग्रीव चरन मिलि फिरत,
कुलालि चक्र सौ लखत न बनत तरंग ।
'व्यास' स्वामिनी कौ कौतुक देखत, विनु पखियन ऑखियॉ-
पिय की, खग सॅग फिरत दोऊ स्रवन-कुरंग ।।६३७।।

राग सारंग

छबीलौ वृंदावन कौ रास ।
जा पर राधा मोहन - विहरत, उपजत सरस विलास ।।
जीवन मूरि कपूर - धूरि जहँ, उड़ति चहूँ दिसि वास ।
जल-थल कमल - मंडली विगसत, अलि मकरंद निवास ।।

कंकन-किंकिनि-नूपुर-धुनि सुनि, खग-मृग तजत न पास ।
तान-बान सुर जान विमोहित, चंद सहित आकास ।।
सुख-सोभा रस-रूप प्रीति-गुन, अंगनि रंग सुहास ।
दोऊ रीझि परस्पर भेटत, छाँह निरखि बलि 'व्यास' ।।६३८।।

रास रच्यौ वन कुंजविहारी ।

सरद-मल्लिका देखि प्रफुल्लित, वनि आई पिय-प्यारी ।।
वाम स्याम के स्यामा सोभित, जनु चाँदनी अँधियारी ।
भूषन-गन तारका तरल छवि, वदन-चंद उजियारी ।।
कोमल पुलिन कमल-मंडल महँ, मंडित नवल दुलारी ।
वाजत ताल मृदंग संग नव, अंग सुधग सिंगारी ।।
रति-अनंग अभिमान भंग ह्वै, पद-रज घसत लिलारी ।
तान-बान सुर जान विमोहत, मोहन-गर्व प्रहारी ।।
सहज रूप-गुन-सागर नागर, बलि लीला अवतारी ।
'व्यास' विनोद मोद रस पीवत, जीवत विबस विहारी ।।६३९।।

राग जयतिश्री

रच्यौ स्याम जमुना-जल पर रास ।
संग राधिका अंग रंग छवि, सब गुन-रूप निवास ।।
विविध कमल-मंडल की सोभा, जल-थल कुसुम-विकास ।
उडुगन सहित सकल राका निसि, चरननि तन आकास ।।
भूषन-धुनि सुनि हंस-हंसिनी, मधुप न छाँड़त पास ।
पद पटकत, वन छींटन छिरकत, लेति मान तजि त्रास ।।
लेति नाक की भौंरी नागरि, गावत पियहिं निवास ।
रीझि सुघर वर कंठ लगाई, पाँइ गहे मुख वास ।।
इहिं विधि भामिनि भावहिं भजि, अवतार कदंब उदास ।
आनँद-सिंधु मगन ह्वै 'व्यास', विसरि प्रपंच विलास ।।६४०।।

राग अड़ानौ

वंसीवट के निकट हरि रास रच्यौ, मोर-मुकुट और ओढ़ैं पीत पट ।
वृंदावन नव कुंज सघन घन, सुभग पुलिन अरु जमुना के तट ।।
आलस भरे उनींदे दोउ जन, श्री राधा प्यारी, नागर नट ।
'व्यास' रसिक बलि रीझि-रीझि कै, लेत बलैया कर अँगुरिन चट ।।६४१।।

राग बिहागरौ

देखि सरद कौ चंदा नँद-नंदा बन रास रच्यौ री।
बिच गोपी बिच स्याम छबीलौ, राधा संग नच्यौ री॥
मनहुँ नील मनि कंचन-माला, मंडल खंड खच्यौ री।
अंग सुधंग दिखावत,गावत,सुनि धुनि मदन लच्यौ री॥
भृकुटि-बिलास हास-रस बरषत, जमुना-पुलिन मच्यौ री।
सीतल मंद सुगंध त्रिविध, ता सौरभ सरस सच्यौ री॥
नित्यविहार निहार मुक्तिपति, तू बेकाज पच्यौ री।
मोद-विनोद रास निज दासि 'व्यास' सुख-पुंज सच्यौ री॥६४२

राग धनाश्री

राजत दुलहिनि-दूलह संग।
रास रच्यौ राधा-मोहन मिल, गुन-सागर भिल रंग॥
कमल-मंडली पुलिन-खंड मे, चंद-किरन अनुषंग।
गावत कोकिल कल सुर, बाजत भूषन ताल-मृदंग॥
बीच-बीच मुरली मन चुरली, बाजत सुख मुखचंग।
सुघर सु केकी देसी दिखावत, लालहिं फबत सुधंग॥
चंचल चरननि, अंचल अति गति, उपजावति भ्रू-भंग।
स्वेद-बिंद गोबिंद कलानिधि, पौंछत उरज उतंग॥
हस्तक, मस्तक, भेद दिखावत, गावत गिरत अनंग।
गौर छटा-छबि मे दबि निकसत, सॉवल के सब अंग॥
बिहँसत दुरि दामिनि धुनि सुनि-सुनि, मोहे वारि बिहंग।
सैननि निरखत फूले 'व्यासदासि' के नैन-कुरंग॥६४३

राग सारंग

अपनैं बृंदावन रास रच्यौ, नॉचत प्यारी पिय संग।
सब्द उघटत स्याम नटवर, मनौं कल मुखचंग॥
बिविध बरन संगीत-अभिनय-निपुन, नख-सिख अंग।
सा रे ग म प ध नी सप्तम सुर, गान-तान-तरंग॥
सिद्ध रागिनी, राग सारंग सहित, सरस सुधंग।
धननन तननन तक-तक थुंग, रुनित मृदंग॥
तरल तिलक ललाट कुंचित, चपल चिकुर सुभंग।
चंद सत (सम) ताटंक मंडित, गंड जुगल सुरंग॥
मंद हास-बिलास, दसननि दमक दामिनि-भंग।
हार चंचल, प्रगट अंचल मधि उरज उतंग॥

वलय - नूपुर - किंकिनी - रव, वलित ललित - सुलग ।
भ्रुव - भंग तक्र चंद कर्तरि - भेद, रस अनुषंग ॥
थकित सुक, पिक, हंस, केकी, कोक, भृ ग, कुरंग ।
'व्यास' स्वामिनि नित्य विहरति, प्रनय कोटि अनंग ॥६४४॥

८. बसंत— राग बसंत

देखि सखी, अति आज वन्यौ री, बृंदाविपिन समाज ।
आनंदित ब्रज-लोग भोग सुख, सदा स्याम कौ राज ॥
राधा-रवन वसंत रचायौ, पंचम धुनि सुनि कान ।
धरनि गिरत सुर-किंनर-कन्या, विथकित गगन विमान ॥
कुलकित कोकिल कुंजनि ऊपर, गुंजत मधुकर - पुंज ।
बाजत महुवरि, वैनु, झाँझ, डफ, ताल, पखावज, रुंज ॥
केसरि भरि-भरि लै पिचकारी, छिरकत स्यामहिं धाइ ।
छिरकि कुँवरि बूका भरि चोवा, लई कंठ लपटाइ ॥
मुकलित बिबिध बिटप-कुल बरषत, पावन पवन पराग ।
तन-मन-धन न्यौछावर कीनौ, निरखि 'व्यास' बड़भाग ॥६४५॥

चलि चलहिं बृंदावन बसंत आयौ ।
झूलत फूलनि के भँवरा, मारुत मकरंद उड़ायौ ॥
मधुकर, कोकिल, कीर, कोक मिलि, कोलाहल उपजायौ ।
नाँचत स्याम बजावत, गावत, राधा राग जमायौ ॥
चोवा, चंदन, बूका, वंदन, लाल गुलाल उड़ायौ ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि निरखत,रोम-रोम सचु पायौ ॥ ६४६ ॥

ऋतु बसंत मयमत कंत सँग, गावति कुँवरि किसोरी ।
सुर - बंधान - तान सुनि मोहन, रीझि कहत हो, होरी ॥
रंग - छींट - छवि अंग विराजत, मंग जलज मनि रोरी ।
बीथिन बीच कीच मची, मानसरोवर केसरि घोरी ॥
बाजत ताल मृदंग, वेनु, डफ, मन मुहचंग उमग न थोरी ।
उड़त गुलाल - अबीर, कीर - पिक बोलत मोरन - मोरी ॥
छूटी लट, टूटी मालावलि, विगलित कंचुकि, फटि डोरी ।
'व्यास' स्वामिनी स्याम अंग भरि,सुख-सागर महँ बोरी ॥ ६४७ ॥

नाँचत मोहनी मोहन संग धुनि बाजै,
सुनि सुरत मदन रति गावत बसंत ।
राग - रंग रह्यौ, रस कौ प्रवाह बह्यौ,
मोपै नहिं परत कह्यौ, तान मान गुन-गति न अंत ॥

मधु पटवी सुवास फूलनि कौ रंग जाकौ,
कीच वीच वीथिन के, राजत वृंदावन सुकंत ।
गौर-स्याम तन छींट छवीली. छवि फवि गई 'व्यासहिं',
कहि क्यों आवै, सगन मगन भयौ मन मयमंत ॥६४८॥

खेलति राधिका, गावति वसंत ।
मोहन संग रंग सों देखति सब सोभा, सुख कौ न अंत ॥
बाजत ताल मृदंग, झाँझ, डफ, आवज, बीना, बीन सुकंत ।
चोवा, चंदन, बूका, बंदन, साखि गुलाल कुम-कुम उड़ंत ॥
मौरे आम काम उपजावत, गावत कोकिल मनौं मयमंत ।
गुंजत मधुप-पुंज कुंजनि पर, मंजु रेन मलयज वहंत ॥
गौर-स्याम-तन छींटन की छवि, निरखि विमोहे कमलाकंत ।
'व्यास' स्वामिनी के बन विहरत, आनंदित सब जीव-जंत ॥६४९॥

खेलत वसंत कंत-कामिनि मिलि, हो - हो बोलत, डोलत फूले ।
सुख-सागर गावत दोऊ नाँचत, नट-नागर वंसीवट मूले ॥
मौरे आमनि कोकिल कूजति, फूल झूमकनि अलिकुल भूले ।
विविध रंग छिरकति छवि अंगनि, भूषन भूषित चित्र दुकूले ॥
पर-नारी पर-नाहु वाहु गहि विगत लाज जोवन-मद भूले ।
'व्यास' स्वामिनी सँग हरि विहरत, विलपत पथिक-वधू जन सूले ॥६५०॥

वसंत खेलत विपिन - विहारी ।
ललित लवंग - लता - वीथिन में, संग वनी वृषभान - दुलारी ॥
सखिन ओट दै कुँवरहिं छिरकति, राधा भरि पिचकारी ।
लाल गुलाल चलावति तकि-तकि, कुँवरि वजावति हँसि दै तारी ॥
वरसाने तें गोपी आईं, स्यामहिं देत काम - वस गारी ।
छल करि आँकौ भरि, काजर लै आँखि आँजि, पहिरावति सारी ॥
सैननि ही मन की जव पाई, रूख कीनौ है राधा प्यारी ।
'व्यास' स्वामिनी विहँसि मिली, मोहन की छवि करत न न्यारी ॥६५१॥

वसंत खेलत राधिका प्यारी ।
गावत, नाँचत, वैनु वजावत, अंस-भुजा धरि कुंजविहारी ॥
साखि, जवादि, कुमकुमा, केसरि, छिरकत मोहन झूमक सारी ।
उड़त अवीर पराग गुलालहिं, गगन न दीसै दिनु भयौ भारी ॥
मधुकर, कोकिल कुंजनि गुंजत, मानौं देत परस्पर गारी ।
नख-सिख अंग वनीं सब गोपी, गावति देखत चढ़ीं अटारी ॥
ताल, रवाव, मुरज, डफ बाजत, मुदित सबै वृंदावन-नारी ।
यह सुख देखत नैन सिरावैं, 'व्यासहिं' रोम-रोम सुख भारी ॥६५२॥

लाल-बिहारी प्यारी के सँग, वसंत खेलत बृंदावन में ।
गौर-स्याम सोभा सुख-सागर मोद-विनोद समात न मन में ॥
तनसुख की चोली कुमकुम रँग, भीजि रही न देखियत तन में ।
उरज उघारे से अनियारे, चुभि रहे नागर के लोचन में ॥
धाइ धरी कामिनि मोहन पिय, हियैं लसति, दामिनि ज्यों घन में ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि-छीटैं, प्रतिबिंबित मोहन-आनन में ॥६५३॥

खेलत राधिका-मोहन मिलि माई, आई री वसंत पंचमी ।
कठ बाहु धरि नाहु छबीलौ छिरकत अरगजा,
गावत नाँचत हो - हो होरी, हो धमारि जमी ॥
मौरे आम काम उपजावत, फूले फूलनि की न कमी ।
'व्यास' बिपिन वैभव अवलोकत, नारायन विसरी लछमी ॥६५४॥

राग सारंग

नाँचत गोप, पराग - फूल-फल, मधु-धारा महँ धरनिहिं बोरी ।
पुलकि-पुलकि गौ,गिरि,गोपीकुल,सर उमगत, सरिता गति थोरी ॥
इहिं विधि डोल वसत माधुरी, सुंदर बृंदावन महँ घोरी ।
स्याम तुम्हारे राज, लाज तजि, 'व्यास' निगम दृढ़ सीवाँ तोरी ॥६५५॥

## ६. होरी की धमार—

राग गौरी

आजु बनी नव रंग किसोरी ।
कुँवर-कंठ भुज मेलत-झेलत, खेलत फाग कहत हो-हो री ॥
बाजत ताल, मृदंग, झाँझ, डफ, सहचरि गावति कीरति कोरी ।
उड़त अबीर गुलाल चहूँ दिसि, चंदन, बंदन, चोवा, रोरी ॥
कारी अँगिया झूमक सारी, तन भूषित भूषन सिर डोरी ।
प्रथम मगलाचरन कियौ पिय, मंगल कलस पूजि झकझोरी ॥
केसरि भरि पिचकारी छिरकत, लूटत विधि खूटति नहिं थोरी ।
साखि,जवादि,कपूर,धूरि मिलि,मुदित उड़ावनि भरि-भरि झोरी ॥
नाहिंन कोऊ काहू सूझति, चतुर सखीनु चुराई गोरी ।
करि हाँसी ललितादिक दासी, अंचलु गाँठि कुँवर जौं जोरी ॥
चाहति फिरत राधिका-स्यामहिं, निरखि हँसी सुंदरि सुख मोरी ।
मन भायौ फगुआ लै छाँड्यौ, मोहन ठग्यौ गाँठ तब छोरी ॥
बिहँसि मिली प्रीतम कों प्यारी, जनु आनंद - सिंधु महँ बोरी ।
चरन गहे नागरि के नागर, करि आलिंगन चिबुक टटोरी ॥

वरषत विटप-पराग फूल-फल, मधु-धारा महँ धरनि हिलोरी ।
पुलकि-पुलकि गोपी-कुल, सर उमगत, सरिता गति थोरी ।।
इहिं विधि डोल वसंत - माधुरी, सुंदर बृंदावन महँ घोरी ।
स्याम तुम्हारे राज लाज तजि,'व्यास'निगम दृढ़ सींवाँ तोरी ।।६५६।।

राग सारंग

अव हो हरि ! प्यारे सो खेलहु ।
आँकौ भरि भेटौ, दुख मैटौ, सुख - सागर उर झेलहु ।।
कुँवर नाह की वाँह पानि गहि, कंठ आपनैं मेलहु ।
'व्यास'हिं यह उपहास स्याम लगि, लोक-वेद पग पेलहु ।।६५७।।

खेलत फाग फिरत दोऊ फूले ।
स्यामा-स्याम काम-वस नाँचत, गावत सुरत - हिंडोरे झूले ।।
बृंदावन की सपति दोऊ, नागर - नट वंसीवट मूले ।
चोवा, चदन, वदन छिरकत, छींट छवीले गात दुकूले ।।
कोलाहल सुनि गोपी धाईं, विसरे गृह - पति, तोक झरू ।
'व्यास' स्वामिनी की छवि निरखत,नैन-कुरंग रहे तकि भूले ।।६५८।।

राग गौरी

ये चलि,ललन भरहिं मिलि चलि हो, चलि अलि वेगि गिरिधरन भरहिं मिलि ।।
अली चली गिरिधरन भरन कों, पहरैं सुरँग दुकूल ।
नवसत-अभरन साजि चली सव, अगनि - अंगनि फूल ।।
सनमुख आवत होरी गावत, सखन सहित वलवीर ।
उभै मदन - दल उमड़े मानहुँ, जुरे सुभट रन-धीर ।।
महुवरि, चंग, उपंग, वाँसुरी, वीना, मुरज, मृदंग ।
ढोलक, ढोल, झाँझ, डफ वाजत, कह्यौ न परत सुख-रंग ।।
व्रज जन वाला, रसिक गुपाला, खेलत रँग भरे फाग ।
तान तरगनि मुनि - गन मोहे, छाइ रह्यौ अनुराग ।।
रतन जटित पिचकारिन भरि-भरि, छिरकत चतुर सुजान ।
कनक-लकुटि छैलन पर टूटति,फिरत कुँवरि जू की आन ।।
छूटति वसन, टूटति मनि-माला, धरत भरत भुज पेलि ।
लाल गुलाल आनन पर वरषत, करत चपल कल केलि ।।
इक भानपुरा की अमान गूजरी, फूली अंग न माइ ।
छैलनि देखि कहूँ ज्यौं आई, हलधर पकरे धाइ ।।

आईं सिमिट सबै ब्रजबाला, लेति आपनैं दाइ।
मानौं ससि अवनी पर घेर्‌यौ, उडगन पहुँचे धाइ॥
एकै धाइ धरत आँकौ भरि, एक मरोरति कान।
इक सनमुख ह्वै साजि आरतौ, बहु पूजा सनमान॥
जोरि सखन मन-मोहन धाये दाऊ जू की भीर।
जुवती-जूथ सनमुख ह्वै उमड़े, कूकें देत अहीर॥
जुवतिनि नैन-सैन-भेदनि में, मोहन लीनौ घेरि।
मधुमंगल हँसत दूरि भयौ ठाढ़ौ, सुबल बजावत भेरि॥
मोहन पकरि जूथ में ल्याईं, पूजा रचित बनाइ।
दधि-अच्छत-रोरी कौ टीकौ, गनपति-गौरि मनाइ॥
एकै कुच बिच लेत लाल कौं, लाइ रहत उर मेलि।
मानहु तरुन तमालहिं लपटीं, कनकलता बहु मेलि॥
गौर लेप मोहन मुख लेप्यौ, लिखी छबीली भौंह।
ये ढोटा बृषभानराइ के, सुबल तुम्हारी सौंह॥
पकरि श्रीदामा चोबा माडौ, लै आये भरि बाथ।
नंदराइ यह ढोटा जायौ, दयौ हमारे साथ॥
भजि मनसुख जसुमति पै आयौ, कहत आतुरे बोल।
बृषभान-पुरा की जोर गूजरी, भैयन लै गईं बोल॥
चली महरि तब यह सुख देखन, जोरि आपनौ बृंद।
सुर-नर-मुनिजन एक भये हैं, थकित भये रवि-चंद॥
देखति सोभा ब्रजपति रानी, आनँद मन महँ होइ।
आजु रोहिनी भाग हमारौ, 'ताहि न पूजै कोइ॥
तब रोहिनि-ललिता जू बोलीं, आगैं आवहु भाम।
कर जोरैं हम करत बीनती, चलहु हमारे धाम॥
तब ललिता राधा पै आई, बात सुनहुँ दै कान।
बडी महरि अपनैं घर बोलति, पायौ चाहति मान॥
तब राधा सखियन पै आई परत सबन के पाँइ।
गावत, खेलत, हँसत, हँसावत, चलहु महरि कें जाँइ॥
इतनौ सुनत सबै जुर आईं, चलीं महरि के द्वार।
ब्रजपति-रानी दृष्टि परी तब, भाजि गये सब ग्वार॥
आगैं ह्वै रोहिनी जू आईं, अरघ-पाँवड़े देति।
कंचन-थार उतारति रानी वारि बलैया लेति॥

रतन जटित सिंहासन आन्यौ, दियौ किसोरिहिं राज ।
बाबा जू अब करत बीनती, मोल लये हम आज ॥
अगनित सेवा गनौं कहाँ लगि, भूषन - वसन अमोल ।
प्रेम मगन नँदरानी बरषति, कहत वचन मधु बोल ॥
नौतन भूषन खुले वसन तन, उपजत कोटिक भाइ ।
प्रथम उतीरन दये 'व्यास' कों, विमल - विमल जस गाइ ॥६५६॥

१०. डोल— राग बसंत व सारंग

स्यामा-स्याम बने बन झूलत, मरकत - कनक - हिंडोरैं ।
ऋतु वसंत अनुराग फाग सब, खेलत केसर घोरैं ॥
बाजत ताल, मृदंग, झाँझ, डफ, मुरली मिलैं सुर थोरैं ।
गावत मोहन की मोहन धुनि, सुनि सब कौ चित चोरैं ॥
झूका जोवन - जोर देत दोउ, कुलकि - पुलकि झकझोरैं ।
स्याम काम - बस चोली खोलत, आतुर निसि के भोरैं ॥
डाँडी छाँड़ि करत परिरंभन, चुंबन देति निहोरैं ।
सैननि बरजति पियहिं किसोरी, दै कुच - कोर अकोरैं ॥
खैंचत पट लंपट नट-नागर, झटकति नीबी - बधन छोरैं ।
नेति - नेति सुनि रहत लाल, निहोरत चिबुक टटौरैं ॥
देखि सखिन गुलाल उड़ायौ, निरखत छबि कर जोरैं ।
'व्यास' स्वामिनी राजति स्यामहिं, सुखसागर में बोरैं ॥६६०॥

राग सारंग

फूलत दोऊ झूलत डोल ।
रच्यौ अलौकिक कौतुक निरखत, रति-पति दीजतु ओल ॥
पिय-प्यारी उर सौं उर जोरैं, अधरन सौं अधर कपोल ।
चारयौ बाहु पीठि पर दीठि, नाहु पर कुचनि विलोल ॥
जोवन - जोर देत दोऊ झोका, चंचल अलक निचोल ।
मुंच - मुंच रव नेति - नेति, नवनागरि बोलति बोल ॥
तन सौं तन, मन सौं मन उरझ्यौ, बाढ़ी प्रीति अमोल ।
परिरंभन-चुंबन रति - लंपट, नीबी - बंधनि खोल ॥
बाजत ताल पखावज, आवज, डफ, ताल, दुंदुभी, ढोल ।
बीथिन बीच कीच अगरजा की, गावति सहचरि टोल ॥
सुक, पिक, मोर, मराल, मधुप, मृग, मुदित पुलिंदनी कोल ।
'व्यास' स्वामिनी कौ जस गावत, मधुऋतु होली होल ॥६६१॥

राग मलार

भूलत फूलत कुंजबिहारी ।

दूसरी ओर किसोर - वल्लभा, श्री बृषभान-दुलारी ।
कुलकत - हँसत खसत कुसुमावलि, सुंदर भूमक सारी ।।
कबहुँक पटतरि भुलवति गावति, प्यारिहिं पिय रसिया री ।
देखति नैन सफल करि खेलत, कोटि 'व्यास' बलिहारी ।। ६६२ ।।

## ११. फूल-रचना—

राग कल्याण

फूलन कौ भवन,फूलन कौ पवन बहै, फूलन की सेज रचि,फूलन के चँदोये ।
फूलन की सारी-चोली पहिरैं प्यारी, देखत फूलैं मोहन के नैननि के कोये ।।
परिरंभन - चुंबन तन फूले, सुरति विवस सब राति न सोये ।
फूले उरज करज परसत ही, पान करत फूले अधर निचोये ।।
यह सुख निरखि 'व्यास' सखी फूलीं, फूले अंग न मात सकल दुख खोये ।।

फूली फिरति राधिका प्यारी, पहिरैं फूलन की डँडिया ।
नख-सिख फूलन ही के भूषन, पहिरैं फूलन की अँगिया ।।
फूले वदन सरोज पयोधर, फूली अलक पलक अँखियाँ ।
नाँचति,गावति राग वसंतहिं, सुनि फूली मोहन की छतियाँ।।
चोवा - चंदन भरि पिचकारी, छाँड़त नंदनँदन रसिया ।
केसरि-साख, गुलाल लाल पर,बरपि हरपि बृषभान-धिया ।।
बजत मृदंग,उपंग,ताल,डफ, रुंज, रवाब, झाँझि,डफिया ।
हाव-भाव परिरंभन देखति, 'व्यास' भई परवसिया ।। ६६४ ।।

## १२. जल-क्रीड़ा—

राग घट

जमुना-जल खेलत जुगल किसोर ।

सुरत विवस सब राति जगे दोउ, कोउ न बिछुरत भोर ।।
पानि कमल-मुख जल भरि तकि-तकि,छिरकत वोट हिलोर ।
नैननि नीर लगत नहिं सकुचत, अरुझत जोवन-जोर ।।
बुड़की लै उछरत एकहिं सँग, अंग सहत झकझोर ।
तरत न डरत प्रवाह पग पेलत, खेलत मिलि दुरि चोर ।।
करतल - ताल बजावत, नाँचत, गावत मंदिर घोर ।
'व्यासदासि' की स्वामिनी पियहिं मिली दै उरज अकोर ।। ६६५ ।।

राग धनाश्री

मान करि मानसरोवर खेलति ।
ग्रीषम ऋतु रजनी सजनी सँग, विरह-ताप पग पेलति ।।
बुड़की लै जल ही जल आये, हरि सहचरि कौ वपु धरि ।
थाह लेत ही जहाँ राधिका, धाइ धरी आँकौ भरि ।।
परिरम्भन - चुंबन पहिचान्यौ, नागरि जान्यौ नागर ।
इहिं विधि जल-थल विहरत छलबल,'व्यास' प्रभू सुख-सागर ।।६६६।।

राग सारंग

रति-रस सुभग सुखद जमुना-तट ।
नव-नव प्रेम प्रगट वृंदावन, विहरत कुँवरि नागरि, नागर नट ।।
सीतल तरल तरंग अबु - कन, वरषत पद्म - पराग पवन 'वर ।
कुसुमित अमित कुसुम - कुल परिमल, फूलत जुगल किसोर परस्पर ।।
विविध विलास रास परमावधि, गावति मिलि दोऊ रीझति अति ।
मधुप, मराल, मोर, खंजन, पिक,विथकित अद्भुत कोटि मदन - रति ।।
कुमकुम कुसुम - सयन मंजुल मृदु, मधु पूरित कचनमय भाजन ।
रजनीमुख सनमुख दल साजत, सुभटन जूझत लाज न ।।
अति आतुर कचुकि - बँध खोलत, बोलत चाटु वचन रचना रचि ।
नेति-नेति कल बोल स्रवन सुनि, चरन - कमल परसत मोहन लचि ।।
इहिं विधि करत विहार मगन दोऊ, पोषत रति - सुख - सागर ।
'व्यास' ललित लीला ललितादिक, देखत रसिक उजागर ।।६६७।।

## १२. मान की मलार—

राग मलार

मान-विमान चढ़ी तू धावति ।
पाछैं लाग्यौ फिरत कुँवर, ताहू तू मुख न दिखावति ।।
तेरी कानि करत वन निविड़, निकुंजनि निकस न पावति ।
तो विनु काम विवस स्यामहिं, कत वन-वीथी अरुझावति ।।
सनमुख हरि आये सहचरि ह्वै, रवकि कंठ लपटावति ।
दै चुंवन हँसि 'व्यास' स्वामिनी, प्रगट वेद बौरावति ।। ६६८ ।।

राग कामोद

निसि अँधियारी दामिनि कौंधति, राधिका प्यारी विनु कैसैं रहैं वृंदावन ।
घुमरि-घुमरि घन - धुनि सुनि दादुर, मोर, पपीहा सुघर मलार सुनावन ।।
उनमद मदन महीपति दल सज, विरही कौ बल धीर हलावन ।
कोटिक कहि-कहि मैं समुझाई,'व्यास' स्वामिनी मान न कीजै सुनि स्रावन ।।

राग मलार

सावन मान न कीजै माननि !
काम नृपति दल साजै आवत, पठयौ बादर धावनि ॥
दादुर, मोर, पपीहा बोलत, कोकिल-सब्द सुहावनि ।
गर्जत सावन आयौ बन-घन, दामिनि-असि चमकावनि ॥
निसि अँधियारी बिहारी आयौ, पैयाँ लागि मनावनि ।
'व्यास' स्वामिनी हँसि उर लागी, तन की तपन बुझावनि ॥६७०॥

राग मलार

होति कत पियहिं मिलन कों सीरी ।
उठि चलि बेगि राधिका, वह देख पस्चिम खसित ससी री ॥
तेरे नाम-रूप-गुन की छबि, मोहन-उर माँहि बसी री ॥
आवत जात मनावत 'व्यास' सखी की बेंस खसी री ॥६७१॥

मनावौ मानिनि मान अली री ।
बिलपत बिपिन अधीर स्याम, कहि पठई बात भली री ॥
घन-दामिनि कबहूँ नहिं बिछुरत, मधुकर-कमल-कली री ।
सारस, कोक, मराल, मीन जल, प्रीति रीति कुसली री ॥
सहचरि-बचन रचन सुनि सुंदरि, मुरि मुसकाइ चली री ।
'व्यास' त्रास तजि बिहरत दोऊ, रति-संग्राम बली री ॥६७२॥

राग मलार

स्याम कौ काम करत अपमान ।
सुंदर सुघर कुलीन दीन अति, दाता रूप - निधान ॥
ता सों रूसत क्यों मनमान्यौ, जान्यौ तेरौ ज्ञान ।
साधुहिं हठ अपराध लगावति, ब्यौरौ करति सयान ॥
तेरौ नाउँ जपत बिलपत री, करत रहत गुन-गान ।
मोहू कल बत-रस बौरावति, बाढ़त बहुत बखान ॥
बचन सुनत उठि चली अली सँग, छोड़्यौ निजु करि मान ।
पिय के हिय हँसि लगी, 'व्यास' की स्वामिनि दै जिय-दान ॥६७३॥

मान न कीजै मानिनि वर्षा ऋतु आई ।
अंग-अंग मिलि गाउ राधिका, राग मलार सुहाई ॥
बिनु अपराधहिं रूसनौं छाँड़ि दै, श्री वृषभान - दुहाई ।
'व्यास' स्वामिनी साँवरे सुंदर, पाँइनि लागि मनाई ॥६७४॥

## १४. रस की मलार—

राग मलार

प्यारी के नाँचत रंग रह्यौ ।

पिय के बैनु बजावत गावत, सुख नहिं परत कह्यौ ॥
कोमल पुलिन नलिन-मंडल महँ, त्रिविध समीर वह्यौ ।
विथकित चंद मंद भयौ, पथ चलिवे कहँ रथ न रह्यौ ॥
कंकन - किंकिनि-नूपुर सुनि, मुनि-कन्यनि कौ मन उमह्यौ ।
उलट वह्यौ जमुना कौ जल, सब ही के नैननि नीर वह्यौ ॥
अंग सुधंगनि देखत, गर्व-पर्वत तें मदन ढह्यौ ।
तिरप, उरप, सुलपनि की गति कौ, पति नहिं मरम लह्यौ ॥
निरखत स्यामहिं काम बढ़्यौ, रस-भंग न परत सह्यौ ।
'व्यास' स्वामिनी नैन - सैन दै, नागर विहँसि गह्यौ ॥६७५॥

राग मलार

पावस की सोभा अधिकाई ।

गगन सघन वन मिले विराजत लाजत उपमा देति सकुचि दवि,
अध ऊरध छवि कही न जाई ॥
दोउ नाइक संवट पट साजैं, गावत नाँच-
बजावत, रीझत रूप की निकाई ।
विविध वरन मन-हरन छवीले, नाना धुनि स्रवन सिरानैं,
बरषत - हरपत विधि सुहाई ॥
मंद हास कल, भ्रू-विलास चल, नैन सैन, सुख बैन, ऐन भरि,
उमगि चले तिहिं सागर माई ।
जीव - जंत मयमंत भये सब, तरनि-तनया परिताप गये,
'व्यास'हिं प्यास न भई अघाई ॥६७६॥

पावस ऋतु कौ रास पुलिन महँ स्याम रच्यौ ।
तैसौई घुमरि-घुमरि घन वरषत, गावत-नाँचत रंग सच्यौ ॥
कहत रमा वृंदावन रूप, सील, गुन, रसु न वच्यौ ।
ताल, मृदंग, झाँझ, डफ वाजत, सुनत स्रवन सुख-पुंज खच्यौ ॥
कुँवरि सुकेसी मिलवत देसी, नटवर अंग सुधंग सच्यौ ।
मंद हँसन सैननि रति नाँचति, चल भ्रू-भंग अनग लच्यौ ॥
'व्यास' सकल लोकन सौं मूरिख, विनही काज विरंच पच्यौ ॥६७७॥

## १५ परिशिष्ट

# संदिग्ध रचनाएँ



यहाँ व्यास जी की 'तथाकथित वे रचनाएँ दी जाती हैं, जिनको व्यास-वाणी के अंतर्गत स्वीकार करने के लिए प्रमाण अपेक्षित हैं। जिन कारणों से इन रचनाओं के व्यास जी कृत होने में संदेह उपस्थित किया जा रहा है, वे उनके नीचे प्रकट किये गये हैं।

राग सारग

*आज वधावौ बृषभान कें, अहो बेटी ! घरहु भानमती साँथियै,*
*बेटी ! गनि - गनि रोपौ सींक ।*
*बेटी ! उदे भयौ तेरे वीर कें, अहो बेटी ! लेहु आपनी लींक ॥*
*अहो भावी ! तौ मैं धरिहौं री साँथियै, भाबी ! नेग हमारौ देउ ।*
*अहो बेटी ! माल तिहारे बाप कौ, बेटी ! जो भावै सो लेउ ॥*
*अहो भावी ! भानु चढन कों धौरिला, सकट जु सौंज भराइ ।*
*अहो भावी ! दासी देहु बहु सुंदरी, भावी ! पट-भूषन पहिराइ ॥*
*अहो भावी ! रतनजटित की घूँघरी, और गले कौ हार ।*
*अहो भावी ! लेंहुगी हाथ मूँदरी, अरु मुतियन भरि थार ॥*
*अहो भावी ! सौलो तो लेहौं कला कौ, भाबी ! जात-करम गाइ ।*
*भावी धन लौं वरषौ हेम-रतन, भावी बरसाने कौ राइ ॥*
*अहो भावी ! सकल सुवसिनि बंस की, भावी ! झगरति माँगति आइ ।*
*अहो भावी ! भूषन-वसन सवनि कों दये, मोहिं मनभाये मँगाइ ॥*
*अहो भावी ! और एक माँगत यहै, भावी गरीवदास पहिचानि ।*
*भावी दासिनि की दासी करौ, भावी ! व्यासबंस की जानि ॥१॥*

अ० भा० श्री हित राधावल्लभीय वैष्णव महासभा, वृंदावन द्वारा प्रकाशित श्री व्यास-वाणी के पृष्ठ ४५२ पर पद संख्या ३६४ तथा आचार्य श्री राधाकिशोर गोस्वामी, वृंदावन द्वारा प्रकाशित व्यास-वाणी के पृष्ठ ३८६ पर पद संख्या ३६५ में श्री लाड़िली जू की वधाई के अंतर्गत उपर्युक्त वधाई भी दी गई है।

इसके अंतिम दो चरणों से यह वधाई व्यास-वंशी गरीवदास जी की रचित ज्ञात होती है। श्री गरीवदास जी श्री हरिराम जी व्यास के वंश में चौथी पीढ़ी में हुए थे। उनका आविर्भाव काल संवत् १७०० के

लगभग माना जा सकता है। उन्होंने श्री लाड़िली जू की अनेक वधाइयाँ लिखी हैं। एक प्राचीन हस्तलिखित वर्पोत्सव में गरीवदास जी कृत जो जन्म-वधाइयाँ उपलब्ध हुई हैं, उनकी शैली से यह और भी स्पष्ट हो जाता है, कि उपरोक्त पद श्री व्यास-वाणी में प्रक्षिप्त हुआ है—

( अ ) मंदिर वजै वृषभानु कें।×

कीरति जू हँसि यों कही, 'गरीवदासि' पहिचान।
निज दासिन दासी करौ, व्यास वंस की जान॥

( इ ) ढाढ़िया भानु-वंस कौ वृषभानु द्वार में आयौ रे।
व्यास-वंस कौ जान आपनौं,'गरीवदास'पहिरायौ रे॥

इन उद्धरणों से पता चलता है कि अपने नाम की छाप देने के साथ वे अपने वंश तथा परिवार का स्मरण भी वहुधा कर लेते थे। जिस वर्पोत्सव से यह अंश उद्धृत किये गये हैं, उसमें आलोच्य वधाई— "आज वधावौ वृषभान कें ··" भी है और इसी वधाई के ठीक पूर्व गरीवदास जी की ही एक और वधाई है,जो आलोच्य वधाई में वर्णित भाभी के झगड़े की प्रस्तावना का स्वरूप है। उक्त कारणों से यह निश्चित होता है कि आलोच्य पद व्यास जो कृत न होकर गरीवदास कृत है। न जानें प्रकाशित दोनों व्यास-वाणियों मे इसे किस आधार पर सम्मिलित किया गया है, जव कि हस्तलिखित प्रतियों में यह पद संगृहीत नहीं है।

राग वसत (इकताल)

*ऋतु वसंत दुलहिन दूलह सँग, खेलत वाढ्यौ री रंग - निवाहि।*
*दुहूँ दिसि फूलनि देखि भयौ सुख, गावत - नाँचत सैंननि चाहि॥*
*वाजत ताल, मृदंग, झाँझि, डफ, देखति सुनि आनद न चाहि।*
*केसरि भरि पिचकारिन छिरकन, मोहन धाइ-धाइ गहत राधाहि॥*
*परिरभन - चुंवन मिलि विहरत, सुख - सागर महँ अवगाहि।*
*करि न्यौछावर वलि-वलि जाइ, तृनु तोरि जोरि कर मधुकर साहि॥२॥*

अ० भा० श्री हित राधावल्लभीय वैष्णव महासभा, वृंदावन द्वारा प्रकाशित श्री व्यास-वाणी के पृष्ठ ४२१ पर पद संख्या ३३५ एवं आचार्य श्री राधाकिशोर जी गोस्वामी, वृंदावन द्वारा प्रकाशित श्री व्यास-वाणी के पृष्ठ ३६२ पर पद सख्या ३३७ में 'वसंत' विपयक यह पद संकलित किया गया है। इसमें एक तो 'व्यास जी' के नाम की छाप नहीं है, जो वहुत ही कम पदों में छूटी है, दूसरे 'मधुकर साहि' का नाम अंतिम चरण में ऐसे प्रसंग के साथ दिया गया है, जिससे यह पद उन्हीं की रचना प्रकट होती है। महाराज मधुकर शाह प्रसिद्ध भक्त और व्यास जी के शिष्य

एवं कवि थे। व्यास-वाणी में 'मधुकर शाह' का नामोल्लेख करने वाले अन्य तीन पद और भी उपलब्ध होते हैं, जो इस पुस्तक में संकलित हैं†, किंतु ये तीनों पद व्यासवाणी की प्रयुक्त हस्तलिखित प्रतियों में प्राप्य हैं।

*एक पकौरी सब जग छूट्यौ।*
*जप, तप, व्रत, सजम करि हारे, नैकु नहीं मन टूट्यौ॥*
*माया रचित प्रपंच कुटुबी, मोह-जाल सब छूट्यौ।*
*'व्यास' गुरू(हित)हरिबस कृपा तें, बसि बनराज प्रेम-रस लुट्यौ॥३॥*

*जय-जय श्री हरिबंस, हंस-हंसिनी लीला रति।*
*जय-जय श्री हरिवंस, भक्ति में जाकी दृढ़ मति॥*
*जय-जय श्री हरिबंस, रटत श्री राधा-राधा।*
*जय-जय श्री हरिबंस, सुमिरि नासै भव-बाधा॥*
*'व्यास' आस (हित) हरिबंस की, सु जय-जय श्री हरिबस।*
*चरन-सरन मोहीं सदा, रसिक प्रसंस-प्रसस॥४॥*

*कोटि-कोटि एकादसी, महाप्रसाद कौ अंस।*
*'व्यास'हिं यह परतीति है, जिनके गुरु हरिबंस॥५॥*

अ० भा० हित राधावल्लभीय वैष्णव महासभा, वृंदावन द्वारा प्रकाशित श्री व्यास-वाणी के पृष्ठ ५३१ पर पद संख्या ३०० तथा ३०१ पर क्रमश उपर्युक्त पद संकलित हैं। इसी प्रकाशन मे सगृहीत 'साखी' के अतर्गत उपर्युक्त दोहा सं० २६ का है।

उक्त तीनों रचनाएँ व्यास-वाणी की किसी अन्य प्रयुक्त प्रति मे उपलब्ध नहीं हुई। श्री व्यास जी ने अपनी वाणी में श्री हित हरिवंश जी का अनेक स्थलों पर नामोल्लेख कर उनमें आदर भाव भी व्यक्त किया है, किंतु 'गुरु' विशेषण व्यास जी के अन्य पदों में 'सुकल' के लिए पाया गया है। इस कारण उक्त तीसरी और पाँचवीं रचनाएँ यद्यपि भाव और घटना क्रमानुसार व्यास जी जैसी ही हैं, तथापि उनके वास्तविक पाठ का निर्णय अन्य स्थानों पर इन रचनाओं को देखे बिना नहीं किया जा सकता। चौथे उद्धरण को भी लगभग ऐसे ही कारणों से व्यास-वाणी का अंग मानने में कोई निश्चित मत स्थापित करने के लिए प्राचीन सामग्री का अवलोकन वांछनीय है।

---

† (१) भक्ति बिनु केहि अपमान सह्यौ। (पद सं० १६८)
(२) होइहै सोई हरि जो करिहै। (पद सं० १०८)
(३) हरि सौं कीजै प्रीति निबाहि (पद सं० २०५)

## २. परिशिष्ट

# व्यास-वाणी की अनुक्रमणिका



## साखी की अनुक्रमणिका

## ३. परिशिष्ट

# नामानुक्रमणिका



## श

## शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २८ | १८ | परगट | पंद्रह |
| २६ | २८ | से बानपुर में | में वानपुर से |
| ३० | १६ | ४६ | ४३ |
| ४१ | १६ | बुधवार | मगलवार |
| ४६ | २८ | अनयता | अनन्यता |
| ४६ | ३२ | बन को | वन वैरी को |
| ८६ | २५ | 1727v.s | 1627V.S |
| १३६ | २६ | भक्त | शाक्त |
| २४० | ११ | माला मदिर | माला हरि मंदिर |
| २३६ | १२ | बनिक बनिक | वनिक कनिक |
| ३६० | १२ | रासोत्व | रासोत्सव |
| ३७७ | १ | रस | रास |

सूर-साहित्य के प्रसिद्ध विद्वान एवं विख्यात आलोचक—
श्री प्रभुदयाल मीतल कृत

# सूर-साहित्य संबंधी नवीन प्रकाशन

---

हिंदी के राष्ट्रभाषा घोषित होने के पश्चात् इस समय देश-विदेश में हिंदी साहित्य के विद्यार्थियों, काव्य-प्रेमियों, विश्व विद्यालयों एवं पुस्तकालयों में सूर-साहित्य की बड़ी माँग हो रही है। इसी की पूर्ति के लिए हमने निम्न लिखित नवीन पुस्तकें प्रकाशित की हैं—

**१. सूर-निर्णय** (द्वितीय संस्करण)—यह सूर-साहित्य संबंधी प्रसिद्ध ग्रंथ है, जिसमें महात्मा सूरदास के जीवन, ग्रंथ, सिद्धांत और काव्य की निर्णयात्मक आलोचना की गई है। हिंदी साहित्य सम्मेलन की उत्तमा परीक्षा और कई विश्व विद्यालयों की एम० ए० परीक्षा में यह पाठ्य ग्रंथ स्वीकृत है। इस समय इसका नवीन संस्करण तैयार हुआ है। बड़े आकार के प्रायः ४०० पृष्ठ, सुंदर छपाई, बढ़िया कागज, पक्की जिल्द और सूरदास का बहुरंगी प्रामाणिक चित्र। मू० ५)

**२. सूरदास की वार्ता**—गो० हरिराय जी कृत सं० १७५२ की प्राचीन प्रति के आधार पर इस महत्वपूर्ण ग्रंथ का संपादन किया गया है। इसमें महात्मा सूरदास का प्राचीन एवं प्रामाणिक जीवन वृत्तांत है। परिशिष्ट में ब्रजभाषा गद्य के विकास और ह्रास का शोध पूर्ण विवरण है। पाद-टिप्पणियों और अनेक चित्रों के कारण पुस्तक का महत्व बढ़ गया है। मू० १॥)

**३. सूर-विनय-पदावली**—सूरदास कृत विनय, दीनता, पश्चात्ताप, वैराग्य, आत्मज्ञान, माया, अविद्या, आत्मप्रबोध आदि के २८० पदों का सुसंपादित संकलन। अंत में सूर-विनय का शास्त्रीय एवं सैद्धांतिक विवेचन भी है। मू० १॥)

**४. सूर-रामचरित्र**—सूरदास का कृष्ण-काव्य प्रसिद्ध है, किंतु इस पुस्तक में उनके रामचरित्र संबंधी पदों का संकलन है। ये पद सूरसागर, सूर-सारावली और वर्षोत्सव कीर्तन से कांडों के क्रमानुसार संगृहीत किये गये हैं। विद्वत्तापूर्ण परिशिष्ट और खोजपूर्ण प्राक्कथन से पुस्तक की उपयोगिता बढ़ गई है। मू० १॥)

**५. सूर-बालकृष्ण-पदावली**—श्री कृष्ण के बाल्य वर्णन के लिए सूरदास जी जगत् विख्यात हैं। इस पुस्तक में उनके बाल-लीला संबंधी ३०० सर्वोत्तम पदों का लीलाक्रम के अनुसार संकलन है, जो हिंदी साहित्य में प्रथम बार प्रकाशित हुआ है। विद्वत्तापूर्ण प्रस्तावना और सूरदास के रंगीन चित्र सहित, मू० १॥)

मिलने का पता— **अग्रवाल प्रेस, मथुरा.**